(ख) १—लड़कियां कब पढ़ीं ? २—तुम क्यों नहीं पढ़े ? ३—आज मैंने न पढ़ा। ४—वे यहाँ नहीं पढ़े। ५—तुम जल्दी जल्दी पढ़े। ६—राम ने* उस स नहीं पढ़ा। ७—तुम ने आज क्यों नहीं पढ़ा ? ८—गोविन्द ने दूसरे दिन क्या पढ़ा ९—तुमने जो पढ़ा सो अच्छा पढ़ा। १०—मैंने कल सायंकाल नहीं पढ़ा।

(ग) १—वह कब पढ़ेगा ? २—मैं यहाँ ही पढ़ूंगा। ३—राम कदापि पढ़ेगा। ४—विद्यार्थी कब पढ़ेंगे ? ५—बालिकाएँ जरूर पढ़ेंगी। ६—तुम क पढ़ोगे ? ७—बालक आज ही पढ़ेंगे। ८—मैं अच्छी तरह पढ़ूंगा। ९—वे क पढ़ेंगे। १०—कृष्ण दिन में पढ़ेगा। ११—हम अलग पढ़ेंगे। १२—तू क्या पढ़ेगी

## आज्ञा (लोट्)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | पठतु (वह पढ़ें) | पठताम् (वे दो पढ़ें) | पठन्तु (वे पढ़ें) |
| म० पु० | पठ (तू पढ़) | पठतम् (तुम दो पढ़ो) | पठत (तुम पढो) |
| उ० पु० | पठानि (मैं पढ़ूं) | पठाव (हम दो पढ़ें) | पठाम (हम पढ़ें |

## आज्ञार्थक तिङ् प्रत्यय

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | तु | (तौ) | ताम् | (ते) | अन्तु |
| म० पु० | (त्वम्) | अ | (युवाम्) | तम् | (यूयम्) | त |
| उ० पु० | (अहम्) | आनि | (आवाम्) | आव | (वयम्) | आम |

## इसी प्रकार भ्वादिगणीय कुछ परस्मैपदी धातुएँ

| | लट् | लङ् | लृट् | लोट् |
|---|---|---|---|---|
| गम्—जाना | गच्छति | अगच्छत् | गमिष्यति | गच्छतु |
| आगम्—आना | आगच्छति | आगच्छत् | आगमिष्यति | आगच्छतु |
| पा (पिब्)—पीना | पिबति | अपिबत् | पास्यति | पिबतु |
| खाद्—खाना | खादति | अखादत् | खादिष्यति | खादतु |
| क्रीड्—खेलना | क्रीडति | अक्रीडत् | क्रीडिष्यति | क्रीडतु |
| वद्—बोलना | वदति | अवदत् | वदिष्यति | वदतु |
| रक्ष्—रक्षा करना | रक्षति | अरक्षत् | रक्षिष्यति | रक्षतु |
| वस्—रहना | वसति | अवसत् | वत्स्यति | वसतु |
| स्था (तिष्ठ) ठहरना | तिष्ठति | अतिष्ठत् | स्थास्यति | तिष्ठतु |
| दृश् (पश्य) देखना | पश्यति | अपश्यत् | द्रक्ष्यति | पश्यतु |
| भू (भव)—होना | भवति | अभवत् | भविष्यति | भवतु |
| हस्—हँसना | हसति | अहसत् | हसिष्यति | हसतु |
| पत्—गिरना | पतति | अपतत् | पतिष्यति | पततु |
| त्यज्—छोड़ना | त्यजति | अत्यजत् | त्यक्ष्यति | त्यजतु |
| धाव—दौड़ना | धावति | अधावत् | धाविष्यति | धावतु |

* कई विद्यार्थी "उसने पढ़ा" का अनुवाद "तेन अपठत्" कर देते हैं, यह सर्वथा अशुद्ध है। 'उसने' का अनुवाद 'सः' होगा क्योंकि 'ने' प्रथमा का अर्थ भी है। इसलिए इसका अनुवाद "सः अपठत्" होगा।

## अभ्यास २

१—लड़के खेलते हैं। २—राजा रक्षा करता है। ३—तुम क्यों हँसते हो ? ४—पत्ते गिरते हैं। ५—वहाँ लड़के क्यों खड़े हैं ६—बंदर दौड़ते हैं। ७—यहाँ कौन रहते हैं ? ८—विद्यार्थी पढ़ते हैं। ९—तुम रक्षा करते हो। १०—मूर्ख वृथा हँसता है। ११—लड़का कब गया ? १२—वह कल आया। १३—हमेशा न हँसो। १४—गोपाल कल यहाँ आयगा। १५—हम खावें ? १६—विद्यार्थियों को खेलना भी चाहिये। १७—हमें झूठ न बोलना चाहिए। १८—मैं आज यहीं रहूँगा। १९—क्या देखते हो, पढ़ो। २०—लड़कियाँ यहाँ अभी आईं।

## कर्मकारक (को) द्वितीया

### सर्वनाम शब्द

| | पुं० | | | स्त्री० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| शब्द | एकव० | द्वि० | बहुव० | एकव० | द्विव० | बहुव० |
| अस्मद् | माम् | आवाम् | अस्मान् | माम् | आवाम् | अस्मान् |
| युष्मद् | त्वाम् | युवाम् | युष्मान् | त्वाम् | युवाम् | युष्मान् |
| तद् | तम् | तौ | तान् | ताम् | ते | ताः |
| इदम् | इमम् | इमौ | इमान् | इमाम् | इमे | इमाः |
| किम् | कम् | कौ | कान् | काम् | के | काः |
| यद् | यम् | यौ | यान् | याम् | ये | याः |
| भवत् | भवन्तम् | भवन्तौ | भवतः | भवतीम् | भवत्यौ | भवतीः |

**विशेष**—(१) नपुसक लिङ्ग में प्रथमा और द्वितीया विभक्तियाँ एक सी होती हैं। और तृतीया से सप्तमी तक सब विभक्तियां पुंल्लिङ्ग की तरह होती हैं। (२) युष्मद् और अस्मद् शब्द के रूप नपंसकलिङ्ग, पुंल्लिङ्ग तथा स्त्रीलिङ्ग में एक ही समान होते हैं।

## भ्वादिगण की आत्मनेपदी धातुएँ

### सेव्—सेवा करना, वर्तमान काल (लट्)

| | एकव० | द्विव० | बहुव० |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सेवते (वह सेवा करता है) | सेवेते (वे दो सेवा करते है) | सेवन्ते (वे सेवा करते हैं) |
| म० पु० | सेवसे (तू सेवा करता है) | सेवेथे (तुम दो सेवा करते हो) | सेवध्वे (तुम सेवा करते हो) |
| उ० पु० | सेवे (मैं सेवा करता हूँ) | सेवावहे (हम दो सेवा करते हैं) | सेवामहे (हम सेवा करते हैं) |

### वर्तमानकालिक तिङ् प्रत्यय

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | ते | (तौ) | इते | (ते) | अन्ते |
| म० पु० | (त्वम्) | से | (युवाम्) | इथे | (यूयम्) | ध्वे |
| उ० पु० | (अहम्) | ई | (आवाम्) | वहे | (वयम्) | महे |

### अनद्यतनभूत (लङ्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | असेवत | असेवेताम् | असेवन्त |
| म० पु० | असेवथाः | असेवेथाम् | असेवध्वम् |
| उ० पु० | असेवे | असेवावहि | असेवामहि |

### भूतकालिक तिङ् प्रत्यय

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) त | (तौ) | इताम् | (ते) | अन्त |
| म० पु० | (त्वम्) थाः | (युवाम्) | इथाम् | (यूयम्) | ध्वम् |
| उ० पु० | (अहम्) इ | (आवाम्) | वहि | (वयम्) | महि |

### भविष्यत् काल (लृट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सेविष्यते | सेविष्येते | सेविष्यन्ते |
| म० पु० | सेविष्यसे | सेविष्येथे | सेविष्यध्वे |
| उ० पु० | सेविष्ये | सेविष्यावहे | सेविष्यामहे |

### भविष्यत्कालिक तिङ् प्रत्यय

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | स्यते | (तौ) | स्येते | (ते) | स्यन्ते |
| म० पु० | (त्वम्) | स्यसे | (युवाम्) | स्येथे | (यूयम्) | स्यध्वे |
| उ० पु० | (अहम्) | स्ये | (आवाम्) | स्यावहे | (वयम्) | स्यामहे |

### आज्ञा (लोट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सेवताम् | सेवेताम् | सेवन्ताम् |
| म० पु० | सेवस्व | सेवेथाम् | सेवध्वम् |
| उ० पु० | सेवै | सेवावहै | सेवामहै |

### आज्ञार्थक तिङ् प्रत्यय

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | ताम् | (तौ) | इताम् | (ते) | अन्ताम् |
| म० पु० | (त्वम्) | स्व | (युवाम्) | इथाम् | (यूयम्) | ध्वम् |
| उ० पु० | (अहम्) | ऐ | (आवाम्) | आवहै | (वयम्) | आमहै |

इसी तरह अन्य आत्मनेपदी भ्वादिगणीय धातुएँ—

| | लट् | लङ् | लृट् | लोट् |
|---|---|---|---|---|
| लभ्—पाना | लभते | अलभत | लप्स्यते | लभताम् |
| रुच्—चमकना या अच्छा लगना | रोचते | अरोचत | रोचिष्यते | रोचताम् |
| लज्ज्—शर्माना | लज्जते | अलज्जत | लज्जिष्यते | लज्जताम् |
| भाष्—कहना | भाषते | अभाषत | भाषिष्यते | भाषताम् |
| मुद्—प्रसन्न होना | मोदते | अमोदत | मोदिष्यते | मोदताम् |
| शिक्ष्—शिक्षा देना | शिक्षते | अशिक्षत | शिक्षिष्यते | शिक्षताम् |
| वन्द्-नमस्कार करना | वन्दते | अवन्दत | वन्दिष्यते | वन्दताम् |
| यत्-कोशिश करना | यतते | अयतत | यतिष्यते | यतताम् |
| नी (नय्)—ले जाना | नयते (नयति) | अनयत (अनयत्) | नेष्यते (नेष्यति) | नयताम् (नयतु) |
| आ+नी (नय)-लाना | आनयते | आनयत | आनेष्यते | आनयताम् |

**कर्म**—जिसके ऊपर क्रिया का असर ( फल) पड़ता है उसे कर्म कारक कहते हैं। कर्म में द्वितीया विभक्ति होती है, जैसे :—

अहं चन्द्रं पश्यामि (मैं चाँद को देखता हूँ) यहाँ पर 'देखने' का असर 'चाँद' के ऊपर पड़ रहा है, इस लिए 'चाँद' कर्म कारक हुआ। कर्म कारक होने से 'चाँद' में द्वितीया विभक्ति का प्रयोग हुआ। अत एव 'चाँद को' इसका अनुवाद 'चन्द्रम्' हुआ। इसी प्रकार :—

१—सः धर्मं वदति ( वह धर्म की बात कहता है)
२—बालाः गृहम् अगच्छत् ( लड़के घर गये)
३—अहम् पाठशालाम् गमिष्यामि (मैं स्कूल जाऊंगा)
४—सः मां रक्षति ( वह मेरी रक्षा करता है)
५—गोपालः पारितोषिकम् अलभत ( गोपाल ने इनाम पाया)

इसके अतिरिक्त विना, प्रति, अनु (पीछे) अन्तरा (बीच में) निकषा अथवा समया (समीप) अन्तरेण (विना) अभितः अथवा उभयतः (दोनों तरफ) परितः अथवा सर्वतः (चारों तरफ) धिक् (धिक्कार) हा (अफ़सोस) के साथ द्वितीया† विभक्ति का प्रयोग होता है। जैसे :—

† निम्न लिखित सोलह धातुएँ द्विकर्मक हैं :—

१—दुह् (दोहना)* गोपः गां पयः दोग्धि (ग्वाला गाय से दूध दुहता है)
२—याच् (माँगना) दरिद्रः राजानं वस्त्रं याचते (दरिद्र राजा से कपड़ा मांगता है)
३—पच् (पकाना) सः तण्डुलान् ओदनं पचति (वह चावलों से भात पकाता है)
४—दण्ड् (सजा देना) राजा चोरं शतं दण्डयति (राजा चौर को सौ रुपये जुर्माना करता है)
५—रुध् (घेरना) व्रजमवरुणद्धि गाम् (गाय को व्रज में घेरता है)
६—प्रच्छ् (पूछना) ब्राह्मणं मार्गं पृच्छति (ब्राह्मण से रास्ता पूछता है)
७—चि (बटोरना) वृक्षमवचिनोति फलानि (पेड़ से फल बटोरता है)
८—ब्रू (बोलना) माणवकं धर्मं ब्रूते (लड़के को धर्म की बात कहता है)
९—शास् (शासन करना) गुरुः शिष्यं धर्मं शास्ति (गुरु शिष्य को धर्म का उपदेश देता है) १०—जि (जीतना) शत्रुं शतं जयति (दुश्मन से सौ जीतता है)
११—मन्थ् (मथना) क्षीरसागरममृतं मन्थन्ति (क्षीरसागर से अमृत मथते हैं)
१२—मुष् (चोरना) चौरः राजानं सहस्रं मुष्णाति (चोर राजा के हजार रुपये चोराता है)
१३-१४—नी, वह् (ले जाना) सः ग्राममजां नयति वहति वा (वह गांव को बकरी ले जाता है)
१५—हृ (चोराना) चौरः कृपणं धनमहरत् (चोर कंजस का धन ले गया)
१६—कृष् (खोदना) नराः वसुधां रत्नानि कर्षन्ति (लोग जमीन से रत्न निकालते हैं)

*ऊपर के उदाहरण—'गोपः, गां पयः दोग्धि' (ग्वाला गौ से दूध दोहता है) में 'गौ से' का अनुवाद पञ्चमी (गोः) न होकर 'गाम्' द्वितीया हुई। इसी प्रकार अन्य याच्, पच् आदि धातुओं अथवा इन्हीं के अर्थ वाली धातुओं के दोनों कारकों में द्वितीया विभक्ति ही होती है।

(प्रति) दीनं प्रति दयां कुरु (दीन पर दया करो)

(विना, अन्तरेण) सत्यमन्तरेण विना वा नैव सुखम् (सत्य के बिना सुख नहीं)

(अनु) स्वामिनमनुसेवकः गच्छति (मालिक के पीछे नौकर जाता है)

(अन्तरा) सुशीलां मालतीञ्चान्तरा सीताऽस्ति (सुशीला और मालती के बीच में सीता है)

(निकषा, समया) नगरं समया निकषा वा वाटिकास्ति (शहर के पास बाग़ है)

(अभितः, उभयतः) प्रयागमभितः उभयतः वा नद्यौ स्तः (प्रयाग के दोनों तरफ नदियाँ हैं)

(परितः, सर्वतः) ग्रामम् परितः सर्वतो वा वृक्षाः सन्ति (गाँव के चारों तरफ पेड़ हैं)

(धिक्) धिक् तं पापकारिणम् (उस पापी को धिक्कार)

(हा) हा नास्तिकं यः ईश्वरं न पश्यति (नास्तिक पर अफ़सोस! जो ईश्वर को नहीं मानता)।

## संस्कृत बनाओ :—

१—गोपाल चिट्ठी (पत्र) लिखता है। २—रमा पुस्तक पढ़ती है। ३—बालक चन्द्रमा (चन्द्र) को देखता है। ४—हम गाँव (ग्राम) को जाते हैं। ५—तू आज स्कूल क्यों नहीं जाता? ६—कंजूस (कृपण) को धिक्कार है। ७—गांव के दोनों तरफ नदी बहती है (वह्)। ८—परिश्रम के बिना विद्या प्राप्त नहीं होती है। ९—ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं होती है। १०—विद्यार्थी (छात्र) काशी गया। ११—क्या तुमने हाथी (गज) नहीं देखे? १२—तुम्हारे पिता प्रयाग कब गये? १३—मैं कल दिल्ली (इन्द्रप्रस्थ) जाऊँगा। १४—क्या आज इन्स्पेक्टर साहब (निरीक्षक) यहां आये थे? १५—मैं आज जरूर चिट्ठी लिखूंगा। १६—सूर्य अस्ताचल को जाएगा। १७—हमें सदा सत्य बोलना चाहिए। १८—हमें व्यर्थ (वृथा) नहीं हँसना चाहिए। १९—सदा सच बोलो, दीन की रक्षा करो और रोगी (रुग्ण) की सेवा करो। २० निरक्षरों को पढ़ाओ, दीनों की रक्षा करो। २१—गंगा और यमुना के बीच में प्रयाग है। २२—नगर के पास एक बाग था। २३—छात्र गुरु के पीछे जाता है। २४—अधर्मी (धर्माभिमुख) पर अफसोस।

### करण कारक (ने, से, द्वारा) तृतीया

#### सर्वनाम शब्द

| पुँल्लिग | | | स्त्रीलिङ्ग | | |
|---|---|---|---|---|---|
| एकव० | द्विव० | बहुव० | एकव० | द्विव० | बहुव० |
| मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः | मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः |
| त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः | त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः |
| तेन | ताभ्याम् | तैः | तया | ताभ्याम् | ताभिः |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अनेन | आभ्याम् | एभिः | अनया | आभ्याम् | आभिः |
| केन | काभ्याम् | कैः | कया | काभ्याम् | काभिः |
| येन | याभ्याम् | यैः | यया | याभ्याम् | याभिः |
| भवता | भवद्भ्याम् | भवद्भिः | भवत्या | भवतीभ्याम् | भवतीभिः |

---

## अदादिगणीय

### **परस्मैपदी** अस् (होना)

वर्तमानकाल (लट्)

| | एकव० | द्विव० | बहुव० |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अस्ति (वह है) | स्तः (वे दो हैं) | सन्ति (वे हैं) |
| म० पु० | असि (तू है) | स्थः (तुम दो हो) | स्थ (तुम हो) |
| उ० पु० | अस्मि (मैं हूँ) | स्वः (हम दो हैं) | स्मः (हम हैं) |

**अनद्यतनभूत (लङ्)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आसीत् (वह था) | आस्ताम् (वह दो थे) | आसन् (वे थे) |
| म० पु० | आसीः (तू था) | आस्तम् (तुम दो थे) | आस्त (तुम थे) |
| उ० पु० | आसम् (मैं था) | आस्व (हम दो थे) | आस्म (हम थे) |

**भविष्यत् काल**—प्र० पु० भविष्यति, भविष्यतः इत्यादि।

**आज्ञा (लोट्)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अस्तु (वह हो) | स्ताम् (वे दो हैं) | सन्तु (वे हों) |
| म० पु० | एधि (तू हो) | स्तम् (तुम दो होओ) | स्त (तुम होओ) |
| उ० पु० | असानि (मैं होऊँ) | असाव (हम दो होवें) | असाम (हम होवें) |

### हन् (मारना)

**वर्तमानकाल (लट्)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | हन्ति | हतः | घ्नन्ति |
| म० पु० | हन्सि | हथः | हथ |
| उ० पु० | हन्मि | हन्वः | हन्मः |

भूतकाल (लङ्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अहन् | अहताम् | अघ्नन् |
| म० पु० | अहन् | अहतम् | अहत |
| उ० पु० | अहनम् | अहन्व | अहन्म |

भविष्यत् काल--प्र० पु० हनिष्यतः इत्यादि।

आज्ञा (लोट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | हन्तु | हताम् | घ्नन्तु |
| म० पु० | जहि | हतम् | हत |
| उ० पु० | हनानि | हनाव | हनाम |

## अदादिगणीय कुछ अन्य धातुएँ:—

| | लट् | लङ् | लृट् | लोट् |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| अद—खाना | अत्ति | आदत् | अत्स्यति | अत्तु |
| या—जाना | याति | अयात् | यास्यति | यातु |
| स्ना—नहाना | स्नाति | अस्नात् | स्नास्यति | स्नातु |
| भा—चमकना | भाति | अभात् | भास्यति | भातु |
| रुद्—रोना | रोदिति | अरोदत् | रोदिष्यति | रोदितु |
| दुह्—दोहना | दोग्धि | अधोक् | धोक्ष्यति | दोग्धु |
| शीङ्—सोना | शेते | अशेत | शयिष्यते | शेताम् |
| अधि+इ—पढ़ना | अधीते | अध्यैत | अध्येष्यते | अधीताम् |

**करण कारक**—जिसकी मदद से कर्ता अपना काम पूरा करता है उसे करण कारक कहते हैं। करण कारक में तृतीया विभक्ति होती है। जैसे—सः कलमेन लिखति (वह कलम से लिखता है) यहाँ पर लिखने वाला कलम की मदद से लिखने का काम पूरा करता है, इसलिए 'कलम' करण कारक हुआ, और उसमें तृतीया विभक्ति 'कलमेन' हुई। इसी प्रकार

१–(क) सः खड्गेन शत्रुं हन्ति (वह तलवार से दुश्मन को मारता है)
(ख) भृत्यः हस्ताभ्यां जलं पिबति (नौकर हाथों से पानी पीता है)
(ग) राजपुरुषः यष्टिकया चौरं ताड़यति (सिपाही डंडे से चोर को पीटता है)
(घ) बालकाः कन्दुकैः क्रीडन्ति (लड़के गेंदों से खेलते हैं)
(ङ) सर्वसम्मत्या स्वीकृतः प्रस्तावः (सब की राय से प्रस्ताव पास हुआ)

(२) अगर शरीर का कोई अंग विकृत हो तो उस अंग के वाचक शब्द से तृतीया हो जाती है। यथा—
नेत्रेण काणः (आँख से अन्धा), कर्णाभ्यां बधिरः (कानों से बहिरा)

(३) किम्, कार्यम् अर्थः, प्रयोजनम् और अलम् के साथ प्रयुक्त शब्द में तृतीया और कर्तृवाचक शब्दों में षष्ठी होती है। यथा—
तस्य धनेन किं यो दानं न ददाति। तृणेन अपि कार्यं भवति। कोऽर्थः मूर्खेण पुत्रेण। मूर्खाणां पुस्तकैः किं प्रयोजनम्। अलं हसितेन (मत हंसो)।

(४) जिस लक्षण (चिह्न) के द्वारा कोई व्यक्ति या वस्तु लक्षित (मालूम) हो उस लक्षण बोधक शब्द में तृतीया विभक्ति हो जाती है। यथा—जटाभिः तापसः (जटा के द्वारा तपस्वी मालूम होता है)।

(५) हेतु अर्थ में तृतीया विभक्ति हो जाती है। यथा—
विद्यया यशः भवति। सः अध्ययनेन वसति। इन वाक्यों में यश का हेतु विद्या, तथा वास का हेतु अध्ययन है।

(६) सह, साकम्, सार्धम् और समम् के मेल वाले शब्द में तृतीया हो जाती है। यथा—
अहं मूर्खेण सह न गच्छामि। तौ केन साकं क्रीडतः? त्वं वानरैः सार्धम् वससि। स मित्रैः समम् चलति।

संस्कृत बनाओ :—

१—मैं कलम से पत्र लिखता हूँ। २—तू साबुन (फेनिल) से नहाता है। ३—लड़ दोस्तों के साथ गेंद (कन्दुक) खेलते हैं। ४—शिकारी (मृगयु) ने बन्दूक (नालीक से चिड़ियाँ मारी। ५—वीर ने तलवार (खड्ग) से दुश्मन को मारा। ६— गोपाल ने लाठी (लगुड़) से साँप को मार डाला। ७—हम मूर्खों के साथ नहीं खेलें ८—आज मैंने दोस्तों के साथ खाना खाया। ९—मैं आपके साथ प्रयाग न जाऊँगा। १०—छात्रों ने गुरुओं के साथ स्नान किया। ११—लड़कों ने लड़कियों के साथ पढ़ा १२—वह अध्ययन के कारण यहां रहते है। १३—लड़कों को दुष्टों के साथ पढ़ना चाहिये और न खेलना चाहिये। १४—मनुष्य मुख से खाते हैं, पैरों से चल हैं और आँखों से देखते हैं। १५—हँसो मत। १६—विद्या से हीन मनुष्य शोभ नहीं पाता।

## सम्प्रदान कारक (को, के लिए) चतुर्थी

### सर्वनाम शब्द

| पुं० | | | स्त्री० | | |
|---|---|---|---|---|---|
| एकव० | द्वि० | बहुव० | एकव० | द्विव० | बहुव० |
| मह्यम् | आवाभ्याम् | अस्मभ्यम् | मह्यम् | आवाभ्याम् | अस्मभ्यम् |
| तुभ्यम् | युवाभ्याम् | युष्मभ्यम् | तुभ्यम् | युवाभ्याम् | युष्मभ्यम् |
| तस्मै | ताभ्याम् | तेभ्यः | तस्यै | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| अस्मै | आभ्याम् | एभ्यः | अस्यै | आभ्याम् | आभ्यः |
| कस्मै | काभ्याम् | केभ्यः | कस्यै | काभ्याम् | काभ्यः |
| यस्मै | याभ्याम् | येभ्यः | यस्यै | याभ्याम् | याभ्यः |
| भवते | भवद्भ्याम् | भवद्भ्यः | भवत्यै | भवतीभ्याम् | भवतीभ्यः |

### जुहोत्यादिगणीय

**परस्मैपदी** दा—देना

वर्तमान काल (लट्)

| | एकव० | द्विव० | बहुव० |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ददाति | दत्तः | ददति |
| म० पु० | ददासि | दत्थः | दत्थ |
| उ० पु० | ददामि | दद्वः | दद्मः |

**भूतकाल** (लङ्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अददात् | अदत्ताम् | अददुः |
| म० पु० | अददाः | अदत्तम् | अदत्त |
| उ० पु० | अददाम् | अदद्व | अदद्म |

**भविष्यत् काल** (लृट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | दास्यति | दास्यतः | दास्यन्ति |
| म० पु० | दास्यसि | दास्यथः | दास्यथ |
| उ० पु० | दास्यामि | दास्यावः | दास्यामः |

## आज्ञा (लोट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ददातु | दत्ताम् | ददतु |
| म० पु० | देहि | दत्तम् | दत्त |
| उ० पु० | ददानि | ददाव | ददाम |

## जुहोत्यादिगण की कुछ अन्य धातुएँ

| | लट् | लङ् | लृट् | लोट् |
|---|---|---|---|---|
| धा–धारण करना | दधाति | अदधात् | धास्यति | दधातु |
| अभि–धा––कहना | अभिदधाति | अभ्यदधात् | अभिधास्यति | अभिदधातु |
| भी––डरना | बिभेति | अबिभेत् | भेष्यति | बिभेतु |
| वि+धा––करना | विदधाति | व्यदधात् | विधास्यति | विदधातु |
| हा––छोड़ना | जहाति | अजहात् | हास्यति | जहातु |

**सम्प्रदान कारक**––जिसे कोई चीज दी जाय, अथवा जिसके लिए कोई काम किया जाय, उसे सम्प्रदान कारक कहते हैं। सम्प्रदानकारक में चतुर्थी विभक्ति होती है, जैसे––सः ब्राह्मणाय दक्षिणां ददाति (वह ब्राह्मण को दक्षिणा देता है) यहां पर 'ब्राह्मण' सम्प्रदान कारक हुआ। इसलिए ब्राह्मण शब्द में चतुर्थी विभक्ति (ब्राह्मणाय) हुई। इसी प्रकार––

१––दरिद्राय धनं यच्छति (दरिद्र को धन देता है)।

२––गुरुः शिष्याय विद्यां वितरति (गुरु शिष्य को विद्या देता है)।

३––श्रेष्ठी निर्धनेभ्यः छात्रेभ्यः पुस्तकानि ददाति (सेठ गरीब विद्यार्थियों को पुस्तक देता है)।

४––भवतः दर्शनाय आगच्छम् (**आपके दर्शन को आया हूँ**)।

५––अहं पित्रे पत्रं प्रैषयम् (**मैंने पिता को पत्र भेजा**)।

(१) जिसके निमित्त कोई क्रिया की जाय उसमें चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा–सः अश्वाय घासम् आनयति। साधुः मुक्तये हरिं भजति।

(२) हित और सुख शब्दों के योग में चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा––ब्राह्मणाय हितं सुखं वा भवेत् (**ब्राह्मण का हित या सुख हो**)।

(३) रोचते, कुप्यति, क्रुध्यति, नमः और स्वस्ति के योग में चतुर्थी हो जाती है। यथा––

१ मह्यं भक्तिः रोचते। २––शिक्षकः छात्राय कुप्यति। ३––सः कस्मै क्रुध्यति। ४––नमः परमात्मने। ५––नरपालाय स्वस्ति।

(४) धारयति, स्पृहयति और उपदिशति के योग में चतुर्थी[1] हो जाती है। यथा–

१––त्वं मह्यं शतं धारयसि। २––वानराः फलेभ्यः स्पृहयन्ति। ३––शिक्षकः छात्रेभ्यः धर्ममुपदिशति।

---

१ चतुर्थी के अर्थ में "अर्थम्" या "कृते" भी प्रयुक्त होते हैं।

यथा––तदर्थम्, त्वदर्थम्, मदर्थम, रामार्थम्, शिवार्थम्, तव कृते, रामस्य कृते, इत्यादि। (ये प्रयोग तीनों लिङ्गों में समान हैं)।

## अभ्यासः Exercise.

१—बलि वामन को पृथ्वी देता है। २—ईश्वर निर्धनों को धन देता है। ३—हम साधुओं को कपड़े देते हैं। ४—राजा ब्राह्मणों को गौएँ देता है। ५—वैद्य बीमार को (**रोगिणे**) दवाई (**अगद**) देता है। ६—मैं राम को लड्डू (**मोदक**) देता हूँ। ७—तू मुझे मोती (**मौक्तिक**) देता है। ८—वह मुझ पर क्रुद्ध होता है। ९—मुझे मिठाई (**मिष्टान्न**) अच्छी लगती है। १०—मेरा आपके लिए नमस्कार है। ११—मैं तुझे उपदेश देता हूं।

१—आचार्य ने **शिष्य को** उपदेश दिया। २—इन्स्पेक्टर (**निरीक्षक**) ने **छात्र को** इनाम (**पारितोषिक**) दिया। ३—**मुझे** उपदेश अच्छा लगा। ४—**बालकों को** भ्रमण अच्छा लगा। ५—अध्यापक ने **तुम्हें** क्या इनाम दिया?

१—कल मैं **दरिद्रों को** भोजन दूंगा। २—ईश्वर **गरीबों को** कपड़े देगा। ३—आचार्य **मुझे** उपदेश देंगे। ४ **गुरुजी मुझ पर** क्रोध करेंगे। ५—मैं **धर्म पर** अपना शरीर दे दूंगा। ६—वह **बालक के लिये** पुस्तक लावेगा।

१—**गरीबों** को भोजन दो। २—**किसी को** गाली (**गाली**) न दो। ३—**दीन को** वस्त्र दो। ४—**मेरे लिए** पानी लाओ।

## अपादान कारक (से) पञ्चमी[1]।

### सर्वनाम शब्द

| पुं॰ एकव॰ | द्वि॰ | बहुव॰ | स्त्री॰ एकव॰ | द्विव॰ | बहुव॰ |
|---|---|---|---|---|---|
| मत् | आवाभ्याम् | अस्मत् | मत् | आवाभ्याम् | अस्मत् |
| त्वत् | युवाभ्याम् | युष्मत् | त्वत् | युवाभ्याम् | युष्मत् |
| तस्मात् | ताभ्याम् | तेभ्यः | तस्याः | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| अस्मात् | आभ्याम् | एभ्यः | अस्याः | आभ्याम् | आभ्यः |
| कस्मात् | काभ्याम् | केभ्यः | कस्याः | काभ्याम् | काभ्यः |
| यस्मात् | याभ्याम् | येभ्यः | यस्याः | याभ्याम् | याभ्यः |
| भवतः | भवद्भ्याम् | भवद्भ्यः | भवत्याः | भवतीभ्याम् | भवतीभ्यः |

## दिवादिगणीय

### आत्मनेपदी जन्—पैदा होना

### वर्तमानकाल (लट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र॰ पु॰ | जायते | जायेते | जायन्ते |
| म॰ पु॰ | जायसे | जायेथे | जायध्वे |
| उ॰ पु॰ | जाये | जायावहे | जायामहे |

१ पंचमी के अर्थ में 'तः' प्रत्यय भी लगाया जाता है। यथा—ततः, त्वत्तः, मत्तः, अतः, सर्वतः, कुतः, यतः भवत्तः, रामतः, इत्यादि। (ये प्रयोग तीनों लिङ्गों में समान हैं)।

भूतकाल (लङ्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अजायत | अजायेताम् | अजायन्त |
| म० पु० | अजायथाः | अजायेथाम् | अजायध्वम् |
| उ० पु० | अजाये | अजायावहि | अजायामहि |

भविष्यत्काल (लृट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जनिष्यते | जनिष्येते | जनिष्यन्ते इत्यादि। |

आज्ञा (लोट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जायताम् | जायेताम् | जायन्ताम् इत्यादि। |

दिवादिगणीय कुछ अन्य धातुएँ

| | लट् | लङ् | लृट् | लोट् |
|---|---|---|---|---|
| विद्—होना | विद्यते | अविद्यत | वेत्स्यते | विद्यताम् |
| युध्—लड़ना | युध्यते | अयुध्यत | योत्स्यते | युध्यताम् |
| सिव्—सीना | सीव्यति | असीव्यत् | सेविष्यति | सीव्यतु |
| नश्—नाश होना | नश्यति | अनश्यत् | नशिष्यति | नश्यतु |
| नृत्—नाचना | नृत्यति | अनृत्यत् | नर्तिष्यति | नृत्यतु |

**अपादान कारक**—जिससे कोई चीज अलग हो उसे अपादान कारक कहते हैं। अपादान कारक में पञ्चमी विभक्ति होती है, जैसे—वृक्षात् फलं पतति (**पेड़ से फल गिरता है**) यहां पर पेड़ से फल अलग हो रहा है इसलिए 'पेड़' अपादान कारक हुआ और उसमें पञ्चमी विभक्ति (**वृक्षात्**) हुई। इसी प्रकार—

१—शिशुः प्रासादात् अपतत् (**बच्चा महल से गिर पड़ा**)। २—मनुष्यः ग्रामात् आगच्छति (**मनुष्य गांव से आता है**) ३—गङ्गा हिमालयात् उद्गच्छति (**गंगा हिमालय से निकलती है**)। ४—छात्रः गुरोः अधीते (**शिष्य गुरु से पढ़ता है**)। ५—त्वम् अश्वात् कथम् अपतः (**तू घोड़े से कैसे गिरा ?**)।

(१) जायते, बिभेति, वारयति, प्रतियच्छति के योग में पञ्चमी होती है। यथा—बीजेभ्यः अङ्कुराः जायन्ते। बालकः वानरान् बिभेति। सः सस्येभ्यः गां वारयति। तण्डुलेभ्यः प्रतियच्छति माषान्।

(२) पृथक् और विना के योग में द्वितीया, तृतीया और पञ्चमी विभक्तियाँ प्रयुक्त होती हैं। यथा—

धनम्, धनेन, धनात् वा विना नहि सुखम्।

(३) दो या अधिक वस्तुओं में जहाँ एक का उत्कर्ष बताना हो वहाँ निकृष्ट वस्तु के आगे पञ्चमी विभक्ति हो जाती है। यथा—जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी। (माता और जन्मभूमि स्वर्ग से भी अधिक मान्य हैं)।

(४) बहिः, आरात् प्रभृति शब्दों के योग में पञ्चमी विभक्ति होती है। **यथा**—ग्रामात् बहिः (गांव से बाहर), आरात् वनात् (वन के पास या दूर) शैशवात् प्रभृति (बचपन से लेकर)।

(५) ऋते के योग में पञ्चमी या द्वितीया विभक्तियाँ होती हैं।

**यथा**--ऋते परिश्रमात्, परिश्रमं वा विद्या लभ्या न भवति। (बिना परिश्रम के विद्या प्राप्त नहीं होती)।

(६) अतिरिक्त, भिन्न आदि शब्दों के योग में भी पञ्चमी होती है।

**यथा**—बलवन्तात् अतिरिक्तः (भिन्नः, इतरः, अन्यः) कः दुष्टः (बलवन्त के सिवा कौन दुष्ट हो सकता है ?)।

संस्कृत बनाओ--

१--पेड़ से पत्ते गिरे। २--राजकुमार महल से गिरा। ३—वृक्ष पहाड़ से गिरते हैं। ४--फूल लताओं से गिरते हैं। ५—पुत्र से आनन्द होता है। ६--अधर्म से पाप होता है। ७—बनिया चावलों को (तण्डुलान्) गेहूँ से (गोधूमेभ्यः) बदलता है। ८--लोभ क्रोध से होता है। ९—मैं गाँव से अभी आया हूँ। १०—शेर से मृग को बचाओ। ११--पाप से बच। १२—बालक बानर से डरता है। १३-मौत न डरो। १४--श्याम से राम सुखी है (सुखितरः)। १५--गोविन्द श्याम से अधिक बुद्धिमान् (बुद्धिमत्तरः) है। १६--सब छात्र गुरु से पढ़ते हैं। १७--गोबर (गोमय) से विच्छू (वृश्चिक) पैदा होता है। १८—बहू ससुर (श्वसुर) से लज्जा करती है। १९--सत्सङ्गति पाप से हटाती है। २०—लड़कियाँ महल से बानरों को देखती हैं।

## सम्बन्ध (का, के, की) षष्ठी

**सर्वनाम**

| पुं० | | | स्त्री० | | |
|---|---|---|---|---|---|
| एकव० | द्विव० | बहु० | एकव० | द्विव० | बहु० |
| मम | आवयोः | अस्माकम् | मम | आवयोः | अस्माकम् |
| तव | युवयोः | युष्माकम् | तव | युवयोः | युष्माकम् |
| तस्य | तयोः | तेषाम् | तस्याः | तयोः | तासाम् |
| अस्य | अनयोः | एषाम् | अस्याः | अनयोः | आसाम् |
| कस्य | कयोः | केषाम् | कस्याः | कयोः | कासाम् |
| यस्य | ययोः | येषाम् | यस्याः | ययोः | यासाम् |
| भवतः | भवतोः | भवताम् | भवत्याः | भवत्योः | भवतीनाम् |

परस्मैपदी श्रु—सुनना[1]

**वर्तमानकाल (लट्)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शृणोति | शृणुतः | शृण्वन्ति |
| म० पु० | शृणोषि | शृणुथः | शृणुथ |
| उ० पु० | शृणोमि | शृणुवः, शृण्वः | शृणुमः, शृण्मः |

भूतकाल (लङ्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अशृणोत् | अशृणुताम् | अशृण्वन् |

१ यद्यपि श्रु धातु भ्वादिगणीय है, तथापि यह स्वादिगणीय धातुओं के साथ लिखा गया है क्योंकि इसके रूप स्वादिगणीय धातुओं के तुल्य हैं। लट् लोट्, लङ् और विधिलिङ् में श्रु के स्थान में 'शृ' हो जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | अशृणोः | अशृणुतम् | अशृणुत |
| उ० पु० | अशृणवम् | अशृणुव, अशृण्व | अशृणुम, अशृण्म |

भविष्यत्काल (लृट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | श्रोष्यति | श्रोष्यतः | श्रोष्यन्ति |
| म० पु० | श्रोष्यसि | श्रोष्यथः | श्रोष्यथ |
| उ० पु० | श्रोष्यामि | श्रोष्यावः | श्रोष्यामः |

आज्ञा (लोट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शृणोतु | शृणुताम् | शृण्वन्तु |
| म० पु० | शृणु | शृणुतम् | शृणुत |
| उ० पु० | शृणवानि | शृणवाव | शृणवाम |

स्वादिगणीय कुछ धातुएँ

| | लट् | लङ् | लृट् | लोट् |
|---|---|---|---|---|
| शक्—सकना | शक्नोति | अशक्नोत् | शक्ष्यति | शक्नोतु |
| चिञ्—चुनना | चिनोति | अचिनोत् | चेष्यति | चिनोतु |
| आप्—पाना | आप्नोति | आप्नोत् | आप्स्यति | आप्नोतु |
| धुञ्—काँपना | धुनोति | अधुनोत् | धविष्यति | धुनोतु |
| क्षि—कम होना | क्षिणोति | अक्षिणोत् | क्षेष्यति | क्षिणोतु |

**सम्बन्ध कारक***—दो या दो से अधिक संज्ञा शब्दों को मिलाने के लिए जो सम्बन्ध होता है, उसको दिखलाने के लिए षष्ठी विभक्ति काम में लाई जाती है। जैसे—गङ्गायाः जलं पवित्रम् अस्ति (गंगा जल पवित्र है) यहाँ पर 'गंगा' और 'जल' में सम्बन्ध है, इसलिए षष्ठी विभक्ति (गङ्गायाः) हुई। इसी प्रकार—

१—इदं कस्य पुस्तकम् अस्ति (यह किसकी पुस्तक है?)

२—छात्राणां मनः क्रीडायाम् अधिकं रमते (छात्रों का दिल खेलने में ज्यादा लगता है)

३—उद्यानस्य शोभां प्रेक्षध्वम् (बाग की शोभा देखो)

४—वाराणस्याः मधुराणि आम्राणि भवन्ति (बनारस के आम मीठे होते हैं)

५—वयं रामायणस्य कथां श्रोष्यामः (हम रामायण की कथा सुनेंगे)

(२) कृत् प्रत्ययों के योग में कर्ता और कर्म में षष्ठी विभक्ति होती है। यथा—

(कर्ता में)—शिशोः शयनम् (बच्चे का सोना)

अश्वस्य गतिः (घोड़े की चाल)

(कर्म में)—अन्नस्य पाकः (अन्न का पकना)

सुखस्य भोगः (सुख का भोग)

(३) हेतु शब्द के प्रयोग होने से निमित्तबोधक शब्द में षष्ठी होती है। यथा—

अन्नस्य हेतोर्वसति (भोजन मिलन के कारण रहता है)

---

* अनेक संस्कृत के आचार्यों ने सम्बन्ध को कारक नहीं माना, क्योंकि यह सम्बन्ध [संज्ञा] के साथ होता है, क्रिया के साथ नहीं।

**संस्कृत बनाओ :--**

१--तुम्हारा भाई प्रयाग कब जायगा ? २ --यह उसकी पुस्तक है । ३--आपका घर कहां है ? ४--आज मैंने देव के घर खाना खाया । ५--तुम्हारा विवाह कब होगा ? ६--गोपाल का भाई बीमार (रुग्ण) है । ७--परिश्रम का फल अवश्य मिलेगा (मेलिष्यति) । ८--आज मेरा दोस्त (मित्रम्) मेरे घर आयगा । ९--गुरु की निन्दा पाप है । १०--तुम्हारा विवाह कब होगा । ११--लड़के के हाथ में (हस्ते ) लड्डू (मोदक) है । १२--अभ्यागतों की सेवा करना हमारा धर्म है । १३--अध्यापक की आज्ञा मानो । १४--दशहरे का उत्सव कब होगा ? १५--अध्यापक ने मुझ से गणित का सवाल (प्रश्न) पूछे ।

---

## अधिकरणकारक (में, पर) सप्तमी

### सर्वनाम शब्द

| पु० | | | स्त्री० | | |
|---|---|---|---|---|---|
| एकव० | द्विव० | बहुव० | एकव० | द्विव० | बहुव० |
| मयि | आवयोः | अस्मासु | मयि | आवयोः | अस्मासु |
| त्वयि | युवयोः | युष्मासु | त्वयि | युवयोः | युष्मासु |
| तस्मिन् | तयोः | तेषु | तस्याम् | तयोः | तासु |
| अस्मिन् | अनयोः | एषु | अस्याम् | अनयोः | आसु |
| कस्मिन् | कयोः | केषु | कस्याम् | कयोः | कासु |
| यस्मिन् | ययोः | येषु | यस्याम् | ययोः | यासु |
| भवति | भवतोः | भवत्सु | भवत्याम् | भवत्योः | भवतीषु |

### तुदादिगणीय कुछ अन्य धातुएं

| | लट् | लिङ् | लृट् | लोट् |
|---|---|---|---|---|
| मिल्--मिलना | मिलति | अमिलत् | मेलिष्यति | मिलतु |
| मुञ्च्--छोड़ना | मुञ्चति | अमुञ्चत् | मोक्ष्यति | मुञ्चतु |
| सिञ्च्--सींचना | सिञ्चति | असिञ्चत् | सेक्ष्यति | सिञ्चतु |
| तृप्--तृप्त होना | तृपति | अतृपत् | तर्पिष्यति | तृपतु |
| विश्--प्रवेश करना | विशति | अविशत् | वेक्ष्यति | विशतु |
| प्रच्छ्--पूछना | पृच्छति | अपृच्छत् | प्रक्ष्यति | पृच्छतु |

### रुधादिगणीय धातुएँ

आत्मनेपदी भुज्--भोजन करना

वर्तमानकाल (लट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भुङ्क्ते | भुञ्जाते | भुञ्जते |
| म० पु० | भुङ्क्षे | भुञ्जाथे | भुङ्ग्ध्वे |
| उ० पु० | भुञ्जे | भुञ्ज्वहे | भुञ्ज्महे |

भूतकाल (लङ्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अभुङ्क्त | अभुञ्जाताम् | अभुञ्जत |

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | अभुङ्थाः | अभुञ्जाथाम् | अभुङ्ध्वम् |
| उ० पु० | अभुञ्जि | अभुञ्ज्वहि | अभुञ्ज्महि |

भविष्यत्काल (लृट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भोक्ष्यते | भोक्ष्येते | भोक्ष्यन्ते |
| म० पु० | भोक्ष्यसे | भोक्ष्येथे | भोक्ष्यध्वे |
| उ० पु० | भोक्ष्ये | भोक्ष्यावहे | भोक्ष्यामहे |

आज्ञा (लोट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भुङ्क्ताम् | भुञ्जाताम् | भुञ्जताम् |
| म० पु० | भुङ्क्ष्व | भुञ्जाथाम् | भुङ्ग्ध्वम् |
| उ० पु० | भुनजै | भुनजावहै | भुनजामहै |

| | लट् | लङ् | लृट् | लोट् |
|---|---|---|---|---|
| रुध्—रोकना | रुणद्धि | अरुणत् | रोत्स्यति | रुणद्धु |
| भिद्—फाड़ना | भिनत्ति | अभिनत् | भेत्स्यति | भिनत्तु |
| छिद्—काटना | छिनत्ति | अच्छिनत् | छेत्स्यति | छिनत्तु |

**अधिकरणकारक**—जिस स्थान पर कोई काम होता है उसे अधिकरण कारक कहते हैं, अधिकरण कारक बताने के लिए सप्तमी विभक्ति काम में लाई जाती है, जैसे—छात्रः पाठशालायाम् पुस्तकं पठति (**विद्यार्थी स्कूल में पुस्तक पढ़ता है**) यहाँ पर पढ़ने का काम 'पाठशाला' में हो रहा है, इसलिए 'पाठशाला' अधिकरण कारक हुआ और उसके लिए सप्तमी विभक्ति (**पाठशालायाम्**) काम में लाई गई। इसी प्रकार—

१—बालाः क्रीड़ाक्षेत्रे क्रीडन्ति (**लड़के मैदान में खेलते हैं**)

२—रविवासरे पाठशालायाम् अवकाशः भवति (**रविवार को स्कूल में छुट्टी रहती है**)

३—शरदि मयूराः वने नृत्यन्ति (**शरद् ऋतु में वन में मोर नाचते हैं**)

४—राजमार्गे अश्वाः धावन्ति (**सड़क पर घोड़े दौड़ रहे हैं**)

५—नगरे बहवः मनुष्याः वसन्ति (**शहर में बहुत से आदमी रहते हैं**)

## संस्कृत बनाओ :—

१—स्कूल में छात्र पढ़ रहे हैं। २—सिंह पहाड़ की गुफा में रहता है। ३—पेड़ों पर चारों तरफ फल लगे हैं। ४—उसके गले (**कण्ठ**) में माला है। ५—तुझ पर मेरा विश्वास है। ६—वह मुझे रास्ते में मिला। ७—मेरा घर सड़क पर है। ८—हमारी कोठी (**भवनम्**) गोमती के तट पर है। ९—सिपाही (**रक्षापुरुष**) फाटक (**गोपुर**) पर रहता है। १०—नजदीक उस गाँव में कुएँ (**कूप**) हैं। ११—हम चारपाई (**खट्वा**) पर सोते हैं। १२—आप आसन पर बैठिए। १३—मैं काम में लगा हूँ (**लग्नः**)। १४—बाग शहर से एक कोस (**क्रोश**) पर है। १५—घड़े (**घट**) में जल है।

सम्बोधन कारक हे, अयि, भाः प्रथमा

सर्वनाम शब्दों का सम्बोधन नहीं होता।

तनादिगणीय परस्मैपदी कृ—करना

वर्तमानकाल (लट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | करोति | कुरुतः | कुर्वन्ति |
| म० पु० | करोषि | कुरुथः | कुरुथ |
| उ० पु० | करोमि | कुर्वः | कुर्मः |

भूतकाल (लङ्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अकरोत् | अकुरुताम् | अकुर्वन् |
| म० पु० | अकरोः | अकुरुतम् | अकुरुत |
| उ० पु० | अकरवम् | अकुर्व | अकुर्म |

भविष्यत्काल (लृट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | करिष्यति | करिष्यतः | करिष्यन्ति |
| म० पु० | करिष्यसि | करिष्यथः | करिष्यथ |
| उ० पु० | करिष्यामि | करिष्यावः | करिष्यामः |

आज्ञा (लोट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | करोतु | कुरुताम् | कुर्वन्तु |
| म० पु० | कुरु | कुरुतम् | कुरुत |
| उ० पु० | करवाणि | करवाव | करवाम |

क्र्यादिगणीय ग्रह—ग्रहण करना

वर्तमानकाल (लट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | गृह्णाति | गृह्णीतः | गृह्णन्ति |
| म० पु० | गृह्णासि | गृह्णीथः | गृह्णीथ |
| उ० पु० | गृह्णामि | गृह्णीवः | गृह्णीमः |

भूतकाल (लङ्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अगृह्णात् | अगृह्णीताम् | अगृह्णन् |
| म० पु० | अगृह्णाः | अगृह्णीतम् | अगृह्णीत |
| उ० पु० | अगृह्णाम् | अगृह्णीव | अगृह्णीम |

भविष्यत्काल—ग्रहीष्यति ग्रहीष्यतः इत्यादि।

आज्ञा (लोट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | गृह्णातु | गृह्णीताम् | गृह्णन्तु |
| म० पु० | गृहाण | गृह्णीतम् | गृह्णीत |
| उ० पु० | गृह्णानि | गृह्णीव | गृह्णीम |

## [1]क्र्यादिगणीय कुछ अन्य धातुएँ

| | लट् | लङ् | लृट् | लोट् |
|---|---|---|---|---|
| क्री–खरीदना | क्रीणाति-णीते | अक्रीणात्-णीत | क्रेष्यति–ते | क्रीणातु–णीताम् |
| प्री–खुश करना | प्रीणाति-णीते | अप्रीणात्-णीत | प्रेष्यति–ते | प्रीणातु–णीताम् |
| पू–पवित्र करना | पुनाति–नीते | अपुनात्–नीत | पविष्यति–ते | पुनातु–नीताम् |
| वृ–वर छांटना | वृणाति–णीते | अवृणात्–णीत | वरिष्यति–ते | वृणातु–णीताम् |
| धू–काँपना | धुनाति–नीते | अधुनात्–नीत | धविष्यति–ते | धुनातु–नीताम् |
| अश्–खाना | अश्नाति | आश्नात् | अशिष्यति | अश्नातु |
| मुष्–चोराना | मुष्णाति | अमुष्णात् | मुषिष्यति | मुष्णातु |
| बध्–बांधना | बध्नाति | अबध्नात् | भंत्स्यति | बध्नातु |
| ज्ञा–जानना | जानाति | अजानात् | ज्ञास्यति | जानातु |

## [2]चुरादिगणीय कुछ धातुएँ

| | लट् | लङ् | लृट् | लोट् |
|---|---|---|---|---|
| चुर–चोराना | चोरयति–ते | अचोरयत्–त | चोरयिष्यति-ते | चोरयतु–ताम् |
| गण–गिनना | गणयति | अगणयत् | गणयिष्यति | गणयतु |
| कथ्–कहना | कथयति | अकथयत् | कथयिष्यति | कथयतु |
| भक्ष्––खाना | भक्षयति | अभक्षयत् | भक्षयिष्यति | भक्षयतु |
| तड्––पीटना | ताडयति | अताडयत् | ताडयिष्यति | ताडयतु |
| रच्––बनाना | रचयति | अरचयत् | रचयिष्यति | रचयतु |
| तुल्––तौलना | तोलयति | अतोलयत् | तोलयिष्यति | तोलयतु |
| पूज–पूजा करना | पूजयति | अपूजयत् | पूजयिष्यति | पूजयतु |
| अर्च––पूजा करना | अर्चयति | आर्चयत् | अर्चयिष्यति | अर्चयतु |
| आह्लाद्–खुश करना | आह्लादयति | आह्लादयत् | आह्लादयिष्यति | आह्लादयतु |
| चिन्त्––सोचना | चिन्तयति | अचिन्तयत् | चिन्तयिष्यति | चिन्तयतु |
| क्षल्—धोना | क्षालयति | अक्षालयत् | क्षालयिष्यति | क्षालयतु |
| वण्ट्––बांटना | वण्टयति | अवण्टयत् | वण्टयिष्यति | वण्टयतु |
| घुष्––ढिंढोरा पीटना | घोषयति | अघोषयत् | घोषयिष्यति | घोषयतु |
| प्री––खुश करना | प्रीणयति | अप्रीणयत् | प्रीणयिष्यति | प्रीणयतु |
| स्पृह् इच्छा करना | स्पृहयति | अस्पृहयत् | स्पृहयिष्यति | स्पृहयतु |
| मृग्––ढूँढ़ना | मार्गयति | अमार्गयत् | मार्गयिष्यति | मार्गयतु |
| भूष्–सजाना | भूषयति | अभूषयत् | भूषयिष्यति | भूषयतु |
| वर्ण्–वर्णन करना | वर्णयति | अवर्णयत् | वर्णयिष्यति | वर्णयतु |
| लोकृ—देखना | लोकयति | अलोकयत् | लोकयिष्यति | लोकयतु |
| सान्त्व्-शान्त करना | सान्त्वयति | असान्त्वयत् | सान्त्वयिष्यति | सान्त्वयतु |
| बुक्क-कुत्ते का भौंकना | बुक्कयति | अबुक्कयत् | बुक्कयिष्यति | बुक्कयतु |

[1] क्र्यादिगणीय धातुओं से परे लट्, लोट्, लङ् और विधिलिङ् में श्ना (ना) का आगम हो जाता है और धातु के इ, उ, ऋ, को गुण नहीं होता।

**सम्बोधन**—किसी को पुकार कर अपनी तरफ आकृष्ट (मुखातिब) करने को सम्बोधन कहते हैं। सम्बोधन में प्रथमा विभक्ति होती है। तथा सम्बोधन वाचक शब्द के पूर्व हे, भोः, अयि, रे आदि चिह्न लगते हैं। सर्वनाम शब्दों का सम्बोधन नहीं होता और अकारान्त शब्दों के एकवचन में विसर्ग नहीं होता। यथा—

१—हे जगदीश! देहि मे मुक्तिम्। २—भोः सखे! क्व गच्छसि इदानीम्? ३—अयि सत्य! सदा सत्य वद, धर्मं चर। ४—हे महात्मन्! किं वाञ्छसि? ५—रे चञ्चललोचन! किं विलोकयसि?

## संस्कृत बनाओ :—

१—गुरुजी! मैं अपना पाठ ध्यान से पढ़ रहा हूँ। २—हे मित्र! इस वक्त क्या काम करते हो? ३—हे महाराज! आपके राज्य में अत्यन्त सुख है। ४—हे बालक! तेरा घर कहाँ है? ५—लड़को! तुम आज स्कूल क्यों नहीं गये? ६—हे ईश्वर! केवल आप ही हमारे रक्षक हैं। ७—महाशय! क्या आप कल मुझे दर्शन देंगे? ८—अरे चोर! चोरी करने का (चौर्यस्य) यही फल है। ९—मित्र! आपके पिता सकुशल तो हैं (अपि कुशली)। १०—बालको! गुरू की सेवा करो, जरूर फल मिलेगा। ११—छात्रो! साधुओं का उपदेश ग्रहण करो और उस पर चलो। १२—चिन्ता छोड़ो, परिश्रम करो तुम जरूर सफल होगे। १३—प्रातः उठो, हाथ पैर धोओ और पढ़ो। १४—बड़ों की (वृद्धानाम्) आज्ञा मानो, चीजें आपस में (मिथः) बांटो और खाओ। १५—राजा (नृपति) ढिंढोरा पिटवाया है कि शहर में जो चोरों को ढूंढेगा उसे इनाम मिलेगा।

## क्रियाप्रकरण

### भूतकाल—लिट्, लुङ् तथा लङ्

'वह गया' 'वह जा रहा था' इत्यादि का अनुवाद करने के लिए संस्कृत मे लिट्, लुङ् और लङ् लकार काम में लाये जाते हैं। लङ् लकार का प्रयोग पिछले पाठों में दिखाया जा चुका है। लिट् लकार का 'परोक्ष' अर्थ में प्रयोग होता है, अर्थात् जो आँख के सामने न हुआ हो, जैसे, 'रामः वनं जगाम' (राम वन गया) यहाँ पर राम को वन को जाना आँख के सामने नहीं हुआ। साधारण भूत अर्थ में 'लुङ' लकार का प्रयोग होता है, जैसे—'गोपालः अद्यैव प्रयागमगमत्' (गोपाल आज ही इलाहाबाद गया) यहाँ पर जाना आज ही हुआ। अनद्यतन (आज से पहले) अर्थ में लङ् का प्रयोग होता है, जैसे 'आसीद् राजा नलो नाम' (नल नामक एक राजा हुआ) साधारण भूत के अर्थ में भी लङ् का प्रयोग होता है।

### परस्मैपदी गम्—जाना

#### लिट्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | जगाम | (तौ) | जग्मतुः | (ते) | जग्मुः |
| म० पु० | (त्वं) | जगमिथ, जगन्थ | (युवां) | जग्मथुः | (यूयं) | जग्म |
| उ० पु० | (अहं) | जगाम, जगम | (आवां) | जग्मिव | (वयं) | जग्मिम |

और धातु के ह्रस्व इकार उकार के स्थानों में गुण हो जाता है। चुरादिगणीय धातु

आत्मनेपदी शुभ्——चमकना

लिट्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | शुशुभे | (तौ) | शुशुभाते | (ते) | शुशुभिरे |
| म० पु० | (त्वं) | शुशुभिषे | (युवां) | शुशुभाथे | (यूयं) | शुशुभिध्वे |
| उ० पु० | (अहं) | शुशुभे | (आवां) | शुशुभिवहे | (वयं) | शुशुभिमहे |

परस्मैपदी गम्——जाना

लुङ्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | अगमत् | (तौ) | अगमताम् | (ते) | अगमन् |
| म० पु० | (त्वम्) | अगमः | (युवाम्) | अगमतम् | (यूयम्) | अगमत |
| उ० पु० | (अहम्) | अगमम् | (आवाम्) | अगमाव | (वयम्) | अगमाम |

आत्मनेपदी शुभ्——चमकना

लुङ्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | अशोभिष्ट | (तौ) | अशोभिषाताम् | (ते) | अशोभिषत |
| म० पु० | (त्वं) | अशोभिष्ठाः | (युवां) | अशोभिषाथाम् | (यूयं) | अशोभिढ्वम् |
| उ० पु० | (अहं) | अशोभिषि | (आवां) | अशोभिष्वहि | (वयं) | अशोभिष्महि |

इसी प्रकार :—

| | लिट् | लुङ् | लङ् |
|---|---|---|---|
| पठ्——पढ़ना | पपाठ | अपाठीत् | अपठत् |
| भू—होना | बभूव | अभूत् | अभवत् |
| कृ—करना | चकार | अकार्षीत् | अकरोत् |
| हन्—मारना | जघान | अवधीत् | अहन् |
| खाद्——खाना | चखाद | अखादीत् | अखादत् |
| हृ—हरण करना | जहार | अहार्षीत् | अहरत् |
| ग्रह्——लेना | जग्राह | अग्रहीत् | अगृह्णात् |
| दृश्——देखना | ददर्श | अद्राक्षीत् | अपश्यत् |
| (नी) नय्——ले जाना | निनाय | अनैषीत् | अनयत् |
| स्था——ठहरना | तस्थौ | अस्थात् | अतिष्ठत् |
| पत्——गिरना | पपात | अपातीत् | अपतत् |
| त्यज्—छोड़ना | तत्याज | अत्याक्षीत् | अत्यजत् |
| वस्——रहना | उवास | अवात्सीत् | अवसत् |
| हस्——हँसना | जहास | अहासीत् | अहसत् |

संस्कृत बनाओ :——

१——राम, सीता और लक्ष्मण के साथ वन को गया। २——रावण ने पञ्चवटी से सीता को चुराया। ३——लक्ष्मण ने मेघनाद को मारा। ४—राम ने चौदह व (चतुर्दशवर्षाणि) वन में वास किया। ५——प्राचीन भारत में अशोक एक राजा हुआ। ६——द्रौपदी दुर्योधन की मूर्खता पर हँसी। ७——राजा नल ने दमयन्ती को व

में छोड़ा। ८—सब राजपुत्र एक साथ द्रोणाचार्य से युद्धविद्या सीखते थे। ९—राम और लक्ष्मण विश्वामित्र के साथ गये। १०—उस वन में मुनि रहते थे।

**भविष्यत्काल** (लृट और लुट् लकार) **गा, गे, गी**

भविष्यत्काल का बोध कराने के लिए संस्कृत में लृट् और लुट् लकारों का प्रयोग होता है। दोनों लकारों में भेद यह है कि दूरवर्ती भविष्यत् के लिए लुट् का प्रयोग होता है और समीपवर्ती भविष्यत् के लिए लृट् का। यथा—'मम भ्राता पञ्चषैरहोभिः प्रयागं गन्ता' (**मेरा भाई पांच छः दिन में प्रयाग जायगा**) परन्तु आज के या समीप ही के भविष्यत् के लिए लृट् का प्रयोग होता है, जैसे—'न जाने क्रुद्धः गुरुः किं बिधास्यति' (**न मालुम क्रोधी गुरु क्या करेंगे**) लृट् लकार के प्रयोग हम पिछले पाठों में दे चुके हैं।

**परस्मैपदी गम्—जाना**

लुट्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | गन्ता | (तौ) | गन्तारौ | (ते) | गन्तारः |
| म० पु० | (त्वं) | गन्तासि | (युवां) | गन्तास्थः | (यूयं) | गन्तास्थः |
| उ० पु० | (अहं) | गन्तास्मि | (आवां) | गन्तास्वः | (वयं) | गन्तास्मः |

आत्मनेपदी शुभ—**चमकना**

लुट्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | (सः) | शोभिता | (तौ) | शोभितारौ | (ते) | शोभितारः |
| म० पु० | (त्वं) | शोभितासे | (युवां) | शोभितासाथे | (यूयं) | शोभिताध्वे |
| ० पु० | (अहं) | शोभिताहे | (आवां) | शोभितास्वहे | (वयं) | शोभितास्महे |

**क्रियातिपत्ति** (लृङ)

'यदि ऐसा होता तो ऐसा होता' इस प्रकार के शर्त वाले वाक्यों के अनुवाद के लिए संस्कृत में लृङ् लकार का प्रयोग होता है। जैसे—'यदि बायुः अचलिष्यत् तदा तापः न्यूनताम् अगमिष्यत्' (**अगर हवा चलती तो गर्मी कम हो जाती**) 'यदि रोगिणः सेवा अभविष्यत् तदा सः नामरिष्यत् (**यदि रोगी की सेवा होती तो वह न मरता**)।

**परस्मैपदी** गम्—जाना

लृङ

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अगमिष्यत् | अगमिष्यताम् | अगमिष्यन् |
| म० पु० | अगमिष्यः | अगमिष्यतम् | अगमिष्यत |
| उ० पु० | अगमिष्यम् | अगमिष्याव | अगमिष्याम |

आत्मनेपदी शुभ—**चमकना**

लृङ

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अशोभिष्यत | अशोभिष्यताम् | अशोभिष्यन्त |
| म० पु० | अशोभिष्यथाः | अशोभिष्येथाम् | अशोभिष्यध्वम् |
| उ० पु० | अशोभिष्ये | अशोभिष्यावहि | अशोभिष्यामहि |

इसी प्रकार :—

| | लुङ् | लृट् | लृङ |
|---|---|---|---|
| पठ—पढ़ना | पठिता | पठिष्यति | अपठिष्यत् |
| भू—होना | भविता | भविष्यति | अभविष्यत् |
| कृ—करना | कर्ता | करिष्यति | अकरिष्यत् |
| हन्—मारना | हन्ता | हनिष्यति | अहनिष्यत् |
| खाद्—खाना | खादिता | खादिष्यति | अखादिष्यत् |
| हृ—चुराना | हर्ता | हरिष्यति | अहरिष्यत् |
| ग्रह्—ग्रहण करना | ग्रहीता | ग्रहीष्यति | अग्रहीष्यत् |
| दृश्—देखना | द्रष्टा | द्रक्ष्यति | अद्रक्ष्यत् |
| (नी) नय्—लेजाना | नेता | नेष्यति | अनेष्यत् |
| स्था—ठहरना | स्थाता | स्थास्यति | अस्थास्यत् |
| पत्—गिरना | पतिता | पतिष्यति | अपतिष्यत् |
| त्यज्—छोड़ना | त्यक्ता | त्यक्ष्यति | अत्यक्ष्यत् |
| वस्—रहना | उषिता | वत्स्यति | अवत्स्यत् |
| हस्—हंसना | हसिता | हसिष्यति | अहसिष्यत् |

संस्कृत बनाओ :—

लृट्—१—क्या आप परसों (**परश्वः**) काशी जायँगे ? २—मैं पांच छः दिन में प्रयाग जाऊँगा। ३—मेरे पिता कल अयोध्या से आयँगे। ४—कल्कि अवतार न जाने कब होगा। ५—क्या तुम इस पुस्तक को कल पढ़ोगे ?

लुट्—१—वृष्टि कब होगी, आज या कल ? २—आज मेरी बहिन (**भगिनी**) ससुराल (**श्वसुरगृह**) जायगी। ३—कहिए, आज आप क्या करेंगे ? ४—यदि तुम कहोगे तो वह जायगा। ५—यदि मेहनत (**परिश्रम**) न करोगे तो फेल (**अनुत्तीर्ण**) हो जाओगे।

[1]लृङ—१—यदि रामदेव मेहनत करता तो फेल न होता।
२—अगर तू घी (**घृत**) खाता तो बीमार न होता। ३—अगर रावण सीता को न चुराता तो न मारा जाता। ४—यदि वह गुरु की सेवा करता तो विद्वान् हो जाता। ५—अगर मैं व्यायाम करता तो बलवान् हो जाता।

**संभाव्यभविष्यत् और प्रवर्तना** (लिङ, लोट्)

संभाव्यभविष्यत् अर्थात संभावना, प्रश्न, औचित्य, शपथ और इच्छा आदि अर्थों में विधिलिङ और लोट् का प्रयोग होता है, और प्रवर्तना अर्थात् प्रत्यक्ष विधान, उपदेश, प्रार्थना, अनुमति, अनुरोध और आज्ञा आदि अर्थों में विधिलिङ और लोट् का प्रयोग होता है और आशीर्वाद के लिए आशीर्लिङ और लोट् का प्रयोग होता है।

१ लृङ् लकार क्रिया की अनिष्पत्ति अर्थात् घटित न होने पर ही होता है। जैसे—'सुवृष्टिश्चेदभविष्यत् तदा सुभिक्ष्यमभविष्यत्' (**यदि अच्छी वर्षा होती तो सुकाल होता**) यहाँ पर वर्षा के न होने पर ही 'लृङ्' लकार का प्रयोग हुआ।

जैसे—संभावना—संभाव्यते अद्य गुरुः आगच्छेत् (शायद आज गुरुजी आजायें)
कदाचिन्मम भ्राता श्वः प्रयागं गच्छेत् (शायद मेरे भाई कल इलाहाबाद जायं)
प्रश्न—किमहं वेदमधीयीय उत स्मृतिम् (क्या मैं वेद पढ़ूं या स्मृति) ?
औचित्य—तथा कुरु यथा निन्दा न भवेत् (ऐसा करो जिसमें निन्दा न हो) त्वं साधूनां सेवां कुर्य्याः इत्येवोचितम् (तुम साधुओं की सेवा करो यही उचित है)
शपथ—यः मां पिशाच इति कथयति तस्य पुत्राः म्रियेरन् (म्रियन्ताम्) (जो मुझे पिशाच कहता है उसके पुत्र मर जाय)
इच्छा—इच्छामि भवान् शीघ्रं नीरोगः भवेत् (भवतु)
(मैं चाहता हूं आप जल्दी आराम हो जायं)
विधान—सन्ध्यां मनसा ध्यायेत् (सन्ध्या का मन से ध्यान करे)
नान्यस्यापराधेन अन्यस्य दण्डमाचरेत्
(दूसरे के कसूर से दूसरे को सजा न दे)।
उपदेश—सहसा कार्यं न कुर्यात् (बिना विचारे काम न करे)
सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयात् (सच बोले मीठा बोले)
प्रार्थना—भवन्तः अद्य इह भुञ्जीरन् (भुञ्जताम्) (आज आप यहीं भोजन करें)
दीने मयि दयां कुरु (मुझ दीन पर दया कीजिए)
अनुमति—छात्राः गृहं गच्छेयुः (गच्छन्तु) किम् (क्या विद्यार्थी घर जायँ) उपदिशतु भवान् कथं तं प्रसादयेयम् (आप ही बताएँ उसे कैसे खुश करूँ)
अनुरोध—इह आसीत (आस्ताम्) तावत् भवान् (आप तब तक यहां बैठिए)
आज्ञा—छात्राः आगच्छत, स्वपाठं पठत। (विद्यार्थियो! यहाँ आओ, अपना सबक पढ़ो)
भृत्य, गच्छ मह्यं जलमानय (नौकर जाओ मेरे लिये पानी लाओ)
आशीर्वाद—वत्स, दीर्घायुः भूयाः (भव) (बेटा तेरी बड़ी उम्र हो)
आत्मानुरूपं पुत्रं लभस्व (अपने ही जैसा पुत्र पाओ)
ईश्वरः भद्रं क्रियात् (करोतु) (ईश्वर कल्याण करे)

परस्मैपदी भू—(होना) आशीर्लिङ्

| | एकव० | द्विव० | बहुव० |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भूयात् | भूयास्ताम् | भूयासुः |
| म० पु० | भूयाः | भूयास्तम् | भूयास्त |
| उ० पु० | भूयासम | भूयास्व | भूयास्म |

परस्मैपदी लिख्—लिखना विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | लिखेत् | लिखेताम् | लिखेयुः |
| म० पु० | लिखेः | लिखेतम् | लिखेत |
| उ० पु० | लिखेयम् | लिखेव | लिखेम |

परस्मैपदी कृ—(करना)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | कुर्यात् | कुर्याताम् | कुर्युः |
| म० पु० | कुर्याः | कुर्यातम् | कुर्यात |
| उ० पु० | कुर्याम | कुर्याव | कुर्याम |

आत्मनेपदी मन्—(मानना)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | मन्येत | मन्येयाताम् | मन्येरन् |
| म० पु० | मन्येथाः | मन्येयाथाम् | मन्येध्वम् |
| उ० पु० | मन्येय | मन्येवहि | मन्येमहि |

| परस्मैपदी धातुएं | | | अत्मनेपदी धातुएं | | |
|---|---|---|---|---|---|
| भू | (होना) | भवेत् | शिक्ष् | (सीखना) | सीखेत |
| गम् | (जाना) | गच्छेत् | युध् | (लड़ना) | युध्येत |
| जि | (जीतना) | जयेत् | ईक्ष् | (देखना) | ईक्षेत |
| कथ् | (कहना) | कथयेत् | मृ | (मरना) | म्रियेत |
| दृश् | (देखना) | पश्येत् | वन्द् | (नमस्कार करना) | वन्देत |
| श्रु | (सुनना) | शृणुयात् | सह् | (सहन करना) | सहेत |
| पा | (पीना) | पिबेत् | रुच् | (अच्छा लगना) | रोचेत |
| नी (नय) | (ले जाना) | नयेत् | मुद् | (हर्षित होना) | मोदेत |
| स्मृ | (याद करना) | स्मरेत् | यत् | (यत्न करना) | यतेत |
| धाव् | (दौडना) | धावेत् | शंक् | (शंका करना) | शंकेत |
| ज्ञा | (जानना) | जानीयात् | श्लाघ् | (प्रशंसा करना) | श्लाघेत |
| स्था | (ठहरना) | तिष्ठेत् | द्युत् | (शोभित होना) | द्योतेत |
| पच् | (पकाना) | पचेत् | कम्प् | (कांपना) | कम्पेत |
| रच् | (बनाना) | रचयेत् | शुभ् | (शोभित होना) | शोभेत |
| क्रीड् | (खेलना) | क्रीडेत् | सेव् | (सेवा करना) | सेवेत |
| त्यज् | (छोड़ना) | त्यजेत् | लभ् | (प्राप्त करना) | लभेत |

संस्कृत बनाओ :—

आशीर्लिङ्—१—बालक चिरंजीवी होवे। २—तुम इम्तिहान में सफल होओ ३—तुम्हारी कामनाएँ पूर्ण हों। ४—हमारे महाराज दीर्घायु हों।

विधिलिङ् ( लोट् ) १—कभी झूठ न बोले और चोरी न करे। २—छात्र को हमेशा गुरु से सविनय प्रश्न पूछना चाहिये। ३—छात्र को हमेशा समय पर पढ़ना चाहिए, और समय पर खेलना चाहिए। ४—सब कामों में गुरु का अनुसरण करे ५—सत्संग को कभी मत छोड़ो। ६—आचार्य से धर्म का उपदेश सुने। ७—पराये धन का लोभ कभी न करे। ८—गरीब के साथ सद्व्यवहार करना चाहिए। ९—शायद आज हमारे स्कूल में राष्ट्रपति आवें। १०—बिना विचारे कभी काम न करे। ११—मेरी इच्छा है कि आप शीघ्र आराम हो जायँ। १२—ऐसा काम कभी न करना चाहिए जिससे निन्दा हो।

कारक और विभक्तियां

प्रथमा—१—कर्ता में—**बालः** पाठशालां गच्छति।

२—कर्मवाच्य के कर्म में-बटुभिः पठयते वेदः, पशुभिः पीयते **जलम्**।

३—संबोधन में—हे **जगदीश**, क्षमस्व।

४—अव्यय के साथ—**अशोक** इति विख्यातः राजा सर्वजनप्रियः

५—नाम मात्र में—असीद् राजा नलो नाम ।

तीया–१—कर्म—प्रजां संरक्षति नृपः स वर्द्धयति पार्थिवम् ।

२—ऋते, अन्तरेण, विना के साथ—धनमन्तरेण, विना, ऋते वा नैव सुखम् ।

३—एनप् के साथ—तत्रागारं धनपतिगृहानुत्तरेणास्मदीयम् ।

४—अभितः ,, —अभितो भुवनं वाटिका ।

५—परितः, सर्वतः, के साथ—सन्ति परितः (सर्वतः) ग्रामं वृक्षाः ।

६—उभयतः सर्वतः के साथ—यमुनामुभयतस्तरवः सन्ति ।

७—अन्तरा (बीच में) रामं कृष्णं चान्तरा गोपालः ।

८—समया, निकषा (समीप) के साथ—ग्रामं समया निकषा वा नदी ।

९—व्याप्ति के अर्थ में—मासद्वयमधीते, स चत्वारि वर्षाणि न्यायमध्यैष्ट ।

१०—अनु के साथ—आचार्यमनु शिष्यो गच्छेत् ।

११—प्रति ,, —दीनं प्रति दयां कुरु ।

१२—धिक् ,, धिक् त्वां पापिनम् (पिशुनं वा) ।

१३—अधि शीङ् के साथ— चन्द्रापीडःमुक्ताशिलापट्टमधिशिश्ये ।

१४—अधिस्था ,, —श्यामः गृहमधितिष्ठति (अथवा श्यामः गृहे-तिष्ठति) ।

१५—अधि आस् के साथ—नृपः सिंहासनमध्यास्ते (नृपः सिंहासने आस्ते) ।

१६—अनु, उप पूर्वक वस् के साथ—हरिः वैकुण्ठमुपवसति, अनुवसति वा ।

१७—आवस्, अधिवस् के साथ—अधिवसतु काशीं विश्वनाथः।–भक्तःदेवमन्दिरम् आवसति ।

१८—क्रिया विशेषण में— सत्वरं धावति मृगः ।

तीया–१—करण में—सः जलेन मुखं प्रक्षालयति ।

२—कर्मवाच्य कर्ता में— कृष्णेन कंसः हतः ।

३—स्वभाव आदि अर्थों में—रामः प्रकृत्या साधुः नाम्ना गोपालोऽयम् ।

४—सह के साथ—शशिना सह याति कौमुदी ।

५—सदृश के अर्थ में—धर्मेण सदृशो नास्ति बन्धुरन्यो महीतले ।

६—हेतु ,, —विद्यया वर्धते बुद्धिः, श्रमेण प्राप्यते धनम् ।

७—हीन ,, —विद्यया हि विहीनस्य किं वृथा जीवितेन ते ।

८—विना ,, —श्रमेण हि विना विद्या लभ्यते न कथंचन ।

९—अलं ,, —अलं महीपाल तव श्रमेण ।

१०—प्रयोजन के अर्थ में—धनेन किं यो न ददाति नाश्नुते ।

११—लक्षण बोध में—जटाभिःलक्ष्यमाणाभिस्तापसोऽयं प्रतीयते ।

१२—फल प्राप्ति के अर्थ में—मासेन व्याकरणमधीतम्, पञ्चभिर्दिनैः नीरोगः जातः ।

१३—खराबी वाले अङ्ग में—मानवश्चक्षुषा काणः कर्णाभ्यां बधिरश्च सः । पादेन खञ्जः वृद्धोऽसौ कुब्जा पृष्ठेन मन्थरा ।

तुर्थी–१—निमित्त के अर्थ में—धनं सुखाय, विद्या ज्ञानाय भवति ।

२--रुचि ,, --शिशवे क्रीडनकः रोचते।
३--सम्प्रदान में--नृपः **दरिद्राय** वस्त्रं ददाति।
४--नमः, स्वस्ति के योग में--**गुरवे** नमः, **नृपाय** स्वस्ति भवतु।
५--अलं के योग में--मल्लोऽलं **मल्लाय**।
६--तुम् के अर्थ में--ब्राह्मणः **स्नानाय (स्नातुं)** याति।
७--क्रुध् अर्थ वाले धातु के प्रयोग में--गुरुः **शिष्याय** क्रुध्यति।
८--द्रुह ,, ,, ,,--मूर्खः **पण्डिताय** द्रुह्यति।
९--असूया (**निन्दा**) ,, ,,--दुर्जनः **सज्जनाय** असूयति।

**पञ्चमी--**

१--अलग होने पर--**वृक्षात्** फलानि पतन्ति,स **ग्रामाद्** आगच्छति।
२--भय ,, --**असज्जनात्** कस्य भयं न जायते।
३--ग्रहण अर्थ में--**कूपात्** जलं गृह्णाति।
४--पूर्वादि के योग में--**स्नानात्** पूर्वं न खादेत्, न धावेत् **भोजनात्** परम्।
५--अन्यार्थ के योग में--**ईश्वरादन्यः** कः रक्षितुं समर्थः।
६--उत्कर्ष में--जननी जन्मभूमिश्च **स्वर्गादपि** गरीयसी।
७--विना, ऋते के योग में--**परिश्रमाद्** विना (ऋते) विद्या न भवति।
८--आरात् (**दूर या समीप**) के योग में--**ग्रामाद्** आरात् सुन्दरमुपवनम्।
९--प्रभृति के योग में-- **शैशवात्प्रभृति** सोऽतीव चतुरः।
१०--आङ के ,, --**आमूलात्** रहस्यमिदं श्रोतुमिच्छामि।
११--विरामार्थक शब्दों के साथ--न नवः प्रभु**राफलोदयात्** स्थिरकर्मा विरराम कर्मणः।
१२--काल की अवधि में--**विवाहात्** नवमे दिने।
१३--मार्ग की ,, --**वाराणस्याः** पञ्चाशत् क्रोशाः।
१४--जायते आदि के अर्थ में--**बीजेभ्यः** अङ्कुरा जायन्ते।
१५--जिससे कोई हटाया जाय--मित्रं **पापात्** निवारयति।
१६--जिससे कोई विद्या सीखी जाय--छात्रोऽ**ध्यापकात्** अधीते।

**षष्ठी--**

१--संबन्ध में--**मूर्खस्य** बहवो दोषाः, **सतां** च बहवो गुणाः।
२--कृदन्त कर्ता में--**शिशोः** शयनम्, **फलस्य** पतनम्।
३--कृदन्त कर्म में-- **अन्नस्य** पाकः, **धनस्य** दानम्।
४--अनादर में--**रुदतः शिशोः** सा ययौ।
५--हेतु शब्द के प्रयोग में--**अन्नस्य** हेतोर्वसति।
६--निर्धारणमें--**कवीनां (कविषु वा)** कालीदासः श्रेष्ठः।

**सप्तमी--**

१--अधिकरण में--**गृहे** तिष्ठति बालः, **आसने** शोभते गुरुः।
२--भाव में--**यत्ने कृते** यदि न सिद्धयति कोऽत्र दोषः।
३--अनादर में--**रुदति शिशौ** गता माता।
४--निर्धारण में--**जीवेषु** मानवाः श्रेष्ठाः **मानवेषु** च **पण्डिताः**।

(गुण में) प्रथमा

पुं० अयं शोभनः नरः। इमौ शोभनौ नरौ। इमे शोभनाः नराः।
स्त्री० इयं शोभना स्त्री। इमे शोभने स्त्रियौ। इमाः शोभनाः स्त्रियः।
न० इदं शोभनं पुष्पम्। इमे शोभने पुष्पे, इमानि शोभनानि पुष्पाणि।

द्वितीया

पुं० इमं शोभनं नरम्। इमौ शोभनौ नरौ। इमान् शोभनान् नरान्।
स्त्री० इमां शोभनां स्त्रियम्। इमे शोभने स्त्रियौ। इमाः शोभनाः स्त्रीः।
न० इदं शोभनं पुष्पम्। इमे शोभने पुष्पे। इमानि शोभनानि पुष्पाणि।

तृतीया

पुं० अनेन शोभनेन नरेण। आभ्यां शोभनाभ्यां नराभ्याम्। एभिः शोभनैः नरैः।
स्त्री० अनया शोभनया स्त्रिया। आभ्यां शोभनाभ्यां स्त्रीभ्याम्। आभिः शोभनाभिः स्त्रीभिः।
न० अनेन शोभनेन पुष्पे। आभ्यां शोभनाभ्यां पुष्पाभ्याम्। एभिः शोभनैः पुष्पैः।

इसी प्रकार शेष विभक्तियाँ समझनी चाहिएँ।

## संस्कृत बनाओ:--

१—हमारे बगीचे के **मीठे** फल हैं। २—**अच्छे** बालक परिश्रम करते हैं। ३—ईश्वर की कुदरत[1] क्या ही **विचित्र** है। ४—किसी **निर्धन** जन को वस्त्र दो। ५—**खट्टी** [2]छाँछ छोड़ कर **गर्म** दूध पीओ। ६—प्यारेलाल की साइकिल[3] **अच्छी** है। ७—इस वृक्ष के **खट्टे** और **मीठे** फल हैं। ८—**लाल** घोड़े दौड़ रहे हैं। ९—यह **चंचल-नयन** बालिका है। १०—तेरा हृदय **कोमल** नहीं है। ११—यह तालाब[4] **अतिसुन्दर** है। १२—**तपस्वी** ब्राह्मणों के लिए ऐसा न कहो। १३—किसी पेड़ पर **एक** बानर और **एक** कबूतर[5] रहते थे। १४—**किसी** जंगल की **एक** कन्दरा में **एक** सिंह रहता था। १५—**नीले जलवाली** यमुना के किनारे श्रीकृष्ण ने बिहार किया।

## विशेषणों की तुलना

वाक्य में विशेषणों का प्रयोग तीन प्रकार से होता है या तो विशेषण सामान्य होता है, या तुलनात्मक या अतिशयवाचक। जब विशेषण साधारण रीति से उत्कर्ष या अपकर्ष का बोधक हो तो वह सामान्य विशेषण कहलाता है। १ **सामान्य विशेषण** जैसे—

१—अयं बालकः पटुः (उत्कर्ष)
२—अयं नरः दुष्टः (अपकर्ष)

२—**तुलनात्मक विशेषण**—जब दो की तुलना करके उनमें से एक की अधिकता या न्यूनता, दिखाई जाती है तो विशेषण 'तुलनात्मक' कहलाता है और विशेषण के आगे 'तर' या 'ईयस्' प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—

---

१ माया २ तक्रम् ३ द्विचक्रिका।
४ तड़ागः ५ कपोतः।

१—गोपालः श्यामात् पटुतरः (उत्कर्ष)
२—नरः देवात् निकृष्टतरः (अपकर्ष)
३—आचार्यः पितुः महीयान् (महत्तरः) (उत्कर्ष)

३—अतिशयवाचक विशेषण—जब दो से अधिक पदार्थों की तुलना करके उन सबसे एक को अधिक या न्यून बताया जाता है तो विशेषण 'अतिशयवाचक' कहलाता है और विशेषण के आगे 'तम' या 'इष्ठ' प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—

१—हिमालयः सर्वेषां पर्वतानां (सर्वेषु पर्वतेषु) उन्नततमः (उत्कर्ष)
२—बदरीफलं सर्वेषां फलानां (सर्वेषु फलेषु) निकृष्टतमम् (अपकर्ष)
३—श्यामः सर्वेषां भ्रातॄणां (सर्वेषु भ्रातृषु) कनिष्ठः (अपकर्ष)

| सामान्य विशेषण | तुलनात्मक | अतिशयवाचक |
|---|---|---|
| महान् | महत्तरः | महत्तमः |
| शुक्लः | शुक्लतरः | शुक्लतमः |
| साधुः | साधुतरः | साधुतमः |
| धीरः | धीरतरः | धीरतमः |
| पटुः | पटुतरः पटीयान् | पटुतमः, पटिष्ठः |
| प्रियः | प्रियतरः, प्रेयान् | प्रियतमः, प्रेष्ठः |
| गुरुः | गुरुतरः, गरीयान् | गुरुतमः, गरिष्ठः |
| लघुः | लघुतरः, लघीयान् | लघुतमः, लघिष्ठः |
| दीर्घः | दीर्घतरः, द्राघीयान् | दीर्घतमः, द्राघिष्ठः |
| वृद्धः | वर्षीयान्, ज्यायान् | वर्षिष्ठः, ज्येष्ठः |
| अल्पः | अल्पीयान्, कनीयान् | अल्पिष्ठः, कनिष्ठः |
| बहुः | बहुतरः, भूयान् | बहुतमः, भूयिष्ठः |
| दृढः | दृढतरः, द्रढीयान् | दृढतमः, द्रढिष्ठः |
| मृदुः | मृदुतरः, म्रदीयान् | मृदुतमः, म्रदिष्ठः |
| कृशः | कृशतरः, क्रशीयान् | कृशतमः, क्रशिष्ठः |
| प्रशस्यः | श्रेयान्, ज्यायान् | श्रेष्ठः, ज्येष्ठः |
| युवा | कनीयान्; यवीयान् | कनिष्ठः, यविष्ठः |
| उरुः | उरुतरः, वरीयान् | उरुतमः, वरिष्ठः |
| स्थूलः | स्थूलतरः, स्थवीयान् | स्थूलतमः, स्थविष्ठः |
| दूरः | दूरतरः, दवीयान् | दूरतमः, दविष्ठः |
| क्षुद्रः | क्षुद्रतरः, क्षोदीयान् | क्षुद्रतमः, क्षोदिष्ठः |
| क्षिप्रः | क्षेपीयान् | क्षेपिष्ठः |
| बहुलः | बंहीयान् | बंहिष्ठः |
| स्थिरः | स्थेयान् | स्थेष्ठः |
| पृथुः | प्रथीयान् | प्रथिष्ठः |
| पापी | पापीयान् | पापिष्ठः |
| ह्रस्वः | ह्रसीयान् | ह्रसिष्ठः |
| बाढः | साधीयान् | साधिष्ठः |

| | | |
|---|---|---|
| बलवान् | बलीयान् | बलिष्ठः |
| अन्तिकः | नेदीयान् | नेदिष्ठः |

अतिशय के अर्थ में क्रियाओं और अव्ययों के आगे भी 'तर' और 'तम' आम् के साथ (तराम्, तमाम्) लगाये जाते हैं। जैसे—

क्रिया से—सुशीला हसतितराम् (**सुशीला जोर से हँसती है**)।
रमेशः हसतितमाम् (**रमेश अत्यन्त हँसता है**)।

अव्यय से—रमा उच्चैस्तरां हसति (**रमा अधिक हँसती है**)।
गोपालः उच्चैस्तमां हसति (**गोपाल बहुत ऊँचे हँसता है**)।
रमेश; उच्चैस्तमाम् आक्रोशति परं न कोऽपि शृणोति
(**रमेश उँचे चिल्ला रहा है पर कोई नहीं सुनता**)।

## अभ्यास

१—राम और गोपाल में गोपाल लम्बा है। २—कालिदास भारत में अन्य कवियों में श्रेष्ठ है और शेक्सपीयर इँग्लिश साहित्य में सर्वोत्तम नाटककार और कवि है। ३—तुम दोनों में कौन बड़ा है? ४—बहुत ऊँचे मत हँसो। ५—मोहन और गोपाल में कौन अधिक होशियार है? ६—दिल्ली से आगरा की अपेक्षा इलाहाबाद दूर है। ७—हिमालय विन्ध्याचल से ऊँचा है। ८—संसार भर में कौन पहाड़ सब पहाड़ों में ऊँचा है? ९—मेरी पुस्तक सब पुस्तकों से अच्छा है। १०—गंगा नदी संसार भर की नदियों में पवित्र है। ११—वेद की पुस्तकें अन्य पुस्तकों में पवित्र हैं। १२—मनोरमा सब लकड़ियों में सुन्दर है। १३—राम अपने अन्य सब भाईयों में बड़े थे। १४—सहदेव सब पांडवों में छोटा भाई था। १५—बुद्धू भारी से भारी बोझ उठा सकता है। १६—मैं बहुत ऊँचे चिल्ला रहा हूँ पर कोई नहीं सुनता। १७—पचास मीठे मीठे आम मेरे लिए भेज देना। १८—हाथी सब जानवरों में मोटा है। १९—अशोक अन्य सब आर्य राजाओं में बड़ा था। २०—इन्दुमती का शरीर फूल से भी कोमल था।

## सन्नन्त धातुएँ

इच्छा के अर्थ में धातु के आगे 'सन्' प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—पठितुम् इच्छति–पिपठिषति। यह 'सन्' प्रत्यय अपनी इच्छा पर ही होता है, दूसरे की इच्छा पर नहीं। जैसे—गोपालः रामस्य पठनम् इच्छति। यहां पर सन् प्रत्यय नहीं होता। सन्नन्त धातु के आगे 'आ' प्रत्यय लगाने से विशेष्य बन जाता है। जैसे—'शास्त्रस्य जिज्ञासा' 'जलस्य पिपासा'; 'उ' प्रत्यय लगाने से विशेषण बन जाता है। जैसे—शास्त्रं जिज्ञासुः, जलं पिपासुः। सन्नन्त धातु के लट्, लोट् आदि परस्मैपद लकारों में पठति की तरह और आत्मनेपद में जायते की तरह रूप होते हैं।

(श्रु) शुश्रूषते=सुनने की इच्छा करता है
(श्रु) शुश्रूषति= ,, ,,
(ज्ञा) जिज्ञासते=जाने की ,, ,,
(ग्रह्) जिघृक्षति=ग्रहण करने की ,,
(दा) दित्सति=देने की ,, ,,
(लभ्) लिप्सते=पाने की ,, ,,
(ब्रू, वच्) विवक्षति=बोलने की ,,

(वि+जि) विजिगीषते=जीतने की इच्छा करता है
(रुद्) रुरुदिषति=रोने की इच्छा करता है
(गम्) जिगमिषति=जाने की ,,
(प्रच्छ्) पिपृच्छिषति=पूछने की ,,
(पच्) पिपक्षति=पकाने की ,,
(कृ) चिकीर्षति=करने की ,,

(हन्) जिघांसति=मारने की इच्छा करता है
(दृश्) दिदृक्षते=देखने की ,,
(क्री) चिक्रीषति=खरीदने की ,,
(बुध्) बुभुत्सते=जानने की ,,
(लिख्) लिलेखिषति=लिखने की इच्छा करता है
(अधि+इ) अधिजिगांसते=अध्ययन की इच्छा करता है
(वि+धा) विधित्सति=करने की इच्छा करता है
(दह्) दिधक्षति=जलाने की ,,
(स्था) तिष्ठासति=ठहरने की ,,
(भुज्) बुभुक्षते=खाने की ,,
(जीव्) जिजीविषति=जीने की ,,
(शी) शिशयिषते=सोने की ,,
(स्वप्) सुषुप्सति=सोने की ,,
(मृ) मुमूर्षति=मरने की ,,

## संस्कृत बनाओ:—

१—कौन मनुष्य मरने की इच्छा करता है। २—मैं पत्र लिखने की इच्छा करता हूँ। ३—वह पढ़ने की इच्छा नहीं रखता है, उसके पिता ने उसे व्यर्थ ही स्कूल भेजा है। ४—सभी प्राणी जीने की इच्छा रखते हैं, मरने की इच्छा कौन रखता है? ५—अपराधी न्यायालय में ठहरने की इच्छा कैसे रख सकता है? ६—कृष्ण कंस को मारने की इच्छा रखता है। ७—बालिकाएँ नाचने की इच्छा रखती हैं। ८—भक्त कथा सुनने की इच्छा रखता है। ९—जर्मन नेता हिटलर विश्व को जीतने की इच्छा रखता था। १०—मैं वेदों को सुनने की इच्छा रखता हूँ।

## यङन्त धातुएँ

फिर-फिर या अतिशय अर्थ को दिखाने के लिए धातु के आगे 'यङ्' प्रत्यय लगाया जाता है। यथा—पुनः पुनः पिबति पेपीयते। यङन्त धातुओं के लट्, लोट् आदि लकारों में 'जायते' की भांति रूप होते हैं।

(तप्) तातप्यते=अत्यन्त तपता है
(घ्रा) जेघ्रीयते=बार बार सूँघता है
(दह्) दन्दह्यते=अत्यन्त जलाता है
(पच्) पापच्यते=बार बार पकाता है
(नी) नेनीयते=बार बार ले जाता है
(कृ) चेक्रीयते=बार बार करता है
(रुद्) रोरुद्यते=बार बार रोता है
(नृत्) नरीनृत्यते=बार बार नाचता है
(दृश्) दरीदृश्यते=बार बार देखता है
(दा) देदीयते=बार बार देता है
(सिच्) सेसिच्यते=बार बार सींचता है
(जि) जेजीयते=बार बार जीतता है
(दश्) दन्दश्यते=अत्यन्त डंसता है
(गै) जेगीयते=बार बार गाता है
(स्मृ) सास्मर्यते= ,, याद करता है
(शी) शाशय्यते= ,, सोता है
(चल्) चञ्चल्यते=इधर उधर चलता है
(कृष्) चरीकृष्यते=बार२खेती करता है
(वृध्) वरीवृध्यते=बार बार बढ़ता है
(हन्) जङ्घन्यते=फिर फिर मारता है
(जप्) जञ्जप्यते=बार बार जपता है
(गम्) जङ्गम्यते=टेढ़ा मेढ़ा चलता है

## अभ्यास

१—वह हरिश्चन्द्र की तरह बार-बार दान देता है। २—वन जाते समय सीता बार-बार रोती है। ३—कृषक बार बार हल जोतता है। ४—वह सुन्दरी बार-

बार नाचती है और लोग बार-बार उसे देखते हैं। ५—मुझे अपने घर की बार बार याद आती है। ६—बिच्छू (वृश्चिक) अत्यन्त काटता है। ७—शोकानल उसे बार-बार जलाती है। ८—मन्दिर मे भक्त बार-बार ईश्वर गान गाता है और मौनी बार-बार माला जपता है। ९—फूल को तू बार-बार क्यों सूँघता है। १०—उस वीर राजा ने शत्रु को बार-बार जीता और क्षमा कर दिया।

## प्रेरणार्थक क्रियाएँ

जब किसी धातु में प्रेरणा का अर्थ लाना होता है तो धातु के साथ 'णिच्' प्रत्यय जोड़ दिया जाता है। जिस प्रकार हिन्दी भाषा में 'पढ़ना' से 'पढ़ाना' 'करना' से 'कराना' 'सोना' से 'सुलाना' प्रेरणार्थक क्रियाएँ बनाई जाती हैं उसी प्रकार संस्कृत भाषा में भी 'णिच्' प्रत्यय जोड़कर 'पठति' से 'पाठयति', 'करोति' से 'कारयति' 'शेते' से 'शाययति' आदि प्रेरणार्थक क्रियाएँ बनाई जाती हैं। मूल धातु में जो कर्ता रहता है वह प्रेरणार्थक धातु में स्वयं कार्य न करके किसी दूसरे से कार्य कराता है। और 'णिच्' प्रत्यय जोड़ने से कभी कभी अकर्मक धातुएँ भी सकर्मक हो जाती हैं। जैसे—(अणिजन्त) बालः शेते, (णिजन्त) माता बालं शाययति।

णिजन्त धातुओं के रूप चुरादिगणीय धातुओं के समान होते हैं। धातु और तिङ् प्रत्ययों के बीच में 'अय्' जोड़ दिया जाता है। णिजन्त धातुएँ प्रायः उभयपदी होती हैं। यथा—लट्—पाठयति, पाठयते, लङ्—अपाठयत्—त, लृट्—पाठयिष्यति–ते, लोट्—पाठयतु–ताम्।

अणिजन्त क्रिया का कर्ता णिजन्त क्रिया के साथ प्रायः तृतीया विभक्ति में होता है। यथा—

१—देवदत्तः दोषं त्यजति, गुरुः देवदत्तेन दोषं त्याजयति।
२—रामः मारीचं हन्ति, सीता रामेण मारीचं घातयति।
३—नृपः धनं ददाति, मन्त्री नृपेण धनं दापयति।
४—पिता क्रीडनकं क्रीणाति, बालः पित्रा क्रीडनकं क्रापयति।
५—सुमन्त्रः रामं वनं नयति, राजा सुमन्त्रेण रामं वनं नाययति।

निम्नलिखित १२ धातुओं के प्रयोग में अणिजन्त क्रिया के कर्ता में द्वितीया विभक्ति ही होती है और हृ तथा कृ के साथ तृतीया अथवा द्वितीया विभक्ति होती है। यथा—

(१) **गमन**—पाण्डवाः वनं गच्छन्ति—कौरवाः पाण्डवान् वनं गमयन्ति।
(२) **दर्शन**—बालः चन्द्रं पश्यति—माता बालं चन्द्रं दर्शयति।
(३) **श्रवण**—नृपः गानं शृणोति—सा नृपं गानं श्रावयति।
(४) **प्रवेश**—ब्रह्मचारी गृहं प्रविशति—आचार्यः ब्रह्मचारिणं गृहं प्रवेशयति।
(५) **आरोहण**—सः वृक्षम् आरोहति—कृष्णः तं वृक्षम् आरोहयति।
(६) **तरण**—नाविकः गङ्गामुत्तरति—सः नाविकं गङ्गामुत्तारयति।
(७) **ग्रहण**—निर्धनः भोजनं गृह्णाति—भक्तः निर्धनं भोजनं ग्राहयति।
(८) **प्राप्ति**—बालः नगरं प्राप्नोति—पिता बालं नगरं प्रापयति।
(९) **ज्ञान**—सः शास्त्रं जानाति—गुरुः तं शास्त्रं ज्ञापयति।

(१०) पठ् आदि अर्थों वाली—छात्रः शास्त्रम् अधीते–गुरुः छात्रं शास्त्रमध्यापयति।
(११) पान—शिशुः दुग्धं पिबति—माता शिशुं दुग्धं पाययति ।
(१२) भोजन—[2](अद् खाद् भक्ष् को छोड़ कर) कृष्णः अन्नं भुङ्क्ते–यशोदा कृष्णमन्नं भोजयति ।

हृ[3]—भृत्यः भारं ग्रामं हरति—सः भृत्यं (भृत्येन) भारं ग्रामं हारयति ।

कृ—सेवकः कार्यं करोति—स्वामी सेवकेन (सेवक) कार्यं कारयति ।

विभिन्न अर्थों में—

सिंहः शिशुं भीषयते (शेर बच्चे को डरता है)
यदुः दण्डेन शिशुं भाययति (यदु दण्ड से बच्चे को डराता है) ।
विष्णुः बाणेन मधुं विस्मापयति (विष्णु तीर से मधु को विस्मित करता है) ।
सीता जनान् विस्मापयते स्म (सीता लोगों को विस्मित करती थी) ।

व्याधः मृगान् रजयति (शिकारी मृगों को मारता है) ।
तपस्वी तृणेन मृगान् रञ्जयति (तपस्वी तृण से मृगों को तृप्त करता है) ।
यदुः खगं रञ्जयति (यदु चिड़ियों को मारता है) ।

| | | |
|---|---|---|
| स्था—स्थापयति | बुध्—बोधयति | ह्री—ह्रेपयति |
| स्मृ—स्मारयति | ब्रू—वाचयति | ह्वे—ह्वाययति |
| घ्रा—घ्रापयति | भी—भापयते | हा—हापयति |
| जन्—जनयति | रम्—रमयति | भू—भावयति |
| पच्—पाचयति | रुह्—रोहयति | |
| पाल—पालयति | स्ना—स्नापयति | |

संस्कृत बनाओ :—

१—मन्त्री राजा से प्रजा का शासन करवाता है । २—सेठजी ने आज लड़कों को मिठाई खिलाई । ३—तुमने कल राम को कहाँ भेजा था ? ४—उसने मुझ से गुरू जी को प्रणाम करवाया । ५—माँ ने अपने लड़के को चित्र दिखलाया । ६—सारथी घोड़ों से रथ चलवाता है । ७—आचार्य अपने विद्यार्थियों को वेद पढ़ाता है । ८—रामचन्द्र जी ने हनुमान् से राक्षसों को मरवाया । ९—सिंह की गर्जना ने मेरे हृदय को कँपा दिया । १०—गुरूजी ने आज हम से ईश्वर की पूजा करवाई । ११—कल धर्मात्मा हमें रामायण की कथा सुनायँगे । १२—माता पुत्र को अपने हाथ से पानी पिलाती है । १३—तुम मेरे लिए भोजन कब पकवाओगे ? १४—उस धर्मात्मा ने गरीबों को वस्त्र दिलाये । १५—भगवन् ! क्या आप मेरे

---

१ जल्प्, भाष्, विलप्, आलप् और दृश् के प्रयोज्य कर्ता में द्वितीया होती है । यथा—'देवो रामं सत्यं जल्पयति' ।

२ 'अद्' और 'खाद्' के प्रयोज्य कर्ता में भी तृतीया ही होती है । यथा—माता शिशुना मिष्टान्नं खादयति, आदयति वा' ।

३ 'नी' और 'वह्' धातु के प्रयोज्य कर्त्ता में द्वितीया न होकर तृतीया ही होती है । यथा—भृत्यो भारं नयति, वहति वा, (स भृत्येन भारं नाययति वाहयति वा)।

लिए अपने पिता जी से प्रशंसापत्र लिखवा देंगे ? १६—मैंने पंडित से पूजा करवाई। १७—भक्त ग्रामवासियों को कथा सुनाता है। १८—दुष्ट स्वय दुःख भोगता है और दूसरों को भी भोगाता है। १९—राजा सिपाहियों से (योधैः) दुश्मन को मरवाता है। २०—वे फूल लेकर अपने दोस्तों को सुँघाते हैं।

## कर्मवाच्य और भाववाच्य

संस्कृत में तीन वाच्य होते हैं—कर्तृवाच्य, कर्मवाच्य और भाववाच्य। धातुओं के कर्तृवाच्य के रूप दसों गणों के लट् आदि लकारों में पीछे दिखाये जा चुके हैं, सकर्मक धातुओं के रूप कर्मवाच्य में और अकर्मक धातुओं के रूप भाववाच्य में होते हैं। धातु चाहे जिस पद की हो, इन दो वाच्यों के रूप केवल आत्मनेपद में होते हैं। और लट्, लोट्, लङ् और विधिलिङ् में 'य' का आगम होता है।

कर्मवाच्य की क्रिया के रूप पुरुष और वचन में कर्म के अनुसार होते हैं। भाववाच्य से क्रिया का केवल होना मात्र दिखाया जाता है। अतएव भाववाच्य सदा प्रथमपुरुष एकवचन में होता है। कर्मवाच्य तथा भाववाच्य के कर्ता में तृतीया विभक्ति होती है।

जैसे—भाववाच्य में—तेन भूयते, ताभ्यां भूयते, तैः भूयते। त्वया भूयते, युवाभ्यां भूयते, युष्माभिः भूयते। मया भूयते, आवाभ्यां भूयते, अस्माभिः भूयते।

कर्मवाच्य में—तेन बालः दृश्यते, तेन बालौ दृश्येते, तेन बालाः दृश्यन्ते। तैः बालः दृश्यते, अस्माभिः बालौ दृश्येते।

### कर्मवाच्य गम् (लट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमपुरुष | गम्यते | गम्येते | गम्यन्ते |
| मध्यम पुरुष | गम्यसे | गम्येथे | गम्यध्वे |
| उत्तम पुरुष | गम्ये | गम्यावहे | गम्यामहे |
| | | लङ् | |
| प्र० पु० | अगम्यत | अगम्येताम् | अगम्यन्त |
| म० पु० | अगम्यथाः | अगम्येथाम् | अगम्यध्वम् |
| उ० पु० | अगम्ये | अगम्यावहि | अगम्यामहि |
| | | लृट् | |
| प्र० पु० | गमिष्यते | गमिष्येते | गमिष्यन्ते |
| म० पु० | गमिष्यसे | गमिष्येथे | गमिष्यध्वे |
| उ० पु० | गमिष्ये | गमिष्यावहे | गमिष्यामहे |
| | | लोट् | |
| प्र० पु० | गम्यताम् | गम्येताम् | गम्यन्ताम् |
| म० पु० | गम्यस्व | गम्येथाम् | गम्यध्वम् |
| उ० पु० | गम्यै | गम्यावहै | गम्यामहै |

क्रिया दो प्रकार की होती है, एक सकर्मक और दूसरी अकर्मक। जिन क्रियाओं के कर्म हों उन्हें सकर्मक और जिन के कर्म न हों उन्हें अकर्मक कहते हैं। जिन क्रियाओं में व्यापार और फल अलग अलग रहें उन्हें सकर्मक और जिन में व्यापार और फल एक ही में रहे उन्हें अकर्मक कहते हैं। जैसे सकर्मक,-'बालः चन्द्रं पश्यति' इस वाक्य में 'पश्यति' क्रिया का व्यापार 'बाल' में है और 'पश्यति', क्रिया का फल 'चन्द्र' में। अकर्मक-'शिशुः शेते'। इस वाक्य में सोने का काम और सोना दोनों 'शिशु' में है

निम्नलिखित दो पद्यों में सकर्मक और अकर्मक क्रियाएँ दी गई हैं:—

दर्शन, पठन, भोजन, गमन भव बन्धनों से मुक्त हो,
चिन्तन विमोचन के अनन्तर ब्रह्म पूजन युक्त हो,
इस भाँति ज्ञान-प्राप्ति से जिनके सकर्मक योग है,
'हंस' में वे लीन जग आदर्श योगी लोग हैं॥
संसार में होना तथा मरना उसी का धन्य है,
जागते, सोते तथा जीते जिसे प्रिय अन्य है,
स्थिति, वृद्धि, क्षय, भय, दीप्ति, लज्जा है किसे रुचिकर नहीं,
पर 'हंस' की क्रीड़ा अकर्मक बक दिखा सकता कहीं ?

| कर्मवाच्य की कुछ क्रियाएँ | भाववाच्य की कुछ क्रियाएँ |
|---|---|
| ग्रह्—(लेना)—गृह्यते | अस्—(होना)—भूयते |
| प्रच्छ्—(पूछना)—पृच्छ्यते | जागृ—(उठना)—जागर्य्यते |
| वच्—(कहना)—उच्यते | शी—(सोना)—शय्यते |
| पृ—(भरना)—पूर्यते | वस्—(रहना)—उष्यते |
| पठ्—(पढना)—पठ्यते | मस्ज्—(डूबना)—मज्ज्यते |
| श्रु—(सुनना)—श्रूयते | स्मृ—(याद करना)—स्मर्य्यते |
| कथ्—(कहना)—कथ्यते | हस्—(हँसना)—हस्यते |
| पा—(पीना)—पीयते | स्था—(ठहरना)—स्थीयते |
| नी—(लेजाना)—नीयते | भी—(डरना)—भीयते |

**संस्कृत बनाओ** (भाव तथा कर्मवाच्य)

१—तू उससे देखा गया। २—ईश्वर से संसार बनाया गया। ३—तुझ से क्यों हँसा जाता है ? ४—मेरी बात मान ली गई। ५—बिल्ली चूहे का पीछा करती है। ६—पण्डित सब से आदर पाते हैं। ७—काम किस से किया जाता है ? ८—मुझ से नहीं ठहरा जाता ९—तुम क्यों हँसते हो ? १०—वह क्या जानता है ? ११—ऐसा सुना जाता है। १२—लोभ से क्रोध पैदा होता है। १३—उससे पुस्तकें क्यों नहीं पढ़ी जातीं ? १४—तुमने क्या सुना ? १५—साधु अपने से बड़ों की सेवा करते हैं।

## वाच्यपरिवर्तन

कर्तृवाच्य क्रिया यदि सकर्मक हो तो कर्मवाच्य में, और यदि अकर्मक हो तो भाववाच्य में बदल दी जाती है, तथा कर्म अथवा भाववाच्य की क्रियाएँ कर्तृवाच्य में

बदली जा सकती हैं। जैसे—स ग्रामं गच्छति (**कर्तृ०**) तेन ग्रामः गम्यते (**कर्म०**)। स रोदिति (**कर्तृ०**) तेन रुद्यते (**भाव०**) इसी प्रकार कर्म या भाववाच्य के वाच्य उलटने से कर्तृवाच्य में हो जायंगे।

वाच्यपरिवर्तन करते समय क्रिया, उसका कर्ता, कर्त्ता के विशेषण कर्म और कर्म के विशेषण, इन सभी में परिवर्तन होता है। जैसे—सुशीलः बालः स्वकीयं पाठं पठति (**कर्तृ०**) सुशीलेन बालेन स्वकीयः पाठः पठ्यते (**कर्म०**)—(सुशील बालक अपना पाठ पढ़ता है।) इस वाक्य में कर्ता, कर्म, उनके विशेषण और क्रिया में परिवर्तन हुआ है।

वाच्यपरिवर्तन करते **समय** इन बातों पर ध्यान देना चाहिए—

१—पहले कर्ता, कर्म और क्रिया ढूँढो।

२—फिर कर्ता और कर्म के विशेषणों को देखो।

३—फिर देखो कि क्रिया किस वाच्य की है।

४—क्रिया देख कर वाच्य स्थिर करो।

यथा—कृत्य प्रत्ययान्त (**तव्य, अनीय, यत्**) की क्रिया कर्तृवाच्य में कभी नहीं होती।

**नोट**—जहाँ कर्तृवाच्य और कर्मवाच्य में क्रिया का एक ही प्रकार का रूप होता है—जैसे, 'स ग्रामं गतः' (कर्तृ०) 'तेन ग्रामः गतः' (कर्म०) इत्यादि, वहाँ कर्ता और कर्म को देख कर वाच्य स्थिर करना चाहिए।

५—यदि कर्ता में तृतीया और कर्म में प्रथमा हो तो समझो कि क्रिया कर्मवाच्य या भाववाच्य की है और यदि कर्ता में प्रथमा और कर्म में द्वितीया देखो तो समझो कि क्रिया कर्तृवाच्य की है।

६—क्रिया जिस काल या जिस लकार की होगी वाच्यान्तर में भी वह उसी काल और उसी लकार की होगी। जैसे—स उक्तवान् (कर्तृ०) तेन उक्तम् (कर्म०)। स गच्छति (कर्तृ०) तेन गम्यते (कर्म०)।

७—कर्ता या कर्म का जो विशेषण होगा उसमें वही विभक्ति और वचन होंगे जो कर्ता और कर्म में होंगे। जैसे—शयानाः भुञ्जते मूर्खाः (कर्तृ०) शयानैः मूर्खैः भुज्यते (**मूर्ख सोये सोये खाते हैं**) इत्यादि।

## वाच्यान्तररचना

कर्मवाच्य बनाने में प्रथमान्त कर्ता को तृतीयान्त और द्वितीयान्त कर्म को प्रथमान्त कर देना पड़ता है। और कर्तृवाच्य में जो क्रिया कर्ता के अनुसार होती है वह कर्म के अनुसार बना देना पड़ती है। जैसे, अहं सूर्यं पश्यामि (कर्तृ०) मया सूर्यः दृश्यते (कर्म०)—मैं सूर्य को देखता हूँ।

कभी कभी कर्तृवाच्य से कर्मवाच्य क्त प्रत्यय द्वारा भी बनाते हैं। जैसे—स चन्द्रम् अपश्यत् (कर्तृ०) तेन चन्द्रः दृष्टः (कर्म०)।

कृत् प्रत्ययान्त क्रियापद विशेषण के समान व्यवहृत होते हैं। उनसे कर्ता और कर्म में जो लिङ्ग, वचन और कारक होते हैं वे ही उन में भी होते हैं। जैसे—सा उक्तवती, तेन ग्रन्थः पठितः, मया ग्रामो गन्तव्यः, इत्यादि।

कर्तृवाच्य क्तवतु प्रत्ययान्त क्रिया को कर्मवाच्य या भाववाच्य में क्त प्रत्ययान्त कर देते हैं। जैसे—रामो वनं गतवान् (कर्तृ०) रामेण वनं गतम् (कर्म०)—राम वन गये। अहं प्रस्थितवान् (कर्तृ०) मया प्रस्थितम् (कर्म०) मैंने यात्रा की।

कर्तृवाच्य क्त प्रत्ययान्त क्रिया को कर्मवाच्य, या भाववाच्य बनाने में केवल विभक्ति बदलनी पड़ती है अर्थात् कर्ता में प्रथमा के स्थान पर तृतीया और कर्म में द्वितीया के स्थान पर कर्म के अनुसार प्रथमा और क्रिया कर्म के अनुसार होती है। जैसे—अहं काशीं गतः (कर्तृ०)। मया काशी गता (कर्म०)

## द्विकर्मक धातु का वाच्यान्तर

**गौणे कर्मणि दुह्यादेः**—द्विकर्मक धातु से कर्मवाच्य बनाने में दुह, याच्, पच्, दण्ड, प्रच्छ्, चि, ब्रू, शास्, जि, मन्थ्, मुष्, धातुओं के गौण कर्म (Indirect object) में प्रथमा विभक्ति होती है और क्रिया उसी कर्म के अनुसार होती है; मुख्य कर्म में कोई परिवर्तन नहीं होता। जैसे—गोपः गां दुग्धं दोग्धि (कर्तृ०) गोपेन गौः दुग्धं दुह्यते (कर्म०)। छात्रः गुरुं धर्मं पृच्छति (कर्तृ०) छात्रेण गुरुः धर्मं पृच्छ्यते (कर्म०)।

**प्रधाने नीहृकृष्वहाम्**—द्विकर्मक नी, हृ, कृष् और वह धातुओं के मुख्य कर्म (Direct object) में प्रथमा विभक्ति होती है, गौण कर्म ज्यों का त्यों रहता है। जैसे, भृत्यः भारान् गृहं वक्ष्यति। (कर्तृ०) भृत्येन भाराः गृहं वक्ष्यन्ते (कर्म०)—**नौकर बोझ घर ले जायगा।**

## णिजन्त द्विकर्मक धातु का वाच्यान्तर

**बुद्धिभक्षार्थयोः शब्दकर्मकाणां निजेच्छया**—बुद्धयर्थक, भक्षार्थक और शब्दकर्मक धातुओं के दोनों कर्मों में से जिस में इच्छा हो उस में प्रथमा विभक्ति होती है, जैसे—गुरुः छात्रं धर्मं बोधयति (कर्तृ०) गुरुणा छात्रः धर्मं (छात्रं धर्मः) बोध्यते (कर्म०)।

अन्य णिजन्त द्विकर्मक धातुओं के कर्मवाच्य बनाने में प्रयोज्य कर्म में प्रथमा विभक्ति होती है। जैसे—श्यामः रामं ग्रामं गमयति (कर्तृ०) श्यामेन रामः ग्रामं गम्यते (कर्म०) (**श्याम राम को गांव में भज रहा है**)

कर्तृवाच्य में जिन धातुओं के प्रयोज्य कर्ता में तृतीया विभक्ति होती है। कर्मवाच्य में उनके अणिजन्त अवस्था के कर्म में प्रथमा विभक्ति होती है। जैसे—सुग्रीवः रामेण वालिनं घातयति—**सुग्रीव वालि को राम से मरवाता** है (कर्तृ०) सुग्रीवेण रामेण बाली घात्यते (कर्म०) सुग्रीव द्वारा राम से बालि मरवाया जाता है।

### नीचे लिखे वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद और वाच्य परिवर्तन करो—

(१) सिंहो वनं गाहते। २ जलानि सा तीरनिखातयूपा वहत्ययोध्यामनु राजधानीम्। (३) भास्वन्ति रत्नानि महौषधीश्च। (४) भ्राता ब्रूते स्म विह्वलः। (५) शोकं चित्तमवारुधत्। (६) तौ दम्पती स्वां प्रति राजधानीं प्रस्थापयामास वशी वसिष्ठः। (७) किं तया क्रियते धेन्वा या न सूते न दुग्धदा। (८) न पाद-

पोन्मूलनशक्तिरंहः शिलोच्चये मूर्छति मारुतस्य। (९) भूषणाद्युपचारेण प्रभुर्भवति न प्रभुः। (१०) स बाल आसीद्वपुषा चतुर्भुजः। (११) प्रजां संरक्षति नृपः सा वर्द्धयति पार्थिवम्। (१२) पूर्वस्मादन्यवद्भाति भावाद्दाशरथिं स्तुवन्। (१३) स साधुः सद्भिरुच्यते (१४) सा सीतामङ्कमारोप्य भर्तृप्रणिहितेक्षणाम्। मामेति व्याहरत्येव तस्मिन्पातालमभ्यगात् (१५) वयांसि किं न कुर्वन्ति चञ्च्वा स्वोदरपूरणम्।

## उपसर्गों के योग से धातुओं के अनेक अर्थ

**उपसर्गेण धात्वर्थो बलादन्यत्र नीयते।**
**प्रहाराहार-संहार-विहार-परिहारवत्॥**

उपसर्ग से धातु का अर्थ बलपूर्वक दूसरे अर्थ की ओर खींचा जाता है। विचार कीजिए कि 'हृ' धातु का अर्थ 'चुराना' है किन्तु उपसर्गों के योग से उसके कितने अर्थ हो गये हैं। प्र-हृ प्रहार=मारना, आ-हृ-आहार=भोजन करना, सम्-हृ-संहार=नाश करना, वि-हृ-विहार=घूमना, परि-हृ-परिहार=छोड़ देना इत्यादि।

उपसर्गों के लगाने से धातुओं के अर्थों में एक और विलक्षणता यह आ जाती है कि कहीं कहीं अकर्मक धातु भी सकर्मक हो जाते हैं। यथा—अकर्मक 'भू' का अर्थ (होना) है मगर 'अनु' उपसर्ग लगाने से इसका अर्थ 'अनुभव करना' सकर्मक हो जाता है। जैसे—पापी दुःखमनुभवति (पापी दुःख भोगता है।)

अय् **(जाना)** परा+अय् **(भागना)** चौरः पलायते।

अर्थ **(मांगना)** प्र+अर्थ **(प्रार्थना करना)** स्वर्गतिं प्रार्थयन्ते (भ० **गीतायाम्**)

अभि+अर्थ **(इच्छा करना)** यदि सा तापसकन्यका अभ्यर्थनीया (शकुन्तलायाम्)

अभि+अर्थ **(प्रार्थना करना)** माम् अनभ्यर्थनीयमभ्यर्थयते (**मालविकाग्निमित्रे**)

अस **(फेंकना)**—अभि+अस् **(रटना)** छात्रः पाठमभ्यस्यति।

निर्+अस् **(हटाना)** सः धूर्तं निरस्यति।

आप् **(पाना)**—

वि+आप् **(फैलना)** रजः आकाशं व्याप्नोति।

सम्+आप् **(पूरा होना)** यावत्तेषां समाप्येरन् यज्ञाः पर्याप्तदक्षिणाः (**रघुवंशे**)।

आस् **(बैठना)**—

अधि+आस् **(अधिकार करना)** स राजसिंहासनमध्यास्ते।

उप+आस् **(पूजा करना)** भक्ताः शिवमुपासते।

अनु+आस् **(सेवा करना)** सखीभ्यामन्वास्यते (**शकुन्तलायाम्**)।

इ **(जाना)**—

अव। इ **(जानना)** अवेहि मां किङ्करमष्टमूर्तेः (**रघुवंशे**)।

प्रति+इ **(विश्वास करना)** सः मयि न प्रत्येति।

उत्+इ **(उगना)** उदेति सविता ताम्रः ताम्र एवास्तमेति च।

उप+इ ( **प्राप्त करना**) उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मीः (**पञ्चतन्त्रे**)।

अभि+इ **(सामने आना)** सः स्वामिनमभ्येति।

अनु+इ **(पीछे आना)** सः शब्दार्थं इव तमन्वेति।

अप+इ **(दूर होना)** सूर्योदये अन्धकारः अपेति।

ईक्ष (देखना)—
अप+ईक्ष् (प्रतीक्षा करना) किमपेक्ष्य फलं पयोधरान्ध्वनतः
प्रार्थयते मृगाधिपः (किरातार्जुनीये)।
उप+ईक्ष् (ख्याल न करना) अलसः कर्तव्यमुपेक्षते।
परि+ईक्ष् (इम्तिहान लेना) अग्नौ परीक्ष्यते स्वर्णं काव्यं सदसि तद्विदाम्।
प्रति+ईक्ष् (इन्तजार करना) क्षणं प्रतीक्षस्व।
निः+ईक्ष (देखना) सः साग्रहं त्वां निरैक्षत।
अव+ईक्ष् (रक्षा करना) श्लाघ्यां दुहितरमवेक्षस्वजानकीम् (उत्तररामच०)।
अव+ईक्ष (आदर करना) त्रिदिवोत्सुकयाप्यवेक्ष्य माम् (रघुवंशे)।
अव+ईक्ष् (जांच करना) स कदाचिदवेक्षितप्रजः (रघुवंशे)

कृ (करना)—
अनु+कृ (नकल करना) काकः कोकिलमनुकरोति।
अधि+कृ (अधिकार करना) अचिरात् शत्रुः राजधानीमधिकरोति।
अप+कृ (बुराई करना) अथवा सैनिकाःकेचिदपकुर्युर्युधिष्ठिरम् (महाभारते)।
तिरस्+कृ (अनादर करना) किमर्थं तिरस्करोषि माम्?
नमस्+कृ (नमस्कार करना) देवदेवं नमस्कुरु।
प्रति+कृ (इलाज करना) आगतं तु भयं वीक्ष्य प्रतिकुर्यात् यथोचितम्।
उप+कृ (उपकार करना) किंते भूयः प्रियमुपकरोतु पाकशासनः? (विक्रमोर्वशीये)।
परि+ष्कृ (सजाना) रथो हेमपरिष्कृतः (महाभारते)।
अलम्+कृ (शोभा बढ़ाना) रामचन्द्रः वनमिदं पुनरलङ्करिष्यति?
आविः+कृ (ढूंढ़ना) वायुयानमिदं केन धीमताऽऽविष्कृतं भुवि!
निर्+आ+कृ (हटाना) सः निराकरोति दोषान्।

च्विप्रत्ययान्त कृ—
१—अङ्गीकृतं सुकृतिनः परिपालयन्ति।
२—वीरवरः देव्यै स्वपुत्रं उपहारीकरोति।
३—सफलीकृतं त्वया मम जीवनं शुभागमनेन।
४—स्थिरीकरोमि ते वासस्थानम्।
५—कदा रामचन्द्रः वनमिदं सनाथीकरिष्यति?
६—विरहकथा आकुलीकरोति मे हृदयम।

गम् (जाना)—
काव्यशास्त्रविनोदेन कालो गच्छति धीमताम् (हितोपदेशे)।
अनु+गम् (पीछा करना) वत्स मामनुगच्छ।
अव+गम् (जानना) नावगच्छामि ते मतिम्।
अधि+गम् (प्राप्त करना) अधिगच्छति महिमानं चन्द्रोऽपि निशापरिगृहीतः (मालविकाग्निमित्रे)।
आ+गम् (आना) स्नानार्थं सः नदीमागच्छत्।

प्रति+गम् (लौटना) कदा सा प्रतिगमिष्यति ?
प्रति+आ+गम् (लौटना) माणवकः कुटीरं प्रत्यागच्छति ।
निर्+गम् (बाहर जाना) सः गृहान्निर्गतः ।
सम्+गम् (मिलना) मित्रेण संगच्छते साधुः ।
उत्+गम् (उड़ना) पक्षी आकाशमुदगच्छत् ।

ग्रह् (लेना)--
अनु+ग्रह् (कृपा करना) गुरो मामनुगृहाण ।
नि+ग्रह् (दंड देना) शीघ्रमयं दुष्टवणिक् निगृह्यताम् ।
वि+ग्रह् (लड़ाई करना) विगृह्य चक्रे नमुचिद्विषा बली य इत्थमस्वास्थ्यमहर्दिवं दिवः (शिशुपालवधे) ।

चर् (चलना)--
आ+चर् (व्यवहार करना) प्राप्ते तु षोड़शे वर्षे पुत्रं मित्रवदाचरेत् ।
अनु+चर् (पीछा करना) सत्यमार्गमनुचरेत् ।
उत्+चर् (कहना) सः धर्मोपदेशं नोच्चरते ।
परि+चर् (सेवा करना) भृत्याः स्वामिनं परिचरन्ति ।
सम्+चर् (घूमना) वने व्याधाः सञ्चरन्ति ।

चि (चुनना)—
उप+चि (बढ़ाना) अधोधः पश्यतः कस्यमहिमा नोपचीयते (हितोपदेशे) ।
अप+चि (घटना) राजहंस तव सैव शुभ्रताचीयते न च नचापचीयते (काव्यप्रकाशे) ।
सम्+चि (इकट्ठा करना) रक्षायोगादयमपि तपः प्रत्यहं संचिनोति (शकुन्तलायाम्) ।

ज्ञा (जानना)--
अनु+ज्ञा (आज्ञा देना) तत् अनुजानीहि मां गमनाय । (उत्तररामचरिते)
प्रति+ज्ञा (प्रतिज्ञा करना) कथं वृथा प्रतिजानीषे ।
अव+ज्ञा (अनादर करना) दरिद्रं नावजानीयात् ।
अप+ज्ञा (झुठाना) शतमपजानीते ।

तॄ (तैरना)—
अव+तॄ (उतरना) अवतरति आकाशात् वायुयानम् ।
उत्+तॄ (तैरना) सः अनायासं गङ्गामुदतरत् ।
वि+तॄ (देना) वितरति गुरुः प्राज्ञे विद्याम् (उत्तररामच०) ।
सम्+तॄ (तैरना) स हि घटिकाप्रायं नद्यां सन्तरेत् ।

दिश् (देना)—
आ+दिश् (आज्ञा देना) गुरुः शिष्यान् आदिशति ।
उप+दिश् (उपदेश देना) उपदिशतु मां धर्मशास्त्रम् ।
सम्+दिश् (संदेश देना) किं संदिशतु स्वामी ।
निर्+दिश् (बताना) यथाभिलषितं स्थानं निर्दिशेत् ।

धा (धारण करना)—
अभि+धा (कहना) सत्यमभिधेहि ।
अपि+धा (ढकना) कर्णौ अपिदधाति ।
अव+धा (ध्यान देना) गोपालः पठने नावधत्ते ।
सम्+धा (मेल करना) शत्रुणा न हि संदध्यात् ।
वि+धा (करना) सहसा विदधीत न क्रियाम् (किराते) ।
परि+धा (पहनना) उत्सवे नरः नवं वस्त्रं परिदधाति ।
नि+धा (विश्वास से रखना) निदधे विजयाशंसां चापे सीतां च लक्ष्मणे (रघुवंशे)
नि+धा (नीचे बठाना) सलिलैर्निहितं रजःक्षितौ (घटकारिकाव्ये) ।
नि+धा (रखना) कृपणः भूमौ मुद्राः निदधाति ।
नी (ले जाना)—
अनु+नी (मनाना) अनुनय मित्रं कुपितम् ।
अभि+नी (अभिनय करना) गोपालः सीतायाः पाठमभिनयेत् ।
आ+नी (लाना) आनय जलं पूजार्थम् ।
उप+नी (लाना) उपनयति मुनिकुमारकेभ्यः फलानि (कादम्बर्याम्) ।
उप+नी (यज्ञोपवीत देना) गुरुः शिष्यमुपानयत्
परि+नी (व्याह करना) नलः दमयन्तीं परिणयति स्म ।
प्र+नी (बनाना) वाल्मीकिः रामायणं प्रणिनाय ।
अप+नी (हटाना) अपनेष्यामि ते दर्पम् ।
निर्+नी (निर्णय करना) कलहस्य मूलं निर्णयति ।
पत् (गिरना)—
आ+पत् (आ पड़ना) अहो, कष्टमापतितम् ।
उत्+पत् (उड़ना) प्रभाते पक्षिणः उत्पतन्ति ।
प्र+नि+पत् (प्रणाम करना) प्रणिपतामि गुरुम् ।
नि+पत् (गिरना) फलानि भूमौ निपतन्ति ।
पद् (जाना)—
प्र+पद् (भजना) ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम् (गीतायाम्) ।
उत्+पद् (उत्पन्न होना) दुग्धात नवनीतम् उत्पद्यते ।
वि+पद् (विपद् में पड़ना) सः विद्यते (विपन्नो भवति) ।
उप+पद् (योग्य होना) नैतत् त्वय्युपपद्यते (गीतायाम्) ।
भू (होना)—
अनु+भू (अनुभव करना) सन्तः सुखम् अनुभवन्ति ।
आविः+भू (पैदा होना) आविर्भूते शशिनि तमो विलीयते ।
अभि+भू (तिरस्कार करना) कस्त्वामभिभवितुमिच्छति बलात् ।
परा+भू (हराना) बलवान् दुर्बलान् पराभवति ।
प्रादुः+भू (पैदा होना) प्रादुर्भवति भगवान् विपदि ।
परि+भू (तिरस्कार करना) रावणः बिभीषणं परिबभूव ।

प्र+भू (समर्थ होना) प्रभवति शुचिर्बिम्बोद्ग्राहे मणिः।
कुसुमान्यपि गात्रसंगमात् प्रभवन्त्यायुरपोहितुं यदि।
न भविष्यति हन्त साधनं किमिवान्यत्प्रहरिष्यतो विधेः॥ (कुमारसंभवे)।
सम्+भू (पैदा होना) सम्भवामि युगे युगे (गीतायाम्)।
अनु+भू (मालूम करना) अनुभवामि एतत्।

च्विप्रत्ययान्त भू के प्रयोग :—

१—भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः।
२—दृढीभवति शरीरं व्यायामेन।
३—भवतां शुभागमनेन पवित्रीभूतं मे गृहम्।
४—तपसा भगवान् प्रत्यक्षीभवति।

विश् (प्रवेश करना)—

अभि+नि+विश् (शामिल होना) छात्रः पाठम् अभिनिविशते।
उप+विश् (बैठना) आसने उपविशतु भवान्।
प्र+विश् (प्रवेश करना) संन्यासी वनान्तरं प्राविशत्।

मन् (सोचना)—

अव+मन् (अनादर करना) नावमन्येत निर्धनम्।
अनु+मन् (आज्ञा या सलाह देना) राजन्यान्स्वपुरनिवृत्तयेऽनुमेने (रघुवंशे)।
सम्+मन् (आदर करना) कश्चिदग्निमिवानाय्यं काले संमन्यसेऽतिथिम्। (भट्टिकाव्ये)।

मन्त्र् (सलाह करना)—

अभि+मन्त्र् (संस्कार करना) जलम् अभिमन्त्र्य ददौ।
आ+मन्त्र् (विदा होना) तात, लताभगिनीं वनज्योत्स्नां तावदामन्त्रये। (शकुन्तलायाम्)।
आ+मन्त्र् (बुलाना) आमन्त्रयध्वं राष्ट्रेषु ब्राह्मणान् (महाभारते)।
नि+मन्त्र् (न्यौता देना) ब्राह्मणान् निमन्त्रयस्व।

रम् (क्रीड़ा करना)—

वि+रम् (हटाना) विरम विरम पापात्।
उप+रम् (मरना) सः शोकेन उपरतः।
उप+रम् (लगना) यत्रोपरमते चित्तम् (भगवद्गीतायाम्)।

वद् (कहना)—

अप+वद् (बुरे वचन कहना) दुर्जनः सज्जनमपवदति।
वि+वद् (झगड़ा करना) कृषकाः क्षेत्रे विवदन्ते।
अनु+वद् (अनुवाद करना) सः विद्वान् वेदमनुवदति।
प्रति+वद् (जवाब देना) तान् प्रत्यवादीदथ राघवोऽपि।

लप् (बोलना)—

अप+लप् (छिपाना) दुष्टः सत्यमपलपति।
आ+लप् (बातचीत करना) साधुः साधुना सह आलपति।

प्र+लप् (**बकवाद करना**) उन्मत्ताः सदा प्रलपन्ति ।
वि+लप् (**रोना**) विललाप स बाष्पगद्गदम् सहजामप्यपहाय धीरताम् (**रघुवंशे**) ।
सम्+लप् (**बातचीत करना**) संलापितानां मधुरैः वचोभिः ।

वह् (**ले जाना**)—
उद्+वह् (**व्याह करना**) रामः सीताम् उदवहत् ।
अति+वह (**बिताना**) किं वा मयापिन दिनान्यतिहितानि (**मालती माधवे**) ।
आ+वह (**पैदा करना**) महदपि राज्यं सुखं नावहति ।
आ+वह्=(**पहनना**) मण्डनमावहन्तीम् (**चौरपञ्चासिकायाम्**) ।
आ+वह्=(**धारण करना**) मा रोदीर्धैर्यमा वह (**मार्कण्डेयपुराणे**) ।
निः+वह् (**चलाना**) सः कार्यमेतत् निर्वहति ।
प्र+वह (**बहना**) अनेन मार्गेण गङ्गा प्रावहत् ।

वृत् (**होना**)—
अनु+वृत् (**अनुसरण करना**) साधवः साधुमनुवर्तन्ते ।
नि+वृत् (**रुकना**) प्रसमीक्ष्य निवर्तेत सर्वमांसस्य भक्षणात् (**मनुस्मृतौ**) ।
नि+वृत् (**लौटना**) न च निम्नादिव सलिलं निवर्तते मे ततो हृदयम् (**शकुन्तलायाम्**) ।
,, यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम (**गीतायाम्**) ।
प्रति+आ+वृत् (**लौटना**) अचिरं सः प्रत्यावर्तिष्यते ।
प्र+वृत् (**लगाना**) प्रवर्तनां प्रकृतिहिताय पार्थिवः ।
अपि स्वशक्तचा तपसि प्रवर्तसे (**कुमारसंभवे**) ।
प्र+वृत् (**शुरू होना**) ततः प्रववृते युद्धम् ।
परि+वृत् (**घूमना**) चक्रवत् परिवर्तन्ते दुःखानि च सुखानि च ।

वस् (**रहना**)—
अधि+वस् (**रहना**) रामः अयोध्यामध्यवसत् ।
उप+वस् (**उपवास करना**) स एकादश्यामुपवसति ।
,, ,, (**समीप रहना**) ब्राह्मणः ग्रामम् उपवसति ।
नि+वस् (**रहना**) सः कुत्र निवसति ?
प्र+वस् (**परदेश में रहना**) प्रवसति मे पतिः ।

सद् (**जाना**)—
अव+सद् (**थकना**) श्रमेण अवसीदति मे चेतः ।
उत्+सद् (**नाश होना**) गृहं तस्य उत्सीदति स्म ।
आ+सद् (**पाना**) पान्थः कूपमेकमाससाद ।
प्र+सद् **प्रसन्नहोना**) प्रसीद विश्वेश्वरि पाहि विश्वम् (**सप्तशत्याम्**) ।
वि+सद् (**दुःखी होना**) यूयं मा विषीदत ।
नि+सद् (**बैठना**) इतो निषीद ।

सृ (**जाना**)—
अप+सृ (**हटना**) इतो दूरमपसर ।

निः+सृ (**निकलना**) क्षतात् रक्तं निःसरति।
अनु+सृ (**पीछा करना**) वनं यावदनुसरति।
प्र+सृ (**फैलना**) प्रससार यशस्तव।
अभि+सृ (**पति के पास जाना**) सा अभिसरति।

स्था (ठहरना)--
अधि+स्था (**रहना**) साधवः साधुतामधितिष्ठन्ति।
अनु+स्था (करना) मनसापि पापकार्यं नानुतिष्ठेत्।
अव+स्था (ठहरना) भगवन्! नावतिष्ठतामत्र।
उत्+स्था (**उठना**) उत्तिष्ठोत्तिष्ठ गोविन्द त्यज निद्रां जगत्पते।
प्र+स्था (**रवाना होना**) प्रीतः प्रतस्थे मुनिराश्रमाय।
उप+स्था (**पूजा करना**) द्विजो देवमुपतिष्ठते।

हृ (**चुराना ले, जाना**)--
अप+हृ (**चुराना**) चौरः धनमपहरति।
अप्+हृ=(**दूर करना**) अपह्रियेखलु परिश्रमजनितया निद्रया (**उत्तररामचरिते**)
आ+हृ (**इकट्ठा करना**) निर्धनो धनमाहरति।
उत्+हृ (**उद्धार करना**) मां तावदुद्धर शुचो दयिताप्रवृत्त्या (**विक्रमोर्वशीये**)।
उदा+हृ=(**उदाहरणदेना**) त्वां कामिनां मदनदूतिमुदाहरन्ति (**विक्रमो०**)।
अभ्यव+हृ=(**खाना**) सक्तून् पिब धानाः खादेत्यभ्यवहरति (**पा० अष्टाध्यायी**)।
परि+हृ (**उपेक्षा करना**) स्त्रीसन्निकर्षं परिहर्तुमिच्छन्नन्तर्दधे भूतपतिः स भूतः (**कुमारसम्भवे**)।
उप+हृ (**भेट देना**) देवेभ्यः बलिमुपहरेत्।
प्र+हृ (**मारना**) कृष्णः कंसं शिरसि प्राहरत्।
वि+हृ (**विहार करना**) विहरति हरिरिह सरसवसन्ते।
सम्+हृ=(**पीछे हटाना**) न हि संहरते ज्योत्स्नां चन्द्रश्चाण्डालवेश्मनि (**हितोपदेशे**)।
सं+हृ (**रोकना**) क्रोधं प्रभो संहर संहरेति यावद्गिरः खे मरुतां चरन्ति।
तावत्स वह्निर्भवनेत्रजन्मा भस्मावशेषं मदनं चकार। (**कुमारसंभवे**)

क्रम (**चलना**)--
अति+क्रम (**गुजरना**) यथा यथा यौवनमतिचक्राम (**कादम्बर्याम्**)।
,, (**उल्लंघन करना**) कथमतिक्रान्तमगस्त्याश्रमपदम् (**महावीरचरिते**)।
अप+क्रम् (**दूर हटना**) नगरादपक्रान्तः (**मुद्राराक्षसे**)।
आ+क्रम् (**आक्रमण करना**) पौरस्त्यानेवमाक्रमंस्तांस्ताञ्जनपदाञ्जयी (**रघुवंशे**)
निस्+क्रम (**निकलना**) इति निष्क्रान्ताः सर्वे।
उप+क्रम् (**आरंभ करना**) राज्ञस्तस्याज्ञया देवी वसिष्ठमुपचक्रमे (**भट्टिकाव्ये**)
परा+क्रम (**पराक्रम दिखाना**) स पराक्रमते।
परि+क्रम् (**परिक्रमा करना**) स परिक्रामति।
वि+क्रम् (**विक्रम दिखाना**) विष्णुस्त्रेधा विचक्रमे।

सम्+क्रम् (संक्रमण करना) कालो ह्ययं संक्रमितुं द्वितीयं सर्वोपकारक्षममाश्रमं ते (रघुवंशे)।

द्रु (पिघलना)—

द्रवति च हिमरश्मावुद्गते चन्द्रकान्तः (मालतीमाधवे)।

उप+द्रु (आक्रमण करना) प्राग्ज्योतिषमुपाद्रवत् (महाभारते)।

वि+द्रु (भागना) जलसंघात इवासि विद्रुतः (कुमार सम्भवे)।

क्षिप् (फेंकना)—

किं कूर्मस्य भारव्यथा न वपुषि क्ष्मां न क्षिपत्येषयत् (मुद्राराक्षसे)।

अव+क्षिप् (निन्दा करना) मदलेखामवक्षिप्य (कादम्बर्याम्)।

आ+क्षिप् (अपमान करना) अरेरे राधागर्भभारभूतं किमेवमाक्षिपसि (वेणीसंहारे)।

उन्+क्षिप् (ऊपर फेंकना) वलिमाकाश उत्क्षिपेत् (मनुस्मृतौ)।

सम्+क्षिप् (संक्षिप्त करना) संक्षिप्येत क्षण इव कथं दीर्घयामा त्रियामा (मेघदूते)।

बन्ध् (बांधना, पहनना)—

न हि चूडामणिः पादे प्रभवामीति बध्यते (पञ्चतन्त्रे)।

उत्+बन्ध् (बांधना) पादपे आत्मानमुद्बध्य व्यापादयामि (रत्नावल्याम्)।

निर्+बन्ध् (जोरदार मांग करना) निर्बन्धपृष्ठःसजगाद सर्वम् (रघुवंशे)।

सम्+बन्ध् (मेल होना) सम्बन्धमाभाषणपूर्वमाहुः (रघुवंशे)।

रुधिर (ढांकना)—

अनु+रुध् (आज्ञा मानना) अनुरुध्यस्व भगवतो वसिष्ठस्यादेशम् (उत्तररामचरिते)

वि+रुध् (विरोध करना) विपरीतार्थधीर्यस्मात् विरुद्धमतिकृन्मतम्।

संस्कृत बनाओ :—

१—बालक स्कूल से घर आया। २—माली बाग से फल लाया। ३—धर्मशास्त्रों को देख कर पण्डितों ने प्रायश्चित्त का निर्णय किया। ४—दुष्यन्त ने देखा कि शकुन्तला अपनी सखियों के साथ विहार कर रही है। ५—श्रीरामचन्द्र जी ने पापी रावण का संहार किया। ६—आचार्य शिष्य को यज्ञोपवीत देता है। ७—लुटेरे (दस्यु) मार्ग में मुसाफिरों से धन छीनते हैं। ८—मोहन ने भरी सभा में रुक्मिणी का अभिनय किया। ९—सज्जन अपकार करने पर भी उपकार करते हैं। १०—उत्सव के अवसर पर स्त्रियाँ वस्त्र तथा गहनों से अपने शरीर को सजाती हैं। ११—दूसरे की निन्दा न करो। १२—चौदह वर्ष के बाद राम अयोध्या को वापस लौटे। १३—गंगा प्रयाग में यमुना से मिली है। १४—छात्रों को आपस में झगड़ा न करना चाहिए। १५—राजकर्मचारी अपने अपने मातहतों (अधीन) की जांच पड़ताल करते हैं।

## कृदन्तप्रकरण

### कर्तृवाचक और भाववाचक कृदन्त

'करने वाला', 'जाने वाला' आदि कर्तृवाचक कृदन्त शब्दों के लिए 'तृच्' (तृ)

आदि निम्नलिखित प्रत्ययों से बने हुए शब्द प्रयोग में लाने चाहिए। इन कर्तृवाचक कृदन्तों के कर्म का इनके साथ समास भी हो जाता है। जैसे—

(असमस्त) शास्त्राणां ज्ञातारः क्व निवसन्ति (शास्त्रों के जाननेवाले कहाँ रहते हैं?

अथवा—

(समस्त) शास्त्रज्ञातारः क्व निवसन्ति (शास्त्रों के जानने वाले कहां रहते हैं?)

(ण्वुल और तृच) कर्तृवाच्य में धातुओं से तृच् (तृ) और ण्वल् (अक) ये दो प्रत्यय होते हैं। जैसे—कृ=कर्ता, युध्=योद्धा, भू=भविता, नी=नेता, विद्=वेत्ता, सेव्=सेविता, गम्=गन्ता इत्यादि। ण्वुल् (अक) पच्=पाचकः, पाठकः, नायकः, गायकः, पालकः, दायकः, सेवकः, जनकः, रोधकः, इत्यादि। ण्वुल् (अक) और 'तृच्' (तृ) प्रत्ययान्त शब्दों के रूप तीनों लिङ्गों में होते हैं।

(अण्) कर्मवाचक पद के उत्तरवर्ती धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अण् होता है। जैसे—कुम्भं करोति इति कुम्भकारः, सूत्रधारः, तन्तुवायः, वारिवाहः, भाष्यकारः इत्यादि।

(क) कर्तृवाच्य में धातुओं से 'क' प्रत्यय भी होता है। जैसे—फलं प्रददाति इति=फलप्रदः, अभिजानाति इति=अभिज्ञः। 'अ' प्रत्यय—पच्=पचः, दिव्=देवः, चल्=चलः, धृ=धरः।

सुबन्त पद के परवर्ती भिन्न भिन्न धातुओं के उत्तर भिन्न भिन्न अर्थों में भी 'अ' प्रत्यय होता है। जैसे—शोकहरः, पूजार्हः, धनदः, सर्वज्ञः, मधुपः, प्रकृतिस्थः, पङ्कजम्, पारगः, पतङ्गः, शोकापहः, प्रभाकरः हितकरः, अग्रसरः, रात्रिचरः, मित्रघ्नः इत्यादि।

(णिन्) कर्तृवाच्य में णिन् (इन्) प्रत्यय भी होता है। जैसे—प्रवसति इति=प्रवासी, विद्रोही, अधिकारी, अभिलाषी, स्थायी द्वेषी, सञ्चारी इत्यादि। सुबन्तपद के उत्तरवर्ती धातुओं से भिन्न-भिन्न अर्थों में भी 'इन्' प्रत्यय होता है। जैसे—उष्णं भोक्तुं शीलं यस्य सः=उष्णभोजी (गरम खाने की इच्छा वाला) मनोहारी, अग्रयायी, मिथ्यावादी, मित्रघाती इत्यादि।

(स्त्रियां क्तिन्) भाववाच्य में धातुओं से क्ति प्रत्यय होता है। 'क्ति' का केवल 'ति' शेष रहता है। जैसे—मतिः, बुद्धिः, नीतिः, दृष्टिः, शान्तिः, गतिः, प्रीतिः इत्यादि। क्ति प्रत्ययान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं।

(अकर्तरि च कारके घञ्) भाववाच्य और कर्तृभिन्न कारक वाच्य में घञ् प्रत्यय होता है। जैसे—पाकः, भागः, त्यागः, नाशः, इत्यादि। घञ् प्रत्ययान्त शब्द पुल्लिङ्ग ही होते हैं।

भाववाच्य में धातुओं से 'अ' प्रत्यय भी होता है। जैसे—भवः, कोषः, तोषः, हर्षः, जपः, मदः, इत्यादि।

**भावकरणाधिकरणेषु ल्युट्**—भाववाच्य में धातुओं से ल्युट् (अन्) होता है। जैसे—गमनम्, शयनम्, भोजनम् इत्यादि। करण और अधिकरण अर्थ में भी 'अन्' होता है। जसे—करणम् (जिस से किया जाय) शयनम् (जिस पर सोया जाय)। अन प्रत्ययान्त शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं।

सु, दुर् और ईषत् परवर्ती धातुओं से कर्म और भाववाच्य में खल् प्रत्यय होता है। जैसे—सुकरः, दुष्करः, ईषत्करः, सुवहः, दुर्लभः, दुःशासनः इत्यादि।

सन्नन्त, आशंस् और भिक्ष् धातु से 'उ' होता है। जैसे—लिप्सुः, पिपासुः, आशंसुः, भिक्षुः इत्यादि।

उपमानवाचक तद्, यद्, एतद्, भवत्, युष्मद्, अस्मद्, इदम्, अदस्, किम्, अन्य और समान शब्दों के आगे दृश् धातु से क्विप् और षङ् प्रत्यय होते हैं। इनके निम्नलिखित रूप होते हैं। जैसे—तादृक्, तादृशः—(उनके ऐसा) त्वादृशः—(तुम्हारे ऐसा) सदृक्; सदृशः—(तुल्य दिखाई पड़ने वाला) तादृक्, तादृशः। यादृक्, यादृशः। भवादृक्, भवादृशः। युष्मादृक्, युष्मादृशः। अस्मादृक्, अस्मादृशः। कीदृक्, कीदृशः। ईदृक्, ईदृशः। एतादृक्, एतादृशः।

## संस्कृत बनाओ :—

१—पढ़ना आसान नहीं। २—गोपाल बड़ा तैराक (तैरने वाला) है। ३—यह बड़ी आनन्द देने वाली गाथा है। ४—मारने वाले से बचाने वाला बड़ा है। ५—काम करने वाला मनुष्य है, पर कर्म का फल देने वाला ईश्वर है। ६—यह उपदेश शोक को नाश करने वाला है। ७—झूठ बोलने वाले का कोई विश्वास नहीं करता। ८—इस गांव के कुम्हार बड़े चतुर हैं। ९—नाश होने वाला शरीर का क्या विश्वास! १०—क्या इस घर में सभी खाने वाले हैं, कमाने वाला कोई नहीं? ११—यह पकाने वाला बड़ा चतुर है। १२—क्या इस शहर में कोई बड़ा गवैया नहीं? १३—वेद का पढ़ना पापों का नाश करने वाला है। १४—इस शहर के प्रायः सभी बनिये बड़े लुटेरे हैं। १५—कल मैंने मन को हरने वाला एक राग सुना।

## वर्त्तमान-कालिक कृदन्त

पढ़ता हुआ (पढ़ती हुई) लिखता हुआ (लिखती हुई) आदि वर्तमान-कालिक कृदन्त शब्दों का संस्कृत में अनुवाद शतृ और शानच् प्रत्ययान्त शब्दों से किया जाता है। परस्मैपदी धातुओं से शतृ (अत्) और आत्मनेपदी धातुओं से शानच् (आन, मान) प्रत्यय आते हैं और शतृ, शानच् प्रत्ययान्त शब्द कर्ता के विशेषण होते हैं। जैसे—

१—कदापि नरः खादन् न पठेत् (मनुष्य खाता हुआ कभी न पढ़े)।
२—सः हसन् अवदत्।
३—रुदन्ती बाला प्राह।
४—लज्जमाना वधूः आगच्छति।
५—जलं पिबन् न हसेत्।
६—शयानं शिशुं मा प्रबोधय।
७—विलपन्तीं सीतां दृष्ट्वा लक्ष्मणः विषण्णः सञ्जातः।

परस्मैपदी धातुओं से शतृप्रत्ययान्त शब्द [1]

| धातु | | नपुंसकलिङ्ग | पुँल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|---|---|
| भू | (होना) | भवत् | भवन् | भवन्ती |
| अद् | (खाना) | अदत् | अदन् | अदती |
| दा | (देना) | ददत् | ददन् | ददती |
| दीव्य् | (खेलना) | दीव्यत् | दीव्यन् | दीव्यन्ती |
| श्रु | (सुनना) | शृण्वत् | शृण्वन् | शृण्वती |
| तुद् | (कष्ट देना) | तुदत् | तुदन् | तुदन्ती, तुदती |
| छिन्द् | (काटना) | छिन्दत् | छिन्दन् | छिन्दन्ती |
| कृ | (करना) | कुर्वत् | कुर्वन् | कुर्वती |
| क्री | (खरीदना) | क्रीणत् | क्रीणन् | क्रीणती |
| चिन्त् | (सोचना) | चिन्तयत् | चिन्तयन् | चिन्तयती |
| अस् | (होना) | सत् | सन् | सती |
| आप् | (प्राप्त करना) | आप्नुवत् | आप्नुवन् | आप्नुवती |
| इष् | (इच्छा करना) | इच्छत् | इच्छन् | इच्छती, इच्छन्ती |
| अनु+इष् | (ढूँढ़ना) | अन्विष्यत् | अन्विष्यन् | अन्विष्यन्ती |
| कथ् | (कहना) | कथयत् | कथयन् | कथयन्ती |
| कुप् | (नाराज होना) | कुप्यत् | कुप्यन् | कुप्यन्ती |
| कूज् | (कूजना) | कूजत् | कूजन् | कूजन्ती |
| कृत् | (काटना) | कृन्तत् | कृन्तन् | कृन्तन्ती-ती |
| क्रुध् | (नाराज होना) | क्रुध्यत् | क्रुध्यन् | क्रुध्यन्ती |
| क्रीड् | (खेलना) | क्रीडत् | क्रीडन् | क्रीडन्ती |
| गण् | (गिनना) | गणयत् | गणयन् | गणयन्ती |
| गर्ज् | (गर्जना) | गर्जत् | गर्जन् | गर्जन्ती |
| गुञ्ज् | (गूँजना) | गुञ्जत् | गुञ्जन् | गुञ्जन्ती |
| गै | (गाना) | गायत् | गायन् | गायन्ती |

१ शतृ (अत्) प्रत्ययान्त शब्दों के स्त्रीलिङ्ग के रूप बनाने के लिए 'अन्ति' प्रत्ययान्त पद के आगे 'ई' जोड़ देते हैं। जैसे—'गच्छति, गच्छतः, गच्छन्ति' इत्यादि रूपों मे गच्छन्ति+ई=गच्छन्ती। इसी प्रकार—कूजन्ति+ई=कूजन्ती, पूजयन्ति+ई=पूजयन्ती, जिगमिषन्ति+ई=जिगमिषन्ती, हसन्ति+ई=हसन्ती, वदन्ति+ई=वदन्ती।

अदादिगणीय (अदती, रुदती आदि) स्वादिगणीय (चिन्वती, शृण्वती आदि) क्र्यादिगणीय (क्रीणती, प्रीणती आदि), तनादिगणीय (कुर्वती, तन्वती आदि) और जुहोत्यादिगणीय (ददती, जहती आदि) धातुओं में 'ई' जोड़कर 'न' हटाने से स्त्रीलिङ्ग रूप बनते हैं।

अदादिगणीय (भान्ती, भाती आदि) और तुदादिगणीय (तुदती, तुदन्ती आदि) में विकल्प से न का लोप होता है। ये स्त्रीलिङ्ग शब्द नदी की भाँति होते हैं।

| धातु | | नपुंसकलिङ्ग | पुँल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|---|---|
| ग्रन्थ् | (गूंथना) | ग्रथ्नत् | ग्रथ्नन् | ग्रथ्नन्ती |
| घ्रा | (सूँघना) | जिघ्रत् | जिघ्रन् | जिघ्रन्ती |
| चल् | (चलना) | चलत् | चलन् | चलन्ती |
| चर् | (चलना) | चरत् | चरन् | चरन्ती |
| जागृ | (उठना) | जाग्रत् | जाग्रन् | जाग्रती |
| जीव् | (जीना) | जीवत् | जीवन् | जीवन्ती |
| तुष् | (खुश होना) | तुष्यत् | तुष्यन् | तुष्यन्ती |
| तॄ | (तैरना) | तरत् | तरन् | तरन्ती |
| दंश् | (दशना) | दशत् | दशन् | दशन्ती |
| दह् | (जलाना) | दहत् | दहन् | दहन्ती |
| दृश | (देखना) | पश्यत् | पश्यन् | पश्यन्ती |
| निन्द् | (निंदा करना) | निन्दत् | निन्दन् | निन्दन्ती |
| नृत् | (नाचना) | नृत्यत् | नृत्यन् | नृत्यन्ती |
| पठ् | (पढ़ना) | पठत् | पठन् | पठन्ती |
| पत् | (गिरना) | पतत् | पतन् | पतन्ती |
| पा | (पीना) | पिबत् | पिबन् | पिबन्ती |
| पूज | (पूजा करना) | पूजयत् | पूजयन् | पूजयन्ती |
| प्रच्छ् | (पूछना) | पृच्छत् | पृच्छन् | पृच्छती-न्ती |
| बन्ध् | (बाँधना) | बध्नत् | बध्नन् | बध्नती |
| मथ् | (मथन करना) | मन्थत् | मन्थन् | मन्थती |
| मस्ज् | (डूबना) | मज्जत् | मज्जन् | मज्जती-न्ती |
| रच् | (बनाना) | रचयत् | रचयन् | रचयन्ती |
| आ+रुह | (चढ़ना) | आरोहत् | आरोहन् | आरोहन्ती |
| लप् | (कहना) | लपत् | लपन् | लपन्ती |
| लिख् | (लिखना) | लिखत् | लिखन् | लिखती-न्ती |
| वस् | (रहना) | वसत् | वसन् | वसन्ती |
| शक् | (सकना) | शक्नुवत् | शक्नुवन् | शक्नुवती |
| शास् | (सिखाना) | शासत् | शासन् | शासती |
| सृज् | (पैदा करना) | सृजत् | सृजन् | सृजती-न्ती |
| स्था | (ठहरना) | तिष्ठत् | तिष्ठन् | तिष्ठन्ती |
| स्पृश् | (छूना) | स्पृशत् | स्पृशन् | स्पृशती-न्ती |
| स्वप् | (सोना) | स्वपत् | स्वपन् | स्वपती |
| स्मर् | (याद करना) | स्मरत् | स्मरन् | स्मरन्ती |
| हृ | (ले जाना) | हरत् | हरन् | हरन्ती |
| आ+ह्वे | (बुलाना) | आह्वयत् | आह्वयन् | आह्वयन्ती |

## आत्मनेपदी धातुओं से शानच् प्रत्ययान्त शब्द

| धातु | | नपुंसकलिङ्ग | पुँल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|---|---|
| ईक्ष् | (देखना) | ईक्षमाणम् | ईक्षमाणः | ईक्षमाणा |
| कम्प् | (कांपना) | कम्पमानम् | कम्पमानः | कम्पमाना |
| जन् | (पैदा होना) | जायमानम् | जायमानः | जायमाना |
| त्वर् | (जल्दी करना) | त्वरमाणम् | त्वरमाणः | त्वरमाणा |
| त्रै | (रक्षा करना) | त्रायमाणम् | त्रायमाणः | त्रायमाणा |
| दय् | (दया करना) | दयमानम् | दयमानः | दयमाना |
| दीप् | (चमकना) | दीप्यमानम् | दीप्यमानः | दीप्यमाना |
| वन्द | (प्रशंसा करना) | वन्दमानम् | वन्दमानः | वन्दमाना |
| वृत् | (होना) | वर्तमानम् | वर्तमानः | वर्तमाना |
| वृध् | (बढ़ना) | वर्धमानम् | वर्धमानः | वर्धमाना |
| व्यथ् | (दुखित होना) | व्यथमानम् | व्यथमानः | व्यथमाना |
| मन् | (मानना) | मन्यमानम् | मन्यमानः | मन्यमाना |
| यत् | (यत्न करना) | यतमानम् | यतमानः | यतमाना |
| युध् | (लड़ाई करना) | युध्यमानम् | युध्यमानः | युध्यमाना |
| लभ् | (पाना) | लभमानम् | लभमानः | लभमाना |
| सेव् | (सेवाकरना) | सेवमानम् | सेवमानः | सेवमाना |
| सह् | (सहना) | सहमानम् | सहमानः | सहमाना |

## उभयपदी धातुओं से शतृ और शानच्

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| कृ | (करना) | कुर्वत् | (कुर्वाणः) | कुर्वन् | कुर्वती |
| छिद् | (काटना) | छिन्दत् | (छिन्दानः) | छिन्दन् | छिन्दती |
| ज्ञा | (जानना) | जानत् | (जानानः) | जानन् | जानती |
| धाव् | (दौड़ना) | धावत् | (धावमानः) | धावन् | धावन्ती |
| नी | (ले जाना) | नयत् | (नयमानः) | नयन् | नयन्ती |
| पच् | (पकाना) | पचत् | (पचमानः) | पचन् | पचन्ती |
| ब्रू | (कहना) | ब्रुवत् | (ब्रुवाणः) | ब्रुवन् | ब्रुवती |
| लिह् | (चाटना) | लिहत् | (लिहानः) | लिहन् | लिहती |
| वह् | (ले जाना) | वहत् | (वहमानः) | वहन् | वहन्ती |
| दुह् | (दोहना) | दुहत् | (दुहानः) | दुहन् | दुहती |
| तन् | (फैलना) | तन्वत् | (तन्वानः) | तन्वन् | तन्वती |
| धा | (रखना) | दधत् | (दधानः) | दधन् | दधती |

### संस्कृत बनाओ :—

१—वह दौड़ता आता है। २—यह कहते कहते सीता का गला भर गया। ३—वह बहादुरी से लड़ता हुआ क्षेत्र में गिर पड़ा। ४—दयालु राजा ने एक कांपती हुई रमणी को देखा। ५—कुत्ते को भौंकते सुनकर चोर भाग गये। ६—

परस्पर झगड़ते हुए वे राजा के पास गये। ७—वह लोगों को देखता हुआ लिख रहा है। ८—जल पीते हुए बैल को गोविन्द ने लाठी से पीटा। ९—राम भागता हुआ मेरी ओर आ रहा है। १०—वह बालक रात में सोता हुआ भयभीत हो गया। ११—वह हंसता हुआ काम करता है। १२—वे बालक पढ़ते हुए कहीं जा रहे हैं। १३—सत्य जानता हुआ भी असत्य बोलता है। १४—चोर अन्धेरे को देखता हुआ चोरी करता है। १५—पापी धर्म को देखते हुए भी पाप करते हैं। १६—रावण ने रामचन्द्रजी को ईश्वर जानते हुए भी सीता नहीं दी। १७—नरेन्द्र हंसता हुआ आचार्य से क्या पूछता है? १८—गांव को जाते हुए मैंने एक सांप को मार डाला।

## भूतकालिककृदन्त

गया (**गई**) पढ़ा (**पढ़ी**) आदि भूतकालिक कृदन्त शब्दों का संस्कृत में अनुवाद क्त (त) और क्तवतु (**तवत्**) प्रत्ययान्त कृदन्त शब्दों से किया जाता है। जैसे—

(**क्त**) तेन जलं पीतम् (उसने जल पिया)

(**क्तवतु**) सः जलं पीतवान् (उसने जल पिया)

**क्त** (त) प्रत्यय सकर्मक धातुओं से कर्म में होता है। इसमें कर्त्ता तृतीया विभक्ति में रक्खा जाता है और कर्म प्रथमा विभक्ति में। 'क्त' प्रत्ययान्त शब्द के लिङ्ग वचन के अनुसार होते हैं। जैसे—मया फलं भुक्तम्, मया द्वे फले भुक्ते इत्यादि। अकर्मक धातुओं से 'क्त' प्रत्यय कर्ता और भाव दोनों में होता है। जब 'क्त' प्रत्यय कर्ता में होता है तो क्तान्त शब्द कर्ता के अनुसार प्रथमा विभक्ति मे होता है। जैसे—गोपालः गतः और क्त प्रत्यय जब भाव में होता है तो कर्ता में तृतीया विभक्ति और 'क्त' प्रत्ययान्त शब्द नपुंसकलिङ्ग के एकवचन में आता है। जैसे—गोपालेन गतम्, इसी प्रकार—रामः हसितः, रामेण हसितम्।

क्तवतु (तवत्) प्रत्यय सकर्मक और अकर्मक सब धातुओं से 'कर्ता' में ही होता है। इसमें कर्ता और उसके अनुसार क्तवत्वन्त शब्द 'प्रथमा' विभक्ति में और कर्म द्वितीया विभक्ति में आता है। जैसे—

सः जलं पीतवान् (**उसने पानी पीया**)।

रामलक्ष्मणौ राक्षसान् हतवन्तौ (**राम और लक्ष्मण ने राक्षस मारे**)।

गोपालः गतवान्। (**गोपाल गया**)।

श्यामः हसितवान् (**श्याम हँसा**) इत्यादि।

इच्छार्थक, पूजार्थक, बुद्ध्यर्थक धातुओं से वर्तमान अर्थ में भी 'क्त' प्रत्यय होता है, उसमें कर्ता षष्ठी विभक्ति में और कर्म प्रथमा में होता है। जैसे—प्रजानां रामः इष्टः, मतः, पूजितः (प्रजा के लोग राम को चाहते हैं, मानते हैं, पूजते हैं।)

द्विकर्मक धातुओं से क्त प्रत्यय गौण कर्म में, नी, हृ, कृष् और वह से मुख्य कर्म में और णिजन्त धातुओं से क्त प्रत्यय प्रयोज्य कर्ता के अनुसार होता है। यथा—

शिष्यैः गुरुः शब्दार्थः पृष्टः (**शिष्यों ने गुरु से शब्द का अर्थ पूछा**)। देवेन छागः ग्रामं नीतः (**देव बकरे को गांव ले गया**)। अध्यापकेन छात्रः शास्त्रम् बोधितः—(**गुरु ने छात्र को शास्त्र समझाया**) अकर्मक या सकर्मक धातुओं से कर्म

की विवक्षा न रहने पर 'क्त' प्रत्यय भाव में होता है। यथा—मया शयितम (मैं सोया) त्वया कथितम्—(तूने कहा)।

| धातु | क्त | क्तवतु | धातु | क्त | क्तवतु |
|---|---|---|---|---|---|
| अर्च | अर्चितः | अर्चितवान् | त्यज् | त्यक्तः | त्यक्तवान् |
| अधि + इ | अधीतः | अधीतवान् | त्रै | त्रातः | त्रातवान् |
| छिद् | छिन्नः | छिन्नवान् | दंश् | दष्टः | दष्टवान् |
| जन् | जातः | जातवान् | दा | दत्तः | दत्तवान् |
| इष् | इष्टः | इष्टवान् | धा | हितः | हितवान् |
| कथ् | कथितः | कथितवान् | ह्वे | हूतः | हूतवान् |
| कृ | कृतः | कृतवान् | लिह् | लीढः | लीढवान् |
| कॄ | कीर्णः | कीर्णवान् | शम् | शान्तः | शान्तवान् |
| क्षि | क्षीणः | क्षीणवान् | निन्द् | निन्दितः | निन्दितवान् |
| क्षिप् | क्षिप्तः | क्षिप्तवान् | नी | नीतः | नीतवान् |
| क्रम् | क्रान्तः | क्रान्तवान् | पत् | पतितः | पतितवान् |
| क्री | क्रीतः | क्रीतवान् | पी | पीतः | पीतवान |
| खन् | खातः | खातवान् | शास् | शिष्टः | शिष्टवान् |
| गम् | गतः | गतवान् | चेष्ट् | चेष्टितः | चेष्टितवान् |
| गॄ | गीर्णः | गीर्णवान् | श्रु | श्रुतः | श्रुतवान् |
| गै | गीतः | गीतवान् | सह् | सोढः | सोढवान् |
| ग्रह् | गृहीतः | गृहीतवान् | स्पृश् | स्पृष्टः | स्पृष्टवान् |
| घ्रा | घ्राणः, घ्रातः | घ्रातवान् | सृज् | सृष्टः | सृष्टवान् |
| चि | चितः | चितवान् | स्मि | स्मितः | स्मितवान् |
| पूज् | पूजितः | पूजितवान् | स्मृ | स्मृतः | स्मृतवान् |
| प्रच्छ् | पृष्टः | पृष्टवान् | मन् | मतः | मतवान् |
| बन्ध् | बद्धः | बद्धवान् | रभ् | रब्धः | रब्धवान् |
| बुध् | बुद्धः | बुद्धवान् | वस् | उषितः | उषितवान् |
| वद् | उदितः | उदितवान् | लभ् | लब्धः | लब्धवान् |
| वच् | उक्तः | उक्तवान् | शी | शयितः | शयितवान् |
| विद् | विदितः | विदितवान् | हन् | हतः | हतवान् |
| भिद् | भिन्नः | भिन्नवान् | हा | हीनः | हीनवान् |
| जि | जितः | जितवान् | हृ | हृतः | हृतवान् |
| जॄ | जीर्णः | जीर्णवान् | वह् | ऊढः | ऊढवान् |
| तॄ | तीर्णः | तीर्णवान् | कम् | कान्तः | कान्तवान् |

संस्कृत बनाओ—

१—अर्जुन ने जयद्रथ को मारा। २—राजा ने अपराधियों को दण्ड दिया। ३ राम ने रावण को बाण से मारा। ४—गधा जङ्गल में छोड़ा गया। ५—बिल्ली ने चूहे को पकड़ा। ६—कल रात मैं जल्दी सो गया। ७—अङ्गद और बाली का

युद्ध हुआ। ८—मैंने जङ्गल में एक सिंह देखा। ९—आज प्यारेलाल वाटिका में नहीं आया। १०—उस साधु को देखकर बालक बहुत डरा। ११—बालक बिस्तरे पर सो गया। १२—वाल्मीकि जी ने बड़े मधुर छन्दों में रामायण लिखी। १३—सब ने दिल से दीवानचन्द की प्रशंसा की। १४—ईश्वर ने जगत् बनाया। १५—रामचन्द्र जी ने लंका का राज्य बिभीषण को दिया। १६—आज उस बालक ने क्या ही सुन्दर गाया? १७—हवा ने पत्तों को कँपा दिया। १८—मृग पानी पीने के लिए तालाब में गया। १९—रात पड़ते ही चोर घर में घुसा और बहुत-सा धन चुरा ले गया। २०—छात्र ने गुरु की सेवा की। २१—सूर्य के उदय होने पर गोविन्द ने प्रयाग को प्रस्थान किया।

## भविष्यत्कालिककृदन्त

'करने वाला' 'लिखने वाला' 'सुनने वाला' आदि शब्दों का संस्कृत में अनुवाद भविष्यत्कालवाचक 'शतृ, शानच्' प्रत्ययान्त शब्दों से किया जाता है। भविष्यत्कालवाचक शतृ शानच् प्रत्ययों के रूप क्रम से 'स्यत्' और 'स्यमान' होते हैं। जैसे—

१—हिमालयशिखरमारोक्ष्यन्तः साहसिनो वीराः पाश्चात्यदेशीयाः।
**(हिमालय की चोटी पर चढ़ने वाले साहसी वीर योरपीयन हैं।)**

२—मासिकवेतनं प्राप्स्यन् किङ्करः अतीव प्रसन्नः दृश्यते।
**( मासिक तनख्वाह पाने वाला नौकर बहुत खुश दीखता है )**

३—विदेशं गमिष्यन् सुतः पितरौ प्रणमेत्।
**( विदेश जाने वाला पुत्र अपने माता पिता को प्रणाम करे )**

४—पादकन्दुकेन क्रीडिष्यन्तः बालाः क्रीडाक्षेत्रं गच्छन्ति।
**(फुटबॉल खेलने वाले लड़के खेल के मैदान में जा रहे हैं।)**

५—परश्वः योत्स्यमानाः सैनिकाः सम्बन्धिनः आपृच्छन्ति।
**( परसों लड़ने वाले सिपाही अपने सम्बन्धियों से बिदा ले रहे हैं )**

| परस्मैपदी ( **स्यत्** ) | आत्मनेपदी ( **स्यमान** ) |
|---|---|
| भू—भविष्यत् | जन्—जनिष्यमाण |
| गम्—गमिष्यत् | सह्—सहिष्यमाण |
| स्था—स्थास्यत् | व्यथ्—व्यथयिष्यमाण |
| दर्शि—दर्शयिष्यत् | प्र+स्था—प्रस्थास्यमान |
| मृ—मरिष्यत् | युध्—योत्स्यमान |
| हन्—हनिष्यत् | लभ्—लप्स्यमान |

उभयपदी ( **स्यत्, स्यमान** )

कृ—करिष्यत्—करिष्यमाण
ग्रह्—ग्रहीष्यत्—ग्रहीष्यमाण
दा—दास्यत्—दास्यमान इत्यादि।

कर्मवाच्य में भविष्यत् अर्थ में धातुओं से 'स्यमान' प्रत्यय होता है और 'स्यमान' प्रत्ययान्त पद कर्म के विशेषण हो जाते हैं। जैसे—

रामेण सेविष्यमाणः विश्वामित्रः।
सीतया सेविष्यमाणा अरुन्धती।
अस्माभिः भोक्ष्यमाणानि फलानि।

'स्यत्' और 'स्यमान' प्रत्ययों से बने हुए शब्द विशेषण होते हैं, इसलिए विशेष्य के अनुसार उनमें लिङ्ग, विभक्ति और वचन होते हैं। यथा--वक्ष्यमाणं वचनम्, वक्ष्यमाणेन वचनेन, वक्ष्यमाणे वचने। इत्यादि।

## पूर्वकालिककृदन्त

### क्त्वा और ल्यप्

पढ़कर 'लिखकर' 'खाकर' 'पीकर' आदि पूर्वकालिक कृदन्तों का अनुवाद संस्कृत में 'क्त्वा' ( त्वा ) प्रत्ययान्त शब्दों से किया जाता है। यदि धातु के पूर्व कोई उपसर्ग लगा हो तो 'क्त्वा' के स्थान में 'ल्यप्' (य) प्रत्यय होता है। यदि यह 'य' ह्रस्व स्वर के बाद आता है तो इसके पूर्व 'त्' लगकर इसका रूप 'त्य' हो जाता है ( **सं+चि+य=संचित्य** ) यथा--

१--वशम्पायनो मुहूर्तमिव ध्यात्वा सादरमब्रवीत् ( **कादम्बर्याम्** )
**( वैशम्पायन ने क्षण भर सोचकर विनयपूर्वक कहा )**
२--इत्युक्त्वा सोऽतीव चीत्कारं कृतवान्।
**( यह कहकर वह बड़े जोर से चिल्लाया )**
३--यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम। (**गीतायाम्**)
**(जहाँ से लौटते नहीं वही मेरा उत्तम स्थान है)**
४--प्रातः आरभ्य सायं यावत् त्वमत्रैव तिष्ठ।
**(सुबह से लेकर शाम तक तुम यहीं ठहरो )**
५--उत्थाय हृदि लीयन्ते दरिद्राणां मनोरथाः।
**( निर्धनों की इच्छाएँ चित्त में उठकर लीन हो जाती हैं )**
६--स वेदानधीत्य विद्वान अभवत्।
**( वेदों को पढ़कर वह विद्वान् हो गया )**

उपसर्ग और च्वि प्रत्यय युक्त धातु से पूर्वकालिक कृदन्त के 'त्वा' के स्थान पर ल्यप् (य) होता है पर नञ् समास में नहीं। ल्यप् प्रत्यय होने पर नीचे लिखे बदलाव होते हैं।

अ, ई, ऊ=ल्यप्+य। इ, उ, ऋ+ल्यप्=त्य। ॠ=ल्यप्=इर्य।

जैसे—आकारान्त—उत्—स्था+यप्=उत्थाय, आ—दा+यप्=आदाय; ईकारान्त—आ—नी+यप्=आनीय, वि—क्री+यप्=विक्रीय। ऊकारान्त—अनु—भू+यप्=अनुभूय; प्र—सू+यप्=प्रसूय। च्विप्रत्ययान्त—मलिनी+भू+यप्=मलिनीभूय। स्थिरी+भू+यप=स्थिरीभूय। इकारान्त—वि—जि+यप्=विजित्य; अधि—इ+यप्=अधीत्य। उकारान्त—प्र—स्तु+यप्=प्रस्तुत्य। प्रति—श्रु+यप्=प्रतिश्रुत्य ऋकारान्त अधि—कृ+यप=अधिकृत्य; अनु—सृ+यप्=अनुसृत्य। ॠकारान्त-अव-तॄ=यप=अवतीर्य। वि—कॄ+यप्=विकीर्य इत्यादि।

वच्, वद्, वस्, वह्, स्वप्, धातुओं के 'व' के स्थान में 'उ' हो जाता है। शी के स्थान म शय्, ह्वे =, हू, ग्रह=गृह्, प्रच्छ्=पृच्छ। जैसे—प्र—वच्+यप्=प्रोच्य; अनु—वद्+यप्=अनूद्य; अधि—वस्+यप्=अध्युष्य; सम्—ग्रह्+यप्=संगृह्य; आ—ह्वे+यप्=आहूय; सम्—शी+यप्=संशय्य। णिजन्त धातुओं के इकार का साधारणतया लोप हो जाता है और रच् प्रभृति धातुओं के इकार के स्थान में 'अय' हो जाता है। सम्+चिन्ति=सञ्चिन्त्य; —प्र+दर्शि=प्रदर्श्य; सम्+स्थापि=संस्थाप्य। वि+रचि=विरच्य। इत्यादि।

| धातु | क्त्वा | ल्यप् | धातु | क्त्वा | ल्यप् |
|---|---|---|---|---|---|
| आप् | आप्त्वा | प्राप्य।<br>समाप्य। | पा | पीत्वा | निपीय। |
| | | | पूज् | पूजयित्वा | प्रपूज्य। |
| इ | इत्वा | अधीत्य। | प्रच्छ् | पृष्ट्वा | संपृच्छ्य। |
| ईक्ष् | ईक्षित्वा | निरीक्ष्य।<br>परीक्ष्य। | वद् | उदित्वा | अनूद्य |
| | | | बन्ध् | बद्ध्वा | उद्बध्य |
| कृ | कृत्वा | अनुकृत्य। | बुध् | बुद्ध्वा | प्रबुद्ध्य |
| क्री | क्रीत्वा | विक्रीय। | भञ्ज् | भङ्क्त्वा | विभज्य |
| क्षिप् | क्षिप्त्वा | निक्षिप्य | भिद् | भित्त्वा | विभिद्य |
| गण् | गणयित्वा | विगणय्य। | हा | हित्वा | विहाय |
| कॄ | कीर्त्वा | विकीर्य | ह्वे | हूत्वा | आहूय |
| दह् | दग्ध्वा | संदह्य। | चिन्ति | चिन्तयित्वा | संचिन्त्य |
| दा | दत्वा | आदाय। | छिद् | छित्त्वा | विच्छिद्य |
| दृश् | दृष्ट्वा | संदृश्य। | जि | जित्वा | निर्जित्य |
| धा | हित्वा | विधाय | ज्ञा | ज्ञात्वा | विज्ञाय<br>प्रतिज्ञाय |
| धृ | धृत्वा | विधृत्य | | | |
| नम् | नत्वा | प्रणत्य।<br>प्रणम्य। | तॄ | तीर्त्वा | संतीर्य |
| | | | त्यज् | त्यक्त्वा | परित्यज्य |
| नी | नीत्वा | आनीय। | दंश् | दष्ट्वा | संदश्य |
| पच् | पक्त्वा | विपच्य। | रुह् | रुढ्वा | आरुह्य |
| गम् | गत्वा | आगत्य।<br>आगम्य। | भुज् | भुक्त्वा | संभुज्य |
| | | | भू | भूत्वा | संभूय |
| गै | गीत्वा | निगाय। | भ्रम् | भ्रमित्वा<br>भ्रान्त्वा | विभ्रम्य |
| ग्रन्थ | ग्रन्थित्वा | संग्रथ्य | | | |
| ग्रह् | गृहीत्वा | संगृह्य।<br>अनुगृह्य। | मन् | मत्वा | अवमत्य |
| | | | मन्थ् | मथित्वा | संमथ्य |
| घ्रा | घ्रात्वा | समाघ्राय। | मुच् | मुक्त्वा | प्रमुच्य |
| चि | चित्वा | संचित्य। | याच् | याचित्वा | प्रयाच्य |
| चिन्त् | चिन्तयित्वा | संचिन्त्य। | रुद् | रुदित्वा | प्ररुद्य। |
| पत् | पतित्वा | निपत्य। | रुध् | रुद्ध्वा | अवरुध्य |

| धातु | क्त्वा | ल्यप् | धातु | क्त्वा | ल्यप् |
|---|---|---|---|---|---|
| लभ् | लब्ध्वा | उपलभ्य । | सिच् | सिक्त्वा | निषिच्य |
| लिख् | लिखित्वा | विलिख्य । | सृज् | सृष्टवा | विसृज्य |
| वस् | उषित्वा | अध्युष्य । | स्था | स्थित्वा | उत्थाय |
| शम् | शमित्वा | निशम्य | स्पृश् | स्पृष्ट्वा | उपस्पृश्य |
| श्वस् | श्वसित्वा | विश्वस्य । | स्मृ | स्मृत्वा | विस्मृत्य |
| शास् | शासित्वा | अनुशिष्य | हन् | हत्वा | निहत्य |
| शी | शयित्वा | अधिशय्य | हस् | हसित्वा | विहस्य |
| श्रि | श्रित्वा | आश्रित्य । | हृ | हृत्वा | संहृत्य |
| लप् | लप्त्वा | विलप्य । | विश् | विष्ट्वा | प्रविश्य |
| सह् | सहित्वा | संसह्य | | | इत्यादि |

## संस्कृत बनाओ :--

१—व्याध तरकस से बाण को लेकर मृग को मारता है। २--हे बालक ! तू सिंह को देखकर क्यों रोता है। ३—माता पिता को प्रणाम कर पुत्र चला गया। ४—पहाड़ पर चढ़कर हम बहुत सुन्दर दृश्य देखते हैं। ५—मैं कपड़े पहन कर अभी आपके साथ चलूँगा। ६—व्याध चावलों को **बिखेर कर** कबूतरों को मारेगा। ७—मैं प्रतिज्ञा करके कहता हूँ कि सत्य बोलूंगा। ८—महाराज दशरथ राम के लिए विलाप करके मर गये। ९—ईश्वरचन्द्र विद्यासागर पढ़ कर इन्स्पेक्टर हो गये। १०--उस ब्रह्मचारी ने अपने अध्ययन को समाप्त कर ब्याह किया। ११—रावण को मार कर श्रीराम ने लङ्का का राज्य बिभीषण को दिया। १२--चोर घर में घुस कर माल के साथ भाग गये। १३—दानी दरिद्रों को धन देकर अक्षय यश कमा कर स्वर्ग को जाते हैं। १४--श्रीराम लङ्का को जीत कर सीता के साथ घर लौटे। १५—वह धन इकट्ठा करके उसे दूसरों के लिए छोड़कर संन्यासी हुआ। १६--मैं पुस्तक लेकर आपके सामने पढ़ूँगा।

## तुम् प्रत्यय

'खाने को' 'खाने के लिए' 'पीने को' 'पीने के लिए' आदि निमित्त अर्थ को प्रगट करने के लिए 'तुमुन्' (तुम्) प्रत्यय का प्रयोग किया जाता है। जैसे--

१. स्वेदसलिलस्नाताऽपि पुनः स्नातुम् (**स्नानाय**) अवातरत्। (कादम्बर्याम्)
(**पसीने से न्हाई हुई भी न्हाने के लिए उतरी।**)

२. इच्छार्थक क्रिया के निमित्त में--
पिनाकपाणिं पतिमाप्तुमिच्छति (**शिवजी को वरना चाहती है**)।

३--समय शब्द के योग से--
समयः खलु स्नानभोजनं सेवितुम् (**स्नान और भोजन का यह वक्त है**)

४--शक्, ज्ञा, क्रम् आदि धातुओं के साथ--
न शक्नोति शिरोधरां धारयितुम् (**कादम्बर्याम्**)
(**यह आदमी गरदन को नहीं उठा सकता**)।

५—समर्थद्योतक 'अलं' के योग में—

प्रासादास्त्वां तुलयितुमलम् (मेघदूते)

(महल तुम्हारा मुकाबिला करने को समर्थ हैं)।

६—काम और मनस् के साथ तुम् (म् का लोप)।

द्रष्टुमनाः जननी मेऽत्र समागता।

(मेरी माता मुझे देखने यहाँ आई)।

पुनरपि वक्तुकाम इव आर्यो लक्ष्यते (शकुन्तलायाम्)।

(आप और कुछ कहने की इच्छा रखते हैं)।

| धातु | तुम |
|---|---|
| अर्च् (पूजा करना) | अर्चितुम् |
| अर्ज् (कमाना) | अर्जितुम् |
| अधि+इ (पढ़ना) | अध्येतुम् |
| ईक्ष् (देखना) | ईक्षितुम्। |
| कथ् (कहना) | कथयितुम्। |
| कृ (करना) | कर्तुम्। |
| क्री (खरीदना) | क्रेतुम् |
| गै (गाना) | गातुम् |
| त्यज् (छोड़ना) | त्यक्तुम्। |
| त्र (रक्षा करना) | त्रातुम् |
| दंश (दशना) | दष्टुम्। |
| दृश् (देखना) | द्रष्टुम्। |
| धाव् (दौड़ना) | धावितुम्। |
| प्र—णम् (झुकना) | प्रणन्तुम्। |
| नी (लेजाना) | नेतुम्। |
| नृत् (नाचना) | नर्तितुम्। |
| पच् (पकाना) | पक्तुम्। |
| पा (पीना) | पातुम्। |
| प्रच्छ् (पूछना) | प्रष्टुम्। |
| पूजि (पूजा करना) | पूजयितुम् |
| वच् (कहना) | वक्तुम् |
| भक्षि (खाना) | भक्षयितुम्। |
| भिद् (तोड़ना) | भेत्तुम् |
| भुज् (खाना) | भोक्तुम्। |
| भ्रस्ज् (भूनना) | भ्रष्टुम् |
| भू (होना) | भवितुम्। |
| मुच् (छोड़ना) | मोक्तुम्। |

| धातु | तुम् |
|---|---|
| मृ (मरना) | मर्तुम्। |
| यज् (यज्ञ करना) | यष्टुम् |
| या (जाना) | यातुम्। |
| रम् (रमना) | रन्तुम् |
| ग्रह् (पकड़ना) | ग्रहीतुम्। |
| चि (चुनना) | चेतुम्। |
| चिन्ति (सोचना) | चिन्तयितुम। |
| छिद् (काटना) | छेत्तुम्। |
| जि (जीतना) | जेतुम्। |
| ज्ञा (जानना) | ज्ञातुम्। |
| ज्ञापि (सूचित करना) | ज्ञापयितुम् |
| तॄ (तैरना) | तरितुम्, तरीतुम् |
| रुद् (रोना) | रोदितुम्। |
| आ—रुह् (चढ़ना) | आरोढुम। |
| रूपि (स्थिर करना) | रूपयितुम् |
| लभ् (पाना) | लब्धुम्। |
| लिह् (चाटना) | लेढुम् |
| वह् (लेजाना) | वोढुम्। |
| वप् (बोना) | वप्तुम् |
| शम् (शान्त करना) | शमितुम् |
| शी (सोना) | शयितुम्। |
| शुच् (पछताना) | शोचितुम्। |
| श्रु (सुनना) | श्रोतुम्। |
| सह् (सहना) | सहितुम्, सोढुम् |
| सृज् (पैदा करना) | स्रष्टुम्। |
| स्वप् (सोना) | स्वप्तुम्। |
| सेव् (सेवा करना) | सेवितुम्। |

| धातु | तुम् | धातु | तुम् |
|---|---|---|---|
| स्तु (स्तुतिकरना) | स्तोतुम् । | स्मृ (याद करना) | स्मर्तुम् । |
| स्था (ठहरना) | स्थातुम् । | हन् (मारना) | हन्तुम् । |
| स्ना (न्हाना) | स्नातुम् । | हस् (हसना) | हसितुम् । |
| स्पृश् (छूना) | स्प्रष्टुम् | हृ (चुराना) | हर्तुम । |

## संस्कृत बनाओ

१—माली फूल लेने के लिए बगीचे में जाता है। २—क्या तुम नई पुस्तक को पढ़ना चाहते हो ? ३—स्नान का यह समय है। ४—वह अपने शत्रुओं को मारना चाहता है। ५—मैं आज काशी जाना चाहता हूं। ६—भरत श्रीरामजी को देखने लिए चित्रकूट गये थे। ७—वीर अभिमन्यु शत्रुओं से लड़ने को उद्यत हुआ। ८—कल तुम्हारा नौकर काम करने नहीं आया। ९—श्रीराम रावण को दण्ड देने के लिए लंका गये थे। १०—तुम गाने के लिए कहाँ जाओगे ? ११—इस भार को उठाने के लिए कौन आवेगा ? १२—आज मैं पुस्तकें खरीदने को जाऊंगा। १३—गोपाल ने हमें यहाँ पर भोजन खाने के लिए निमन्त्रण दिया। १४—उपदेश देने में सभी समर्थ हैं किन्तु उपदेश ग्रहण करने के लिये सभी विमुख हैं। १५—अध्यापक छात्रों को उपदेश देना चाहते हैं। १६—उसका तप समग्र लोकों को भस्म करने के लिए समर्थ था।

## कृत्यप्रत्यय

'जाना चाहिए' 'खाना चाहिए' 'पढ़ना चाहिए' आदि अर्थ को बोध करने के लिए संस्कृत में 'तव्य' 'अनीय' और 'य' प्रत्यय प्रयोग में आते हैं। ये प्रत्यय धातुओं से कर्म और भाववाच्य में होते हैं और कृत्य प्रत्यय कहलाते हैं। यथा—

(भाव में) मया अवश्यमेव गन्तव्यम् (मुझे अवश्य जाना चाहिए)

(कर्म में) आश्रममृगोऽयं न हन्तव्यो न हन्तव्यः (शकुन्तलायाम्)

(यह आश्रम का मृग है इसे नहीं मारना चाहिए नहीं मारना चाहिए)

दातुम् उचितम्—दातव्यम्—दानीयम्—देयम

श्रोतुं योग्यम्—श्रोतव्यम्—श्रवणीयम्—श्रव्यम्

स्थातुमुचितम्—स्थातव्यम्—स्थानीयम्—स्थेयम्

| धातु | तव्य | अनीय | धातु | तव्य | अनीय |
|---|---|---|---|---|---|
| आप् | आप्तव्य | आपनीय | गम् | गन्तव्य | गमनीय |
| इ | एतव्य | अयनीय | ग्रह | ग्रहीतव्य | ग्रहणीय |
| अधि+इ | अध्येतव्य | अध्ययनीय | जि | जेतव्य | जयनीय |
| ईक्ष् | ईक्षितव्य | ईक्षणीय | चि | चेतव्य | चयनीय |
| वन्द् | वन्दितव्य | वन्दनीय | जीव् | जीवितव्य | जीवनीय |
| कृ | कर्तव्य | करणीय | त्यज् | त्यक्तव्य | त्यजनीय |
| क्री | क्रेतव्य | क्रयणीय | दा | दातव्य | दानीय |
| क्षम् | क्षन्तव्य | क्षमणीय | पा | पातव्य | पानीय |

| धातु | तव्य | अनीय | धातु | तव्य | अनीय |
|---|---|---|---|---|---|
| दृश् | द्रष्टव्य | दर्शनीय | वह् | वोढव्य | वहनीय |
| पठ् | पठितव्य | पठनीय | शी | शयितव्य | शयनीय |
| ज्ञा | ज्ञातव्य | जाननीय | सृज् | स्रष्टव्य | सर्जनीय |
| पत् | पतितव्य | पतनीय | सिव् | सेवितव्य | सेवनीय |
| वन्द् | वन्दितव्य | वन्दनीय | स्था | स्थातव्य | स्थानीय |
| भिद् | भेत्तव्य | भेदनीय | स्मृ | स्मर्तव्य | स्मरणीय |
| भृ | भर्तव्य | भरणीय | हन् | हन्तव्य | हननीय |
| याच् | याचितव्य | याचनीय | श्रु | श्रोतव्य | श्रवणीय |

## संस्कृत बनाओ :—

१—प्रातःकाल उठकर ईश्वर की वन्दना करनी चाहिए। २—स्वच्छ भोजन और साफ पानी पीना चाहिए। ३—हमको अपना इतिहास और भूगोल जानना चाहिए। ४—सब को अपना कर्तव्य पालन करना चाहिए। ५—योग्य पुरुष को ही उपदेश देना चाहिए। ६—दुर्जन के साथ न ठहरना और न जाना ही चाहिए। ७—विद्यार्थियों को अपने अपने गुरुओं से सन्देह निवृत्त करना चाहिए। ८—सदा वही काम करना चाहिए जो कि करने के योग्य हो। ९—नीच पुरुष से भी उपदेश ग्रहण करना चाहिए। १०—मेरी बात पर आप को थोड़ा भी सन्देह नहीं करना चाहिए। ११—निर्धन मनुष्यों को देखकर नहीं हँसना चाहिए। १२—मृत्यु को देखकर हमें जरा भी नहीं डरना चाहिए। १३—हमें अब जल्दी अपना अध्ययन समाप्त करना चाहिए। १४—सदैव हमें दुष्टों का संग छोड़ना चाहिए। १५—सब को अपने माता पिता की सेवा करनी चाहिए।

## तद्धितप्रकरण

शब्दों के परे जिन प्रत्ययों के लगाने से फिर शब्द बनते हैं उनको तद्धित कहते हैं और जो शब्द बनते हैं वे तद्धितान्त शब्द कहलाते हैं। तद्धित प्रत्यय बहुत हैं। उनमें से हम उन प्रत्ययों को लिखते हैं जो अधिकतर प्रयुक्त होते हैं।

**षण्**—पृथायाः अपत्यं पार्थः, शिव-शैवः, पुत्र-पौत्रः-पाण्डुः, पाण्डवः रघु-राघव इत्यादि।

**ष्यण्**—गर्गस्यापत्यं गार्ग्यः, चाणक्यः, दिति—दैत्यः, अदिति—आदित्यः, माधवः-माधव्यः।

**षायनण्**—बदरस्यापत्यं बादरायणः, नर-नारायणः, दक्षः-दाक्षायणः, अश्वल-आश्वलायनः।

**षिण्**—दशरथस्यापत्यं दाशरथिः, सुमित्रा—सौमित्रिः, द्रोण-द्रौणिः, शूर—शौरिः।

**षेयण्**—गंगायाः अपत्यं गाङ्गेयः, विनता—वैनतेयः, राधा राधेयः, भगिनी—भागिनेयः।

तदधीते तद्वेद—(**उसको पढ़ता है या जानता है**) तर्कमधीते वेत्ति वा तार्किकः, ऐतिहासिकः, पौराणिकः, नैयायिकः, वैदिकः, (**षिणक्**) वैयाकरणः (**षण्**)।

तेन प्रोक्तम्—(**उसने कहा है**) ऋषिणा प्रोक्तम्-आर्षं, मानवं (**षण्**) मानवीयं, पाणिनीयं, वाल्मीकीयं (**षीयण्**)।

तत्र साधुः--(**उस में अच्छा है**) सभायां साधुः सभ्यः, ब्रह्मण्यः (**ष्यण्**) सामाजिकः, संग्रह—सांग्राहिकः (**ष्ठिकण्**) आतिथेयः (**ढेयण्**) ।

स्वार्थे--(**अपने अर्थ में**) बन्धुरेव बान्धवः, रक्ष एव राक्षसः, **प्रज्ञ** एव प्राज्ञः (**षण्**) करुणा एव कारुण्यं, सैन्यं, सौख्यं, सामीप्यम् (**ष्यण्**) ।

तस्य भावस्त्वतलौ--भावार्थ में त्व और तल् प्रत्यय होते हैं। जैसे--प्रभोर्भावः प्रभुत्वं, प्रभुता; गुरुत्वं गुरुता; लघुत्वं, लघुता ।

अस्त्यर्थे मतुप्--अस्ति (**है**) अर्थ में शब्दों के परे मतुप् (**मत् या वत्**) प्रत्यय होता है--जैसे मतिरस्यास्तीति मतिमान्, श्रीमान्, बुद्धिमान्, अंशुमान् इत्यादि ।

धाच् संख्यायां विधार्थे—विधार्थ (**प्रकार**) बोध होने से शब्द के उत्तर में धाच् प्रत्यय होता है। जैसे—एका विधा एकधा, द्विधा, त्रिधा, चतुर्धा, पञ्चधा, षड्धा और षोढा ।

थाल् प्रकारे तृतीयायाः--प्रकार अर्थ में सर्वनाम के परे तृतीया विभक्ति में थाल् प्रत्यय होता है। जैसे–सर्वैः प्रकारैः सर्वथा, येन प्रकारेण यथा तथा, उभयथा, अन्यथा इत्यादि ।

पञ्चमीसप्तम्योः तसिल् वा--पञ्चमी और सप्तमी विभक्ति के स्थान में तसिल् प्रत्यय होता है। यथा—गृहात् वा गृहे--गृहतः । तस्मात् वा तस्मिन्--ततः यतः, अतः, कुतः, इतः, अस्मत्तः, सर्वतः, अग्रतः, पूर्वतः इत्यादि ।

**सप्तम्यास्त्रल् वा सर्वनाम्नः**–युष्मदस्मद् शब्द भिन्न सर्वनाम और बहुशब्द की सप्तमी विभक्ति में त्रल् प्रत्यय होता है। जैसे–सर्वस्मिन् सर्वत्र, कुत्र, अत्र, यत्र, बहुत्र इत्यादि। अन्यत्र पञ्चमी विभक्ति होती है, जैसे—इदम्—इतः, (पंचमी) इह (**सप्तमी**)

**सर्वैकान्यकियत्तदां काले दा**--काल बोध होने से सर्व, एक, अन्य, किम्, यद् और तद् शब्द की सप्तमी विभक्ति में विकल्प से दा प्रत्यय होता है। जैसे—एकदा, सर्वदा (**सदा**) अन्यदा, किम् आदि के परे 'र्हि' भी होता है। कदा (**कर्हि**) यदा (**यर्हि**) तदा (**तर्हि, तदानीम्**)। इदम् से 'इदानीम्' होता है ।

**किमः चिच्चनौ विभक्तयन्तात्**--अनिश्चय अर्थ बोध होने से विभक्तियुक्त किम् शब्द से परे चित् और चन प्रत्यय होते हैं। जैसे--कश्चित्, कञ्चित्, केनचित्, किञ्चित्, केचन, कस्मैचित्, कुत्रचित्, कुतश्चन, कदाचित् इत्यादि ।

**भवे कालाव्ययेभ्यः तनष्**—उत्पत्ति अर्थ बोध होने से कालवाचक अव्यय के परे तनष् (**तन**) प्रत्यय होता है। जैसे, अद्यभवम--अद्यतनं, प्रातस्तनं, सायन्तनं, चिरन्तनं, पुरातनं, इदानींतनम् इत्यादि ।

**नोट**—उत्पन्न अर्थ में त्रल् आदि प्रत्ययान्त शब्दों के परे त्य प्रत्यय होता है। जैसे—कुत्र भवः कुत्रत्यः, तत्रत्यः, अत्रत्यः ।

**एद्युस् पूर्वादेरहनि**—दिन बोध होने से पूर्व आदि शब्दों के उत्तर एद्युस् प्रत्यय होता है। जैसे—पूर्वस्मिन्नहनि पूर्वेद्युः, परेद्युः, अन्येद्युः, अपरेद्युः, उभयेद्युः ।

**प्रमाणे मात्रच्**--परिमाण अर्थ में शब्द के उत्तर में मात्रच् प्रत्यय होता है। जैसे--हस्तः प्रमाणमस्य हस्तमात्रं, तालमात्रं, जानुमात्रम् आदि।

## संस्कृत बनाओ :—

१—पृथा के पुत्र ने जयद्रथ को मारने के लिए भीषण प्रतिज्ञा की। २—लव और कुश दशरथ जी के पुत्र के पुत्र थे। ३—दिति और अदिति के पुत्रों में घोर सग्राम हुआ। ४—जब दशरथ के पुत्र राम वन जाने लगे तो सुमित्रा के पुत्र बड़े व्याकुल हुए कि कहीं राम मुझे घर ही न छोड़ जायँ। ५—समाज की बुराइयों को दूर करने का प्रयत्न करना चाहिए। ६—तुम कहाँ से आरहे हो और कहां जा रहे हो? ७—मैं इस कार्य को उस समय न कर सका पर इस समय कर दूंगा। ८—जहाँ भी देखिए सब जगह आनन्द छाया है। ९—उसने पाँच वर्ष तक पाणिनीय के व्याकरण को पढ़ा और अब स्वयं भी व्याकरण को जानने वाला है। १०—पुरान जमाने में लोग बड़े सत्यवादी होते थे।

## स्त्रीप्रत्ययप्रकरण

पुल्लिङ्ग शब्दों को स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए जिन प्रत्ययों का प्रयोग किया जाता है उन्हें स्त्रीप्रत्यय कहते हैं। जैसे–टाप (**आ**) ङीप् (**ई**)। इस प्रकरण के सभी कार्य स्त्रीलिङ्ग में समझने चाहिए।

१—अकारान्त शब्दों के आगे स्त्रीलिङ्ग में टाप् (**आ**) होता है। जैसे, अचल—अचला, कृपण—कृपणा, सरल—सरला, प्रथम-प्रथमा, अनुकूल—अनुकूला, पूर्व-पूर्वा, निपुण—निपुणा, अज—अजा (**बकरी**), कोकिला, अश्वा, चटका, मूषिका, बाला, वत्सा, ज्येष्ठा, पुत्रिका, वैश्या, क्षत्रिया, शूद्रा इत्यादि।

२—अक भागान्त शब्दों के उत्तर 'आ' प्रत्यय होने से ककार के पूर्व अकार का इकार होता है। जैसे, पाचक—पाचिका, साधक—साधिका, गायक—गायिका, बोधक—बोधिका इत्यादि।

३—गौर प्रभृति शब्दों के परे स्त्रीलिङ्ग में ईप् प्रत्यय होता है। ईप् प्रत्यय होने से पूर्व के आकार का लोप हो जाता है। जैसे, गौर-गौरी, किशोरी, कुमारी, तरुणी, सुन्दरी, पितामही, मातामही, नदी, नटी, स्थली, तटी, कदली, इत्यादि।

४—जाति बोध होने से जातिवाचक अकारान्त शब्दों के उत्तर स्त्रीलिङ्ग में 'ई' प्रत्यय होता है। जैसे, सिंह—सिंही, मृगी, व्याघ्री, भल्लुकी, हरिणी, मानुषी, ब्राह्मणी, गोपी, महिषी, शूकरी, गर्दभी, शृगाली, बिडाली, घोटकी, हंसी, सारसी इत्यादि।

५—ऋकारान्त शब्दों के उत्तर ईप प्रत्यय होता है। जैसे, कर्तृ-कर्त्री, दात्री, जनयित्री, शिक्षयित्री इत्यादि।

**नोट**—स्वसृ आदि शब्दों के उत्तर 'ईप' प्रत्यय नहीं होता है। जैसे—स्वसा, माता, दुहिता, ननान्दा, तिस्रः चतस्रः।

६—नकारान्त शब्दों के उत्तर स्त्रीलिङ्ग में ईप् प्रत्यय होता है। जैसे, मालिन्—मालिनी, मानिनी, कामिनी, गुणिनी, मनोहारिणी, तपस्विनी, अधिकारिणी इत्यादि।

**नोट**—स्त्रीलिङ्ग में संख्यावाचक नान्त शब्दों और मन् भागान्त शब्दों के उत्तर ईप् प्रत्यय नहीं होता। जैसे—पञ्च, सप्त, अष्ट, नव, दश, तथा सीमा, पामा, सुदामा, अतिहिमा इत्यादि।

७—जिन में से उकार और ऋकार का लोप होता है उन प्रत्ययों (**मतुप्, वतुप्, इयसु, तवतु, शतृ**) से बने हुए शब्दों के उत्तर स्त्रीलिङ्ग में ईकार होता है। जैसे **उकार लोप**—भवत्—भवती, श्रीमत्—श्रीमती, बुद्धिमत्—बुद्धिमती, लज्जावत्—लज्जावती। **ऋकार लोप**—रुदत्—रुदती, जानत्–जानती, गृह्णत्–गृह्णती इत्यादि।

८—भ्वादि, दिवादि, और चुरादिगणीय धातुओं से तथा णिजन्त से शतृ प्रत्यय करने पर जो शब्द बनते हैं उन शब्दों से 'ई' प्रत्यय करने पर 'त्' के पूर्व न् लग जाता है। जसे—गच्छत्–गच्छन्ती, वदत्–वदन्ती, दीव्यत्-दीव्यन्ती, नृत्यत—नृत्यन्ती, चिन्तयत्–चिन्तयन्ती, भक्षयत्–भक्षयन्ती, दर्शयत-दर्शयन्ती, कारयत-कारयन्ती इत्यादि।

९—तुदादिगणीय धातुओं से ओर अदादिगणीय आकारान्त धातुओं से शतृ प्रत्यय करने पर जो शब्द बनते हैं उनके आगे स्त्रीलिङ्ग में 'ई' प्रत्यय करने से विकल्प से त् के पूर्व न् लगता है। जैसे—इच्छत् इच्छन्ती, इच्छती। पृच्छत्–पृच्छन्ती, पृच्छती। स्पृशत्–स्पृशन्ती, स्पृशती। यात्–यान्ती, याती। भात्–भान्ती, भाती।

१०—टकारेत् और षकारेत् प्रत्ययों से बने हुए शब्दों के परे स्त्रीलिङ्ग में 'ई' होता है। जसे—टित्—गान—गानी (**ल्युट्**) कर्मकर—कर्मकरी, अर्थकरी, निशाचरी, भयङ्करी (**अट्**) द्वयी, त्रयी, चतुष्टयी, दयामयी (**तयट् आदि**) षित्—वार्षिक–वार्षिकी, लौकिक—लौकिकी (**षिकण्**) मानवी, मैथिली, पार्वती, पौत्री (**षण्**) कीदृशी, एतादृशी, तादृशी (**षङ्**) भागनेयी (**षियण्**) इत्यादि।

११—बहुव्रीहि समास में अवयववाचक अकारान्त शब्दों के उत्तर स्त्रीलिङ्ग में विकल्प से 'ई' होता है। जैसे—चन्द्रमुखी, चन्द्रमुखा। सुकेशी, सुकेशा। कृशाङ्गी, कृशाङ्गा। बिम्बोष्ठी, बिम्बोष्ठा इत्यादि।

१२—जाया (स्त्री) अर्थ में जातिवाचक अकारान्त शब्दों के आगे 'ई' होता है। जसे–ब्राह्मणस्य जाया ब्राह्मणी, शूद्री, गोपी इत्यादि। पालक शब्द आगे होने से नहीं होता। जैसे—गोपालिका, पशुपालिका इत्यादि।

१३—जाया अर्थ में इन्द्र, वरुण, भव, शर्व, रुद्र, मृड और ब्राह्मन् शब्दों से स्त्रीलिङ्ग में आनीप् प्रत्यय आता है। जैसे—इन्द्रस्य जाया इन्द्राणी, वरुणानी, भवानी, शर्वाणी, रुद्राणी, मृडानी और ब्राह्मणी। (**ब्रह्मन्—शब्द के 'न्' का लोप हो जाता है**)।

१४—कृत् के ह्रस्व इकारान्त शब्द से परे विकल्प से 'ई' प्रत्यय होता है जैसे—रात्रिः, रात्री। श्रेणिः, श्रेणी। राजिः, राजी। भूमिः भूमी, इत्यादि क्तिन् प्रत्ययान्त में नहीं होता। जैसे—मतिः, गतिः, स्थितिः इत्यादि।

१५—गुणवाचक उदन्त शब्द से परे विकल्प से 'ई' प्रत्यय होता है। जैसे—मृद्वी, मृदुः। पट्वी, पटुः। साध्वी, साधुः। गुर्वी, गुरुः इत्यादि।

कुछ जानने योग्य स्त्रीप्रत्ययान्त शब्द

| पुंल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग | पुंल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|---|
| गवय | गवयी | | |
| हय | हयी | मातुल | मातुलानी |
| मत्स्य | मत्सी | | मातुली |

| | |
|---|---|
| मनुष्य | मनुषी |
| शूद्र (जाति) | शूद्रा |
| ,, (पत्नी) | शूद्री |
| राजन् | राज्ञी |
| युवन् | युवती |
| ,, | युवतिः |
| ,, | यूनी |
| श्वन् | शुनी |
| मघवन् | मघोनी, मघवती |
| प्राच (पूर्व) | प्राची |
| प्रत्यच् (पच्छिम) | प्रतीची |
| अवाच् (दक्खिन) | अवाची |
| तस्थिवस् | तस्थुषी |
| विद्वस् | विदुषी |
| सूर्य | सूरी |
| चातुर्य | चातुरी |
| क्षत्रिय (जाति) | क्षत्रिया, क्षत्रियाणी |
| ,, (पत्नी) | क्षत्रियी |
| उपाध्याय (पत्नी), ,, (अध्यापिका) | उपाध्यायानी, उपाध्यायी, उपाध्याया |
| आचार्य (पाठिका) | आचार्या |
| आचार्य (पत्नी) | आचार्यानी |
| हिमम् | हिमानी |
| अरण्यम् | अरण्यानी |
| सखि | सखी |
| कुरुः | कुरूः |
| श्वशुर | श्वश्रूः |
| अर्य (वैश्य), ,, (जाति) | अर्याणी, अर्या |
| अर्य (पत्नी) | अर्यी |
| पतिः | पत्नी |

## संस्कृत बनाओ:——

१—उस **आदमी की स्त्री** अच्छे लक्षणों वाली है। २—**धनवाली** बनिये की स्त्री गरीबों को कपड़े दे रही है। ३—उस **नाचने वाली** स्त्री ने अपने चातुर्य से जनता को प्रसन्न कर दिया। ४—उस **बकरी** को देख कर शेर उस पर झपटा। ५—उस **पकाने वाली** स्त्री ने अच्छा खाना बनाया। ६—**आचार्य की** स्त्री छात्राओं को पढ़ा रही है। ७——**उपाध्याय की स्त्री** माता के सदृश होती हैं। ८—**क्षत्रिय की स्त्री** वीर पति को ही चाहती है। ९—वह **कुम्हार की स्त्री** घड़े बेच रही है। १०——रामचन्द्र जी का विवाह चन्द्र के **सदृश मुख वाली** सीता के साथ हुआ। ११——मृग **की आंख ऐसी आंख** वाली स्त्री अपने पति के वियोग के कारण निरन्तर रो रही है। १२——**निशाचर की स्त्री** छोटे बच्चों को खा डालती है। १३—**महराज की स्त्री** रथ में बैठ कर घूमने जा रही है। १४——**ऐसी पतली कमरवाली स्त्री** मैंने पहले कभी नहीं देखी। १५——**कम उम्र वाली** लड़की खेल रही है। १६——उस **तप करने वाली** पार्वती ने ऐसा घोर तप किया कि शिवजी की समाधि भंग हो गई। १७——उस **बुद्धि वाली, लज्जाशील** लड़की ने दो पारितोषिक पाये। १८——मेरी **बहिन की लड़की की उम्र** अब सात साल की है। १९——उस **ग्वाले की स्त्री** ने पाँच गायें दुहीं। २०——उस वन में पति के वियोग से **विलाप करती** हुई दमयन्ती ने एक अजगर देखा।

## समासप्रकरण

कारक प्रकरण में विभक्तियों का प्रयोग बताया गया है, पर कभी कभी शब्दों की विभक्तियों को हटा करके शब्द छोटे कर दिये जाते हैं और एक या दो से अधिक विभक्ति रहित शब्द एक साथ जोड़ दिये जाते हैं। इस एक साथ जोड़ने को ही **समास** कहते हैं।

समास का अर्थ है 'संक्षेप' या 'घटाना' अर्थात् दो या अधिक शब्दों को इस प्रकार साथ रख देना कि उनके आकार में कुछ कमी भी हो जाय और अर्थ पूरा पूरा निकल जाय। जैसे--

नराणां पतिःनरपतिः

यहाँ नरपति का वही अर्थ जो 'नराणां पतिः' का, परन्तु दोनों शब्दों को साथ कर देने से 'नराणाम्' शब्द के विभक्तिसूचक प्रत्यय (**आणाम्**) का लोप हो गया और 'नरपतिः' शब्द 'नराणां पतिः' से छोटा हो गया।

जब समास वाले शब्द को तोड़ कर पहले का रूप दिया जाता है तो उसे **विग्रह** कहते हैं। विग्रह का अर्थ है 'टुकड़े टुकड़े करना', जैसे—'**सभापतिः**' का विग्रह है 'सभायाः पतिः'।

समास के लिए संस्कृत के वैयाकरणों ने नियम बना दिए हैं। ऐसा नहीं कि जिस शब्द को चाहा दूसरे शब्द के साथ जोड़ दिया।

समास के छः भेद हैं:--

१—अव्ययीभाव
२—तत्पुरुष
३—कर्मधारय (**तत्पुरुष का भेद**)
४—द्विगु (**तत्पुरुष का भेद**)
५—बहुव्रीहि
६—द्वन्द्व

## अव्ययीभावसमास

अव्ययीभाव समास में पहला शब्द अव्यय रहता है और दूसरा शब्द संज्ञा, दोनों मिलाकर अव्यय हो जाते हैं। अव्ययीभाव समास वाले शब्द के रूप नहीं चलते। अव्ययीभाव समास के अन्तिम शब्द का वही रूप होता है जो नपुंसकलिङ्ग के एक वचन में। इस समास में प्रायः पूर्व पदार्थ प्रधान रहता है।

शक्तिमनतिक्रम्य=**यथा**शक्ति (**शक्ति के अनुसार**), कृष्णस्य समीपे=उपकृष्णम् (**कृष्ण के पास**), निर्विघ्नम् (**विघ्न का अभाव**), अनुरथम् (**रथ के पीछे**), सहरि (**हरि की तरह**), आसमुद्रम् (**समुद्र तक**), अधिगृहम् (**घर में**), परोक्षम् (**आंख से परे**), ग्रामाद् बहिः=बहिर्ग्रामम् (**गांव से बाहर**), उपशरदम् (**शरद् ऋतु के पास**), उपगिरम् (**वाणी के पास**) इत्यादि।

## तत्पुरुषसमास

जिन दो या दो से अधिक शब्दों के बीच में द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी विभक्तियाँ छिपी रहती हैं उनमें तत्पुरुष समास होता है।

जिस समास में उत्तरपद प्रधान हो उसे तत्पुरुष समास कहते हैं। यथा:—'राज्ञः पुरुषः—'राजपुरुषः' इस में पुरुष पद प्रधान है।

द्वितीया—यथा, दुःखं-श्रितः=दुःखश्रितः। विस्मयम्-आपन्नः=विस्मयापन्नः। शिवम्-आश्रितः=शिवाश्रितः। शरणं-प्राप्तः=शरणप्राप्तः इत्यादि।

तृतीया-सुखेन-युक्तः=सुखयुक्तः। खड्गेन-हतः=खड्गहतः। अग्निना-दग्धः=अग्निदग्धः। मदेन-शून्यः=मदशून्यः। विद्यया-हीनः=विद्याहीनः इत्यादि।

**चतुर्थी**—धनाय-लोभः=धनलोभः। भूताय-बलिः=भूतबलिः। गवे-हितम्=गोहितम् इत्यादि।

**पंचमी**—चौरात्—भयम=चौरभयम्। वृक्षात्-पतितः=वृक्षपतितः। रोगात्-मुक्तः=रोगमुक्तः इत्यादि।

**षष्ठी**—राज्ञः-पुरुषः=राजपुरुषः। रजतस्य-पत्रम्=रजतपत्रम्। देवस्य-पूजा=देवपूजा। सुखस्य-भोगः=सुखभोगः। देवस्य-मन्दिरम्=देवमन्दिरम् इत्यादि।

**सप्तमी**—युद्धे-निपुणः=युद्धनिपुणः जले-मग्नः=जलमग्नः। आतपे-शुष्कः=आतपशुष्कः। कार्ये-दक्षः=कार्यदक्षः इत्यादि।

## कर्मधारयसमास

विशेषण और विशेष्य का जो समास होता है उसे **कर्मधारय समास** कहते हैं, किन्तु विशेषण पूर्व में रहता है। यथा-कुत्सितः पुरुषः कुपुरुषः (बुरा आदमी) कुत्सितः छात्रः=कुछात्रः (बुरा विद्यार्थी) दीर्घ-नयनम्=दीर्घनयनम्। नीलम्-उत्पलम्=नीलोत्पलम। सुन्दरः-पुरुषः=सुन्दरपुरुषः। भूषितः-बालकः=भूषितबालकः। सुन्दरी-नारी=सुन्दरनारी। महान्-चासौ देवः=महादेवः। महत्-फलम्=महाफलम्। दुःखमेव-समुद्रः=दुःखसमुद्रः। कमलमेव मुखम्=कमलमुखम्। घन इव श्यामः=घनश्यामः। नवनीतमिव कोमलम्=नवनीतकोमलम्। पुरुषः व्याघ्र इव=पुरुषव्याघ्रः, नरशार्दूलः अधरपल्लवः, नृसिंहः। चन्द्रसदृशं मुखम्=चन्द्रमुखम्। कमलचरणम इत्यादि।

## द्विगुसमास

यदि कर्मधारय समास के पूर्व कोई संख्यावाचक शब्द हो तो उसे **द्विगुसमास** कहते हैं। यथा—**समाहार में**—पञ्चानां गवां समाहारः=पञ्चगवम्। पञ्चपात्रम्। त्रयाणां लोकानां समाहारः=त्रिलोकी, त्रयाणां भुवनानां समाहारः=त्रिभुवनम्। शतानाम् अब्दानां समाहारः=शताब्दी। **तद्धितार्थ में**-पञ्चभिः गोभिः क्रीतः=पञ्चगुः। पञ्चसु कपालेषु संस्कृतः=पञ्चकपालः। **उत्तरपद में**—पञ्च हस्ताः प्रमाणमस्य=पञ्चहस्तप्रमाणः। द्वाभ्यां मासाभ्यां जातः=द्विमासजातः इत्यादि।

## बहुव्रीहिसमास

जिस समास में अन्य पद के अर्थ की प्रधानता हो अर्थात् जो-जो पद समस्त हों उनका स्वतन्त्र अर्थ बोध न होकर अन्य किसी व्यक्ति या वस्तु का बोध करके वे शब्द किसी अन्य शब्द के विशेषण की तरह काम करते हों उसे **बहुव्रीहि समास** कहते हैं। बहुव्रीहि के चार भेद हैं—(१) समानाधिकरण (२) तुल्ययोग (३) व्यधिकरण और (४) व्यतिहार।

१–**समानाधिकरण**–जहां दोनों पदों में समान विभक्ति हो। यथा—निर्गतं भयं यस्मात् सः=निर्गतभयः (**पुरुषः**)। दत्तं धनं यस्मै सः=दत्तधनः (**भिक्षुः**)। आरूढः कपिः यं सः=आरूढकपिः (**वृक्षः**)। पराजिताः रिपवो येन सः=पराजितरिपुः (**राजा**)। महान् आशयो यस्य सः=महाशयः (**सत्पुरुषः**)। निर्मलाः आपो यस्मिन् तत्=निर्मलापं (**सरः**)।

२–**तुल्ययोग**–इसमें सह शब्द का तृतीयान्त पद से समास होता है। यथा—बान्धवैः सहितः=सबान्धवः या सहबान्धवः। अनुजेन सहितः=सानुजः या सहानुजः। विनयेन सह विद्यमानम्=सविनयम्।

३–**व्यधिकरण**—जिसमें भिन्न-भिन्न विभक्तिवाले पदों का समास हो। यथा—पुण्ये मतिः यस्य सः=पुण्यमतिः। धनुः पाणौ यस्य सः=धनुष्पाणिः। कुम्भात् जन्म यस्य सः=कुम्भजन्मा।

४–**व्यतिहार**—यह समास तृतीयान्त और सप्तम्यन्त पदों के साथ होता है और युद्ध का बोधक है। यथा—केशेषु केशेषु गृहीत्वा इदं युद्धं प्रवृत्तं=केशाकेशि। दण्डैश्च दण्डैश्च प्रहृत्येदं युद्धं प्रवृत्तं=दण्डादण्डि। मुष्टामुष्टि इत्यादि।

## द्वन्द्वसमास

जब दो या अधिक संज्ञाएँ इस तरह जुड़ी रहती हैं कि उनके बीच में 'च' (और) छिपा रहे तो उनमें 'द्वन्द्वसमास' होता है। द्वन्द्वसमास तीन प्रकार का है:–(१) इतरेतर (२) समाहार और (३) एकशेष।

१—**इतरेतर**—जिसमें प्रत्येक पद के वचनानुसार समस्त पद के वचन हों। यथा—दिनञ्च यामिनी च=दिनयामिन्यौ। कन्दश्च मूलं च फलं च=कन्दमूलफलानि। माता च पिता च=मातापितरौ। सूर्यश्च चन्द्रमाश्च=सूर्याचन्द्रमसौ।

२—**समाहार**—जहाँ अनेक पदों का समाहार (**एक जगह ठहरना**) बोध हो। समाहार द्वन्द्व समास में समस्त पद में नपुंसकलिङ्ग का एक वचन होता है। यथा—हस्तौ च पादौ च=हस्तपादम्। भेरी च पटहश्च अनयोः समाहारः=भेरीपटहम्। हस्तिनश्च अश्वाश्च एतेषां समाहारः=हस्त्यश्वम्। मथुरा च पाटलीपुत्रश्च=मथुरा-पाटलीपुत्रम्। दधिघृतम्। गोमहिषम्। अहश्च दिवा च=अहर्दिवम्। किन्तु, कुशश्च लवश्च=कुशलवौ। अहश्च रात्रिश्च=अहोरात्रः।

३—**एकशेष**–एक विभक्ति वाले समस्त अनेक समानाकार पदों में जहाँ एक ही पद शेष रह जाय। यथा–स च स च=तौ। वृक्षश्च वृक्षश्च=वृक्षाः। ब्राह्मणश्च ब्राह्मणी च=ब्राह्मणौ। हंसी च हंसश्च=हंसौ। पुत्रश्च दुहिता च=पुत्रौ। माता च पिता च=पितरौ। श्वश्रूश्च श्वशुरश्च=श्वशुरौ इत्यादि।

## अन्यसमास

नञ्-सुबन्त पद के साथ होता है। व्यञ्जन परे रहने पर 'अ' और स्वर परे होने पर 'अन्' हो जाता है। यथा—न प्रियः=अप्रियः। न सुखम्=असुखम्। न उपकारः=अनुपकारः इत्यादि।

**मध्यमपदलोपी**–यह कर्मधारय या बहुव्रीहि में होता है। यथा–कर्मधारय–सिंह-

चिह्नितम् आसनम्=सिंहासनम्। देवपूजको ब्राह्मणः=देवब्राह्मणः। बहुव्रीहि—चन्द्र इव आननं यस्याः सा=चन्द्रानना। कण्ठे स्थितः कालो यस्य सः=कण्ठकालः।

**अलुक् समास**—जिसमें पूर्व पद की विभक्ति का लोप न हो। यथा—मनसाकृतम्। परस्मैपदम्। दूरादागतः। वाचोयुक्तिः। अन्तेवासी, पङ्केरुहम् इत्यादि।

## संस्कृत बनाओ :—

(१) देवप्रयाग के पास गंगा और अलकनन्दा का संगम है। (२) कंजूस का धन तीन प्रकार से नष्ट होता है। (३) धार्मिक मरते-मरते भी धर्म की रक्षा करते हैं। (४) मैं हर रोज स्कूल जाता हूँ। (५) संसार के सच्चे मार्ग पर चलने वाला मनुष्य साधु कहलाता हैं। (६) महात्मा पुरुष सुख से युक्त जीवन को नहीं चाहते। (७) शरण में आये हुए को नहीं मारना चाहिए। (८) व्याध के तीर से बिंधा हुआ मृग मर गया। (९) जो तुम्हारे घर से आदमी आया है उसको खाना खिलाओ। (१०) तूने भूतों के लिए बलियों क्यों नहीं रखीं (११) तुम्हारे जैसा मनुष्य तीनों लोकों में नहीं हैं। (१२) ईश्वर की भक्ति मनुष्य के जीवन को सफल कर देती है। (१३) क्षण क्षण जीवन का काल घटता जाता है। (१४) उस के पिता माता बड़े धर्मात्मा हैं। (१५) महाराज अशोक का राज्य हिमालय तक विस्तृत था। (१६) संसार के माता-पिता पार्वती और परमेश्वर हैं। (१७) जो सभा में पण्डित हो वही असली पण्डित है। (१८) मैंने गुरु जी के कमल समान चरणों को नमस्कार किया।

## संज्ञावाचक शब्दों पर विचार

१ साधारण तौर पर संज्ञाएँ तीन प्रकार की हैं—

१. व्यक्तिवाचक संज्ञाएं :—कुछ व्यक्तिवाचक संज्ञाएँ ऐसी हैं जो हिन्दी और संस्कृत में एक समान रहती है, उन्हें तत्सम कहते हैं। जैसे—

(१) **काश्मीर** देशो भूस्वर्गः=काश्मीर देश संसार में स्वर्ग है।

(२) **प्रयागस्य** आम्रलानि प्रसिद्धानि=इलाहाबाद के अमरूद मशहूर हैं।

(३) **चुनारस्य** मृत्पात्राणि भारते विख्यातानि सन्ति=चुनार के मिट्टी के बर्तन हिन्दुस्तान में मशहूर हैं।

(४) **काश्याः** कौशेयशाटिका जगद्विख्याताः=काशी की रेशमी साड़ियां संसार में मशहूर हैं।

(५) **यूरोपीय**प्रदेशात् वायुयानेन समाचारपत्राणि भारतमायान्ति=यूरोप से हवाई जहाज में समाचारपत्र हिन्दुस्तान को आते हैं।

(६) **हिमालयाद्** गङ्गा निर्गच्छति=हिमालय से गंगा निकलती है।

(७) **महेञ्जोदारौ** प्राचीनतमानि वस्तूनि भूम्या निर्गतानि=महेञ्जोदारु में जमीन के नीचे से बहुत पुरानी चीजें निकली हैं।

(८) **शान्तिनिकेतनं** बोलपुरविश्रामस्थानस्य समीपम्=शान्तिनिकेतन बोलपुर स्टेशन के नजदीक हैं।

कुछ व्यक्तिवाचक संज्ञाएं हिन्दी में ऐसी हैं जिनका संस्कृत में अनुवाद थोड़ा सा परिवर्तन करने पर होता है। जैसे—

(१) पुरा मौर्यवंशोद्भवानां राज्ञां राजधानी **पाटलीपुत्र**मासीत्=प्राचीनकाल में पटना नगर मौर्य राजाओं की राजधानी था।

(२) **वङ्ग**देशीयास्तण्डुलप्रिया भवन्ति=बंगाली चावल बहुत पसन्द करते हैं।

(३) **जयपुरे** सङ्गमरमरस्य चित्रकर्म प्रसिद्धम्=जैपुर में संगमरमर की चित्रकारी मशहूर है।

(४) आगरानगरे **यमुनातटे** ताजमहलं जगद्विख्यातम्=आगरा में यमुना के तट पर ताजमहल संसार में मशहूर है।

(५) **सिन्धोरत्यधिकं** जलम्=सिन्धु नदी में बहुत ज्यादा पानी है।

(६) **रणजीतसिंहः** पञ्चनदस्य शासक आसीत्=रणजीतसिंह पञ्जाब का शासक था।

(७) **गढ़देशे** श्रीबदरीशस्य मन्दिरमस्ति=गढ़वाल में श्रीबद्रीनाथजी का मन्दिर है।

(८) पुरा **तक्षशिलास्थाने** जगद्विख्यातो विश्वविद्यालय आसीत्=पुराने जमाने में तक्षशिला में अतिविख्यात यूनिवर्सिटी थी।

(९) **शतद्रुः, विपाशा, इरावती, चन्द्रभागा, वितस्ता, सिन्धुश्च** पञ्चनदे विद्यन्ते=सतलुज, व्यास, रावी, चनाव जेहलम और सिन्ध नदी पञ्जाब में हैं।

हिन्दी भाषा में कुछ ऐसे शब्द हैं जो उसमें दूसरी भाषाओं से आये हैं और कुछ ऐसे हैं जो संस्कृत से कुछ भी सम्बन्ध नहीं रखते उनका संस्कृत-अनुवाद ज्यों का त्यों करना चाहिए। किन्तु कुछ ऐसे शब्द भी हैं जो विदेशी भाषा और संस्कृत से कोई सम्बन्ध न रखते हुए भी संस्कृत लेखकों में प्रचलित हो गये हैं उनको बदलने में कोई क्षति नहीं। जैसे--

(१) **कलकत्ता** नामकं भारतविख्यातं नगरम्=कलकत्ता भारत में मशहूर है।

(२) **भोन्दूमलः** प्रयागे प्रसिद्धः वणिक्=भोन्दूमल इलाहाबाद में प्रसिद्ध सौदागर है।

(३) **एस० एम० रज्जिकस्य** कानपुरे चर्मव्यापारोऽस्ति=एस० एम० रज्जिक का कानपुर में चमड़े का व्यापार है।

(४) **जापानस्य** व्यापारविषये महती उन्नतिरस्ति=जापान ने व्यापार में बड़ी उन्नति की है।

(५) यवनदेशीयःसम्राट्**अलक्षेन्द्रो** भारतमाजगाम=ग्रीक सम्राट् अलेग्जेन्डर भारत में आया था।

(६) **मानचैस्टरात्** भारतमायातिस्म वस्त्रम्=मानचैस्टर से कपड़ा भारत को आता था।

(७) **जविस्कोनाम्नः गामानाम्नश्च** मल्लयोर्मल्लयुद्धमभवत्=जविस्को और गामा ने कुश्ती लड़ी।

(२) कुछ संज्ञाएं जातिवाचक हैं। जैसे--मनुष्य, राजा, प्रजा, पशु, पक्षी, पुरुष, स्त्री इत्यादि। इनके पर्याय शब्द भी इनके स्थान पर रखे जा सकते हैं।

जैसे—स एव राजा (नृपतिः, भूपतिः) यस्य प्रजायाः सुखम्=राजा वही है जिसकी प्रजा सुखी है।

परन्तु बिडला, मालवीय, सैय्यद आदि शब्द संस्कृत-अनुवाद में व्यक्तिवाचक संज्ञाओं की तरह रखे जाते हैं।

जैसे—**विडलोपाह्वः** घनश्यामदासः=घनश्यामदास बिडला।

कुछ शब्द देशी या विदेशी आजकल संस्कृत में कल्पित रूप से प्रचलित हो गए हैं, उनका अनुवाद प्रचलित शब्दों में होगा। जैसे—

(१) भारतमन्त्री=सेक्रेटरी आफ स्टेट फार इण्डिया।
(२) प्रधानमन्त्री=प्राइम मिनिस्टर।
(३) व्यवस्थापिकापरिषद्=लेजिस्लेटिव काउन्सिल।
(४) ,, सभा= ,, असेंबली।
(५) विषयनिर्धारिणी सभा=सब्जेक्टिव कमेटी।
(६) कार्यकारिणी सभा=एग्जेक्टिव कमेटी।
(७) मण्डलम्=जिला।
(८) प्रदेशः=प्राविंस।
(९) वाष्पयानम्=रेलगाड़ी।
(१०) जलयानम्=जहाज।
(११) वायुयानम्=हवाई जहाज।
(१२) निरीक्षकः=इन्स्पेक्टर।
(१३) विद्यालयः कालिज।
(१४) विश्वविद्यालयः=यूनिवर्सिटी।
(१५) द्विचक्रिका=बाइसिकल्।
(१६) जलान्तरितयानम्=सबमैरीन (**पनडुब्बी**)।

परन्तु मोटर के लिए "मोटरयानम्" कोट के लिए "कोटनामकं वस्त्रम्" ही लिखना ठीक है।

(३) भाववाचक संज्ञाएं वे हैं जिनसे किसी जाति आदि संज्ञाओं के भाव का बोध हो। जैसे—मनुष्यत्व, ज्ञान, मान, मृदुता, मधुरता, आलाप, चतुरता इत्यादि।

**विद्वत्वं च नृपत्वं** च नैव तुल्यं कदाचन=विद्वत्त्व और राजत्व हरगिज बराबर नहीं। तस्य **ज्ञानमेवैतावत्** आसीत्=उसका ज्ञान ही इतना था।

**असहयोगान्दोलनस्य** कार्यक्रमे बहवः प्रस्तावा आसन्=नानकोआपरेशन मूवमेन्ट के प्रोग्राम में बहुत से रेजोल्यूशन थे।

कुछ अन्य भाववाचक संज्ञाओं के उदाहरण—

(१) नूनं **छनच्छनिति** बाष्पकणाः पतन्ति=निःसन्देह 'छनछन' शब्द करके आसुओं की बूंदें गिर रही हैं।

(२) स्थाने स्थाने मुखरककुभो **झांकृतैर्निर्झराणाम्**=स्थान-स्थान पर झरनों के झांकृत शब्द से दिशाएं गूंज रही थीं।

(३) क्वणत्कनककिंङ्किणीझणझणायितस्यन्दनैः=रथ पर टकरा कर सोने की किंकिणियां झण झण कर रही थीं।

(४) **धनुष्टङ्कारो** दूरतोऽपि श्रूयते=धनुष की टंकार दूर से भी सुनाई देती है।

(५) भूषणानां **शिञ्जितमतिमधुरम्**=जेवरों का शब्द बहुत ही मनोहर था।

(६) क्व श्रूयते षट्पदानां झङ्कारः=भौरों का शब्द कहाँ सुनाई देता है।

(७) गजानां **बृंहितेन**, सिंहानां **नादेन** च वनमेवाकम्पत=हाथियों की चिंघाड़ से और सिंहों की गर्जना से जंगल ही कांप उठा।

(८) चरणसिंहेऽस्तीव **धृष्टता** विद्यते=चरनसिंह में बड़ी ढिठाई है।

(९) समुद्रस्य **गाम्भीर्यं** ज्ञातुमसुलभम्=समुद्र की गहराई कठिनता से जानी जाती है।

(१०) **सत्यं** वद=सच बोल।

## लिङ्गप्रकरणम्

जिससे पुंस्त्व (**पुरुषत्व**) स्त्रीत्व और नपुंसकत्व का बोध हो उसे लिङ्ग कहते हैं।

संस्कृत में लिङ्ग तीन प्रकार का है—पुँल्लिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग, और नपुंसकलिङ्ग।

संस्कृत शब्दों का लिङ्ग-निर्णय बड़ा कठिन है, क्योंकि संस्कृत में शब्दों का अर्थ देखकर लिङ्ग-निर्णय नहीं होता। यद्यपि दार, भार्या और कलत्र इन तीनों का अर्थ स्त्री है, तथापि दार पुंल्लिङ्ग, भार्या स्त्रीलिङ्ग और कलत्र नपुंसक लिङ्ग है। कुछ ऐसे शब्द हैं जिनका अर्थभेद से लिङ्गभेद होता है, जैसे मित्र शब्द—यह सखा का बोधक होने से नपुंसकलिङ्ग और सूर्य्य का बोधक होने से पुंल्लिङ्ग होता है। इस प्रकार संस्कृत के प्रत्येक शब्द का लिङ्ग निश्चित है। पर हिन्दी में लिङ्ग-निर्णय अधिकतर व्यवहार पर निर्भर रहता है। संस्कृत शब्दों के लिङ्ग-निर्णय के कुछ नियम नीचे लिखे गये हैं—

## पुँल्लिङ्ग

१—घञ् और अप्, घ और अच् प्रत्ययान्त शब्द पुल्लिङ्ग होते हैं, जैसे—पाकः, त्यागः, भावः, करः, गरः, विस्तरः, गोचरः, सञ्चयः, विजयः, विनयः इत्यादि। परन्तु **भय**, **मुख**, **वर्ष**, **पद**, **लिङ्ग** आदि शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं।

२—किप्रत्ययान्त शब्द पुल्लिङ्ग होते हैं। जैसे-विधिः, निधिः, वारिधिः इत्यादि, परन्तु किप्रत्ययान्त **इषुधि** शब्द स्त्रीलिङ्ग और पुंल्लिङ्ग दोनों में होता है।

३—नङ् प्रत्ययान्त शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं। जैसे—यत्नः, प्रश्नः, स्वप्नः। परन्तु **याच्ञा** शब्द स्त्रीलिङ्ग होता है।

४—ईमन् प्रत्ययान्त शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं। जैसे—महिमा, गरिमा, लघिमा इत्यादि। परन्तु **प्रेमन्** शब्द पुँल्लिङ्ग और नपुँसकलिंग दोनों में होता है।

५—नकारान्त शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं। जैसे, राजन्—राजा, आत्मन्-आत्मा। किन्तु मन् प्रत्ययान्त **कर्म्मन्** और **चर्म्मन्** आदि शब्द नपुंसकलिङ्ग हैं।

६—साधारण और विशेष सुर (देवता) और असुर (राक्षस) और इनके

अनुचर वाचक शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं। जैसे—देवः, विष्णुः, शिवः, दानवः, दैत्यः, आदि।

७—दार, अक्षत, लाज, असु (प्राण) शब्द पुंल्लिङ्ग और बहुवचनान्त होते हैं।

८—करः (किरण) हाथ और बलिः, गण्ड (कपोल) ओष्ठः (ओठ), दोः (बाहु), दन्तः (दांत), कण्ठः, केश, नखः (नाखून) और स्तनः ये सब शब्द और इनके पर्यायवाचक शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं। **दीधितिः** (**किरण**) शब्द स्त्रीलिङ्ग है, **मरीचिः** शब्द स्त्रीलिङ्ग और पुंल्लिङ्ग दोनों है।

९—स्वर्ग, याग (यज्ञ), अद्रि (पर्वत), मेघ, अब्धि (समुद्र), द्रु (वृक्ष) काल (समय), असि (तलवार), शर (बाण) और शत्रु ये सब शब्द और इनके पर्याय वाचक शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं। किन्तु **त्रिविष्टपम्** (**स्वर्ग**), **अभ्र** (**मेघ**) ये शब्द नपुंसक लिङ्ग हैं। **द्यौः** और **दिव** (**स्वर्ग**) ये शब्द स्त्रीलिङ्ग हैं। इषु (**बाण**) शब्द पुंल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग दोनों है। **स्वर्** (**स्वर्ग**) अव्यय है।

१०—मास (वैशाख जेठ आदि महीने), ऋतु (वसन्त, ग्रीष्म आदि), रस (कटु, तिक्त आदि), वर्ण (शुक्ल, कृष्ण आदि रंग), अग्नि, शब्द, वायु (हवा), नर (आदमी), अहि (सांप) ये शब्द तथा इनके पर्यायवाचक शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं। किन्तु ऋतुवाचक शरत् और वर्षा शब्द स्त्रीलिङ्ग हैं।

११—खर्वः, निखर्वः, शङ्खः, पद्मः और सागरः शब्द पुंल्लिङ्ग हैं।

१२—समास-युक्त अह्न और अह-भागान्त शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं। जैसे—पूर्वाह्णः, पराह्णः, मध्याह्नः, एकाहः, द्व्यहः, त्र्यहः इत्यादि। किन्तु **पुण्याह** शब्द नपुंसकलिङ्ग है।

१३—समासोत्पन्न रात्रभागान्त शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं। जैसे—सर्वरात्रः, मध्यरात्रः आदि। किन्तु संख्यावाचक शब्द के आगे रात्र शब्द रहने से नपुंसकलिङ्ग होता है। जैसे—**द्विरात्रम् पञ्चरात्रम्** इत्यादि।

## स्त्रीलिङ्ग

१—क्तिन् प्रत्ययान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे—मतिः, गतिः, सम्पत्तिः इत्यादि। परन्तु **ज्ञाति** शब्द पुंल्लिङ्ग होता है।

२—तिथिवाचक शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं, जैसे—प्रतिपत्, द्वितीया, चतुर्थी पूर्णिमा आदि।

३—तल् प्रत्ययान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं, जैसे—लघुता, सुन्दरता, ब्राह्मणता आदि।

४—ऋकारान्त मातृ (माता) दुहितृ (कन्या) स्वसृ (बहिन) यातृ (पति के भाइयों की स्त्रियां) और ननान्दृ (ननंद) शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं।

५—एकाक्षर ईकारान्त और ऊकरान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे—श्रीः, ह्रीः, भूः, भ्रः आदि।

६—ईकारान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे—नदी, लक्ष्मीः, गौरी, देवी, इत्यादि।

७—विंशति से नवति पर्यन्त संख्यावाचक शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे—विंशतिः, त्रिंशत् आदि।

८--ऊङ और आप् प्रत्ययान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे--कुरूः, विद्या, शोभा इत्यादि।

९--विद्युत् (बिजली) निशा (रात) वल्ली (लता) वीणा (बीन) दिक् (दिशा) भू (पृथ्वी) नदी, ह्री (लाज) वाचक शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं।

१०--समाहार द्विगु समासयुक्त अकारान्त शब्द (जिनके आगे ईप् होता है) स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे—त्रिलोकी, पञ्चवटी, द्विपुरी आदि। किन्तु पात्र, युग और भुवन शब्द परे रहने से नपुंसकलिङ्ग होता है। जैसे—**पञ्चपात्रं, चतुर्युगं, त्रिभुवनम्।**

## नपुंसकलिङ्ग

१--भाववाच्य में ल्युट् (अन) प्रत्यय करने से जो शब्द बनते हैं वे नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे--गमनं शयनं, भोजनम् इत्यादि।

२—भाव में (क्त) प्रत्यय करने से बने हुए शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे—हसितं गीतं, जीवितम् इत्यादि।

३—तद्धित के त्व और ष्यञ् प्रत्ययान्त शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे--शुक्लत्वं, शौक्ल्यं; सुन्दरत्वं, सौन्दर्यं, राजत्वं, राज्यम्, मधुरत्वं माधुर्यम् इत्यादि।

४--यत्, य, ढक्, यक्, अञ् अण् वुञ् छ प्रत्ययान्त शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं जैसे--स्तेयं, सख्यं, कापेयम्, आधिपत्यम्, औष्ट्रं, द्वैहायनं, पितापुत्रकं, किरातार्जुनीयम् आदि।

५—उसका भाव या कर्म, इस अर्थ में षण् (अ) प्रत्यय से जो शब्द बनते हैं वे नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे—शैशवं, गौरवं, लाघवम् आदि।

६—शत आदि संख्यावाचक शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे--शतं, सहस्रम् आदि। पर **कोटि** शब्द स्त्रीलिङ्ग होता है। **शत, अयुत, प्रयुत,** शब्द पुंल्लिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग दोनों होते हैं। जैसे—अयं शतः, इदं शतम् इत्यादि।

७—भाववाच्य में कृत्य (तव्य, अनीय, ण्यत्, यत्, क्यप्) प्रत्ययान्त शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे--भवितव्यं, भवनीयं, भाव्यम् आदि।

८--ड्यट् और तयट् प्रत्ययान्त शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे—द्वयं, त्रयं, द्वितयं, त्रितयम् इत्यादि। ये शब्द स्त्रीलिङ्ग भी होते हैं।

९--त्र जिनके अन्त में हो ऐसे शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे--छत्रं, पत्रं, चरित्रम् इत्यादि। परन्तु **मूत्र, अमित्र, छात्र, पुत्र, मन्त्र, वृत्र, मेढ्र और उष्ट्र** शब्द पुंल्लिङ्ग हैं और **पत्र, पात्र, पवित्र, सूत्र और छत्र** पुंल्लिङ्ग तथा नपुंसकलिङ्ग दोनों होते हैं। यात्रा, मात्रा, भस्त्रा और दंष्ट्रा ये शब्द स्त्रीलिङ्ग हैं। मित्र शब्द सूर्य के अर्थ में पुंल्लिङ्ग और बन्धु के अर्थ में नपुंसकलिङ्ग है।

१०--क्रियाविशेषण और अव्ययविशेषण नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे--साधु वक्ति--अच्छा कहता है। मनोहरं प्रातः--सुन्दर सवेरा।

११—जो शब्द स्त्रीलिङ्ग या पुंलिङ्ग नहीं हैं वे भी नपुंसकलिङ्ग होते हैं। वृन्दं (समूह) खं (आकाश) अरण्यं (वन) पर्णं (पत्ता) श्वभ्रं (बिल) हिमं (पाला) उदकं (जल) शीतं (ठण्ढा) उष्णं (गर्म) मांसं (मांस) रुधिरं (रक्त)

मुखं (मुंह) अक्षि (आंख) द्रविणं (धन) बलं (बल) हलं (हल) हेम (सोना) शुल्वं (तांबा) लोहं (लोहा) सुखं (सुख) दुःखं (दुःख) शुभं (कुशल) अशुभम् (अमंगल) जलपुष्पं (पानी में उत्पन्न होने वाला फूल) लवणं (नमक) व्यञ्जनं (दूध, दही आदि) अनुलेपनं (चन्दन आदि) ये ऊपर लिखे हुए शब्द तथा इन शब्दों के अर्थ बोध कराने वाले अन्यान्य शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं। किन्तु अर्थः और **विभवः** (धन) **अवश्यायः**, **नीहोरः** और **तुषारः** (पाला) तथा **छदः** (पत्ता) पुंल्लिङ्ग हैं। **अप्** (जल) **अटवि** (बन) **मुद्** और **प्रीतिः** (हर्ष) **वपा** और **शुषिः** (बिल), **दृश्** और **दृष्टि** (आंख) तथा **मिहिका** (पाला) स्त्रीलिङ्ग हैं। **आकाशः** और **विहायस्** (आकाश) तथा **क्षेमः**, ये पुंलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग दोनों होते हैं।

१२—समाहारद्वन्द्व और अव्ययीभावसमासोत्पन्न शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे—पाणिपादं, हस्त्यश्वम्, प्रतिदिनम्, और यथाशक्ति आदि।

१३—संख्यावाचक और अव्यय शब्द के परवर्ती समासोत्पन्न, 'पथ' शब्द नपुंसकलिङ्ग होता है। जसे—त्रिपथं, चतुष्पथं, विपथम् कापथम् आदि।

१४—दो स्वर वाले अस्, इस्, उस् और अन् भागान्त शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे—**अस् भागान्त**—यशस्, तेजस् आदि। **इस् भागान्त**—सर्पिस्, हविस् आदि। **उस् भागान्त**—वपुस्, धनुस् आदि। **अन् भागान्त** नामन, चर्मन् इत्यादि। किन्तु **अर्चिस्** शब्द स्त्रीलिङ्ग और **वेधस्** शब्द पुंल्लिङ्ग ह। दो से अधिक स्वर होने के कारण **अणिमा, महिमा, चन्द्रमा** आदि शब्द पुंल्लिङ्ग हैं और अप्सरस् शब्द स्त्रीलिङ्ग है। ब्रह्मन् शब्द पुंल्लिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग दोनों हैं।

१५—आदि में यदि संख्यावाचक शब्द हो और अन्त में रात्र शब्द हो तो नपुंसकलिङ्ग होता ह। जैसे—द्विरात्रं, पञ्चरात्रम् इत्यादि।

## लेखोपयोगी चिह्न (Punctuation)

संस्कृत भाषा में वाक्य से शब्दों का कोई क्रम निश्चित नहीं है। कर्ता, कर्म, क्रिया वाक्य के आदि, मध्य और अन्त में भी रखे जा सकते हैं। यही कारण है कि संस्कृत ग्रन्थों में आधुनिक लेखोपयोगी चिह्नों का विशेष महत्त्व नहीं ह। तथापि "अत्रतुनोक्तम् तत्रापिनोक्तम" प्रसिद्ध संस्कृत वाक्य का सीधा अर्थ यही प्रतीत होता है—"इस स्थल पर नहीं कहा गया है (और) उस स्थल पर भी नहीं कहा गया है।" लेखक को यह अर्थ अभिप्रेत नहीं। वह तो चाहता है—"अत्र तुना उक्तम्, तत्र अपिना उक्तम्" अर्थात् "जो बात इस स्थल पर "तु" शब्द से प्रकट की गई है वही बात उस स्थल पर "अपि" शब्द द्वारा व्यक्त की गई है। अतः मानना पड़ेगा कि शोभन शब्द-विन्यास से लेख में अवश्य चारुता आ जाती है और जटिलता भी जाती रहती है। इसी ध्येय को दृष्टि में रखकर निम्नलिखित लेखोपयोगी चिह्न" दिये गये हैं:—

| | | |
|---|---|---|
| अल्प-विराम-चिह्न | , | (Comma) |
| अर्धविराम चिह्न | ; | (Semi-Colon) |
| पूर्णबिराम-चिह्न | । | (Full-Stops) |

| | | |
|---|---|---|
| प्रसङ्ग समाप्ति चिह्न | ॥ | |
| प्रश्नबोधक चिह्न (काकुचिह्न) | ? | (Sign of Interrogation) |
| विस्मयादिबोधक चिह्न (सम्बोधनाऽऽश्चर्यखेदचिह्न) | ! | (Sign of admiration, Surprigse etc) |
| उद्धरणचिह्न | " " | (Inverted Commas) |
| निर्देशचिह्न | :— | |
| योजकचिह्न | - | (Hyphen) |
| कोष्ठक (पाठान्तर चिह्न) | () | (Parenthesis) |
| सन्धिच्छेद चिह्न | + | |
| पर्याय-चिह्न | = | |
| त्रुटिपूर्ण चिह्न | ^ | |

## उदाहरण (हिन्दीभाषा में अनुवाद करो) :—

१—हा ! कथं सीतादेव्या ईदृशं जनापवादं देवस्य कथयिष्यामि ! अथवा नियोगः खल्वीदृशो मन्दभाग्यस्य । **(उत्तररामचरिते)**

२—आसीच्च मे मनसि, "शान्तात्मन्यस्मिञ्जने मां निक्षिपता, किमिदमनार्येणा-सदृशमारब्धं मनसिजेन !" **(कादम्बर्याम्)**

३—अपि क्रियार्थं सुलभं समित्कुशम् ? **(कुमारसम्भवे)**

४—तारापीडो देवीमवदत् :—"अफलमिवाखिलं पश्यामि जीवितं राज्यं च। अप्रतिविधेये **(निष्प्रतीकारे)** धातरि किं करोमि ! तन्मुच्यतां देवि ! शोकानुबन्धः। आधीयतां धैर्ये च धीः।" **(कादम्बर्याम्)**

५—अहो प्रभावो महात्मनाम् ! अत्र शाश्वतं विरोधमपहायोपशान्तान्तरा-त्मानस्तिर्यञ्चोऽपि तपोवनवसतिसुखमनुभवन्ति । **(कादम्बर्याम्)**

## संस्कृतभाषयाऽनूद्यताम्—

१—हे मित्र ! अब आप आदि से मेरा वृत्तान्त सुनिए । मेरा जन्म पद्मपुर में हुआ था । मेरे पिता के पांच भाई थे, जो मृत्यु को प्राप्त हुए । आप ही के देश से आये हुए एक ब्राह्मण से मेरा विवाह हुआ । उनको मरे आज सात वर्ष हो गये । मैं अनाथ अब क्या करूं ? मन्दभागिनी मैं कहां जाऊं ? इस अवस्था में आप ही मेरी शरण हैं । **(काशी प्रथमा परीक्षा १९३१)**

२—जेठ महीने की पूर्णमासी तिथि को प्रतिव्रता स्त्रियां वट वृक्ष की पूजा और उपवास करती हैं । इस तिथि को प्राचीनकाल में सत्यवान् की भार्य्या सावित्री ने यम से लिये जाते हुए अपने पति सत्यवान् को छुड़ाया था । तभी से इस व्रत का आरम्भ हुआ है । स्त्रियां यह मानती हैं कि इस व्रत के करने से उनके पति की आयु दीर्घ होती है । सब सोहागिन स्त्रियां इस व्रत को करती हैं । **(काशी प्रथमा परीक्षा १९३१ )**

## अनुवादार्थसंस्कृतवाक्य

(१) एकस्मिञ्जीर्णकोटरे जायया सह निवसतः पश्चिमे वयसि वर्तमानस्य-कथमपि पितुरहमेवैको विधिवशात्सूनुरभवम्। (कादम्बरी पृ० २५)

(२) देव काचिच्चाण्डालकन्या शुकमादाय देवं विज्ञापयति—"सकलभुवनतल-सर्वरत्नानामुदधिरिवैकभाजनं देवः। विहंगमश्चायमाश्चर्यभूतो निखिलभुवनतलरत्न-मितिकृत्वा देवपादमूलमागताहमिच्छामि देवदर्शनसुखमनुभवितुमिति"। (काद-म्बरी पृ० ८)

(३) एषा मे मनोरथप्रियतमा सकुसुमास्तरणं शिलापट्टमधिशयाना सखीभ्या-मन्वास्यते। सागरं वर्जयित्वा कुत्र वा महानद्यवतरति। क इदानीं सहकारमन्तरे-णातिमुक्तलतां पल्लवितां सहते। (**शकुन्तला ३**)

(४) तं क्रमेण जन्मभूमिं जातिं विद्यां च कलत्रमपत्यानि विभवं वयःप्रमाणं प्रव्रज्याकारणं स्वयमेव पप्रच्छ चन्द्रापीडः। (**कादम्बरी**)

(५) तौ कुशलवौ भगवता वाल्मीकिना धात्रीकर्मवस्तुतः परिगृह्य पोषितौ परिरक्षितौ च वृत्तचडौ च त्रयीवर्जमितरा विद्याः सावधानेन परिपाठितौ। समन्त-रञ्च गर्भादेकादशे वर्षे क्षात्रेण कल्पेनोपनीय गुरुणां त्रयीं विद्यामध्यापितौ। (**उत्तर० २**)

(६) अयं शिशुर्न शक्नोति शिरोधरां धारयितुम्। तदाहि गृहाणेममवतारय सलिलसमीपमित्यभिधाय तेनर्षिकुमारेण मां सरस्तीरमनायत्। उपसृत्य च जलसमीपं स्वयं मामादाय मुक्तप्रयत्नमुत्तानितमुखमंगुल्या कतिचित्सलिलबिन्दून-पाययत। (कादम्बरी ३८)

(७) अयि पञ्चालतनये अलं विषादेन। किं बहुना। यत्करिष्ये, तच्छ्रू-यताम्—अचिरेणैव कालेन सुयोधनशोणितशोणपाणिस्तव कचान् भीम उत्तंसयि-ष्यति। (वेणीसंहारे १)

(८) प्रवातशयने निषण्णा देवी परिजनहस्तगहीतेन चरणेन परिव्राजिकया कथाभिर्विनोद्यमाना तिष्ठति। (**मालविकाग्निमित्रे ४**)

(९) तेषु तेषु रम्यतरेषु स्थानेषु तया सह तानि तान्यपरिसमाप्तान्यपुनरुक्तानि न केवलं चन्द्रमाः कादम्बर्या सह कादम्बरी महाश्वेतया सह महाश्वेता तु पुण्डरीकेण सह पुण्डरीकोऽपि चन्द्रमसा सह सर्व एव सर्वकालं सर्वसुखान्यनुभवन्तः परां कोटि-मानन्दस्याध्यगच्छन्। (**कादम्बर्याम् ३६९**)

(१०) मूर्ख नैष तव दोषः। साधोः शिक्षा गुणाय सम्पद्यते, नासाधोः। (पञ्चतन्त्रे १—१८)

---

१—जीर्णकोटर=पुराना कोटर। जाया=स्त्री। २—उदधि=समुद्र। विहङ्गम=पक्षी। ३—अन्वास्यते=सेवा की जा रही है। सहकार=आम। अतिमुक्तलता=माधवीलता। पल्लव=पत्र। —कलत्र=स्त्री। प्रव्रज्या=संन्यास। ५—कल्य=प्राथमिक। ६—शिरोधरा=गर्दन। उत्तानित=खुला हुआ। ७—शोणित =खून। शोणपाणि=रक्तहस्त। कच=बाल। उत्तंस=शोभित करना। ८—प्रवात=हवा वाला। परिव्राजिका=संन्यासिनी।

## संस्कृत बनाओ—

१—पुरानी और आजकल की पढ़ाई में बड़ा अन्तर है। २—पढना तो आसान है पर नम्रता लाना कठिन है। ३—पिछले इम्तिहान में तुमने कितने नम्बर पाये ? ४—लिखने पढने के अलावा प्रतिदिन खेलना भी चाहिए। ५—अपने सहपाठियों के साथ सदैव मित्रता का व्यवहार करो ६—अपने अध्यापक का कहना मानो और अपना पाठ ध्यान पूर्वक पढ़ो। ७—आपस में कभी मत झगड़ो और एक दूसरे को गाली मत दो। ८—रोज साफ कपड़े पहन कर स्कूल जाओ। ९—जो प्रश्न पूछा जाय उसी का उत्तर दो। १०—विना कारण स्कूल में अनुपस्थित मत रहो। ११—चतुर विद्यार्थी को सभी अच्छा मानते हैं और नालायक को सभी घृणा की दृष्टि से देखते हैं। १२—स्कूल के अवकाश के दिनों में भी कुछ न कुछ अवश्य पढ़ना चाहिए।

## भोजन सम्बन्धी व्यावहारिक शब्द

कच्चा अन्न—आमान्नम् (न०)
पक्का अन्न—सिद्धान्नम् (न०)
रोटी—रोटिका (स्त्री०)
फुलका—पोलिका (स्त्री०)
भात-ओदनः, भक्तम्, ओदनम् (पुं० न०)
दाल—सूपः (पुं०)
सब्जी—व्यञ्जनम् (न०)
साग—शाकः, शाकम् (पुं० न०)
खीर—पायसम्
पकवान—पक्वान्नम्
मिठाई—मिष्टान्नम्
लड्डू—मोदकः
पूरी—शष्कुली, पूलिका
पुआ—पूपः (पुं०) पीठिका (स्त्री०)
पूड़े—अपूपः (पुं०)
पापड़—पर्पटा (स्त्री०)
परौठा—पोलिका (स्त्री०)
मालपूआ—मल्लपूपः (पुं०)
खिचड़ी—कृशरः
चना—चणकः ,,
जौ—यवः
धान—धान्यम् (न०) शालिः पुं०)
कचौरी—माषगर्भा (स्त्री०)

रायता—दाधेयम् (न०)
अरहर—आढ़की (स्त्री०)
मसूरः (पुं०)
उड़द—माषः ,,
हलुआ—लप्सिका (स्त्री०)
लपसी—यवागूः ,,
भरता—भर्त्ता ,,
शक्कर—शर्करा ,,
चीनी—सिता ,,
लाजा खील—लाजाः (पुं० बहु०)
सत्तू—सक्तुः (पुं०)
कढ़ी—तेमनम् (न०)
दूध—दुग्धम्, पयः (न०)
मलाई—कूर्चिका (स्त्री०)
मावा (खोया)—किलाटिका
मक्खन—नवनीतम् दधिजम्
घी—घृतम्
दही—दधि (न०)
छाछ—तक्रम्, कालशेयम्
मट्ठा—मथितम्
तेल—तैलम्
भाँग—मातुलानी, भंगा
सेवई—सूत्रिका
कसैला—कषायम्

तेज—तिक्तम्
गर्म—उष्णम्
ठंडा—शीतलम्
खट्टा—अम्लम्
कड़ुआ—कटु
चिकना—चिक्कणम्
गोल-मोल—वर्तुलम्
टेढ़ा—वक्रम्
नमक—लवणम्
मूंग—मुद्गकः
मटर—वर्तुलः, कलायः (पुं०)
कोदो—कोद्रावः (पुं०)
कौनी—कंगुः (पुं०)
सरसों—सर्षपः, तन्तुकः

## संस्कृत बनाओ:—

१—पंजाब के लोग प्रायः रोटी खाते हैं और बंगाल के लोग प्राय भात खाते हैं। २—भात से रोटी अधिक बलदायक है। ३—दालभात के साथ साग और पापड़ अधिक स्वाद देते हैं। ४—जाड़े की रातों में पूरी का भोजन बलदायक है। ५—खिचड़ी का खाना भी जाड़ों में हितकर है। ६—गरीब सत्तू खाकर दिन बिताते हैं। ७—खत्री लोग रात को अक्सर परौठा खाते हैं। ८—भोजन के अन्त में चीनी मिली हुई दही खाई जाती है। ९—बीमार को मूंग की दाल देते हैं। १०—तिलों से तेल निकलता है। ११—दूध पीने से बच्चे तंदुरुस्त रहते हैं। १२—गर्मियों में मठ्ठा पीने से तंदुरुस्ती बढ़ती है।

## खाद्य पदार्थ

चावल—अक्षतानि, तण्डुलः
मकई—शस्यम्
गेहूं का आटा—गोधूमचूर्णः
बाजरा—प्रियङ्गुः
सिम—कङ्गुः
खजुली—खाजा (स्त्री०)
आचार—सन्धितम्, संधानम्
मुरब्बा—रागखाण्डवम्
साठी—षष्ठिका (स्त्री०)
ककड़ी—कर्कटिका ,,
फूट, खीरा—चर्भटिः (स्त्री०)
हीरा—होलकरः (पुं०)
गरम मसाला—सौरभम्
शकरपारा—शर्करापालः-पालिका
चटनी—अवलेहः (पुं०)
पोदीना—अजगन्धः ,,
राई—राजिका
इमली—तिन्तडीफलम्
करौंदा—करमर्दकम्
ओल—सूरणकम्
इलायची—एला
अदरक—आर्द्रकम्
कत्था—खदिरम्
बेर—बदरम्, कोलः
बरफी—चक्रिका (स्त्री०)
जलेबी—कुण्डलिका, कुण्डलिनी (स्त्री०)
इमरती— ,, ,,
बालुशाही—मिष्टमण्ठः (पुं०)
फैनी—फेनिका (स्त्री०)
आलू—आलूका ,,
ककोड़ा—कर्कोटकम्
कद्दू—तुम्बी (पुं)
पालकी—पालक्या (स्त्री०)
कुलफा—मेघनादः
परवर—पटोलकम्
प्याज—पलाण्डुः
लहशुन—लशूनम्

गाजर—गृञ्जनम्
बैंगन—वृन्ताकम्, वर्ताकुः
मूली—मूलिका
कथुआ—वस्तुकम्
कचनार—काञ्चनारः
करेला—कारवेल्लम्
तरोई—कोशातकी
भिण्डी—राभकोशानकी
गोभी—गोजिह्वा

## संस्कृत बनाओ:—

१—कुल्फा और पालक का शाक गर्मियों में अधिक पसंद किया जाता है। २—परवर की तरकारी बीमारी में भी हानिकारक नहीं। ३—गोभी और आलू की तरकारी अच्छी होती है। ४—मटर और आलू की तरकारी बड़ी बलदायक होती है। ५—हिन्दू शास्त्रों में प्याज को निषिद्ध बताया गया है। ६—इमली की चटनी पोदीन के साथ बड़ी स्वादिष्ट होती है। ७—करेले की तरकारी बड़ी गुणकारक है। ८—कच्ची मूली बड़ी गुणकारक है। ९—फेनियाँ दूध में मिलाकर खाई जाती हैं। १०—भिण्डियों में कागजी नींबू का रस पड़ने से बड़ी स्वादिष्ट हो जाती हैं। ११—तरोई वर्षा ऋतु में अधिक पैदा होती है। १२—बालूशाही, जलेबी, लडडू आदि मिठाइयाँ स्वास्थ्य को लाभदायक नहीं।

## फलों के नाम

आम—आम्रः, रसालः (पुं०)
अनार—दाडिमफलम्
अंगूर—मृद्विका, द्राक्षफलम्
अमरूद-आम्रलम्
अखरोट—अक्षोटफलम्
केला—कदलीफलम्
कसेरू—कसेरुः (पुं०)
ककड़ी—कर्कटिका
कटहर—पनसः (पुं०)
कमरख—कर्मरक्षः
करौंच—करमर्दकम्
कदम—कदम्बः, नीपफलम्
नींबू—जम्बीरीफलम्
कागजीनींबू—निम्बूकम्
कैत (कत्था)—कपित्थम्
बिजौरा नींबू—बीजपुरः (पुं०)
खीर्नी—क्षीरिकाफलम्
खरबूजा—दशाङ्गुलम्
खजूर—खर्जूरफलम्
खीरा—त्रपुषम, चर्भटी
तरबूजा—तारबूजम्, कलिङ्गम्
बेर—बदरीफलम्, कर्कन्धुः
नारियल—नारिलफलम्
नारंगी—नारङ्गफलम्
सेव—सेवफलम्
बेल—बिल्बफलम्
बादाम—बादामः, वातादफलम्
पीलू—पीलूफलम्
सुपारी—पूगः पूगीफलम्
जामुन—जम्बूफलम्
नाशपाती—अमृतफलम्
फालसा—परूषः (पुं०)
तूत—तूतम्
सरीफा—शिशवृक्षफलम्
पिस्ता—अङ्कोटफलम्

## संस्कृत बनाओ ।

१—आम सब फलों में उत्तम है । २—प्रयाग के अमरूद संसार भर में प्रसिद्ध हैं । ३—लखनऊ के खरबूजों का स्वाद अमृत के समान हैं । ४—चुनार के पास अच्छे स्वाद वाले सरीफे होते हैं । ५—कटहर की तरकारी अच्छी होती है । ६—गर्मियों में तरबूज खाने से ठंडक होती है । ७—अंगूर खाने से बल बढ़ता ह । ८—नारंगी का रस बड़ा स्वादिष्ट और मधुर होता है । ९—जामुन का मुरब्बा पाचक होता है । १०—गर्मियों में कसेरू भी ठंडा होता है । ११—कैत के फल की चटनी स्वादिष्ट होती है । १२—बिजौरा नींबू का अचार अच्छा होता है । १३—रोगियों को प्रायः अनार खाने के लिए दिया जाता है । १४—बेर सब फलों में निकृष्ट फल ह । १५—खट्टी चीजों में कागजी नींबू का अधिक सेवन करना चाहिए ।

## संवन्धवाचक शब्द

पिता—पिता, जनकः
माता—माता, जननी
दादा—पितामहः
दादी—पितामही
परददा—प्रपितामह
परदादी—प्रपितामही
नाना—नानी--मातामहः, मातामही
परनाना—प्रमातामहः
परनानी—प्रमातामही
वृद्धप्रनाना—वृद्धप्रमातामहः
चाचा, चाची—पितृव्यः, पितृव्यपत्नी
चचेरा भाई—पितृव्यपुत्रः
भाई—भ्राता
सगाभाई—सहोदरः
भौजाई—(भाबी)—भ्रातृजाया
भतीजा—भ्रातृपुत्रः भ्रात्रीयः
भतीजी,—भ्रातृसुता
मामा, मामी—मातुलः, मातुली
मामा का लड़का—मातुलपुत्रः
पुत्र, पुत्री—पुत्रः, पुत्री
पोता, पोती—पौत्रः, पौत्री
परोतरा-तरी—प्रपौत्रः, प्रपौत्री
दामाद, जमाई—जामाता
बहिन—भगिनी
बहनोई—भगिनीपतिः
भानजा—भागिनेयः
औरत—स्त्री, योषित्, नारी
यार—जारः, उपपतिः
फूफी—पितृष्वसा
फूफड़—पितृष्वसृपतिः
फूफेरा भाई—पैतृष्वस्रीयः
मासी—मातृष्वसा
मासड़—मातृष्वसृपतिः
मसेरा भाई—मातृष्वस्रीयः
पति, स्त्री—पतिः, पत्नी
ससुर—श्वशुरः
सास—श्वश्रूः
साला—श्यालः
देवर—देवरः
देवरानी—याता
ननद—ननान्दा
पतोहू—पुत्रबधूः
नौकर—भृत्यः
नौकरानी—परिचारिका
मालिक—स्वामी
मित्र—मित्रम्,वयस्यः
दुश्मन—शत्रुः, अरिः, रिपुः
गाभिन—गर्भिणी

दूती—दूती, सञ्चारिका
सखी—आलिः वयस्या
वेश्या—वारस्त्री, गणिका, वेश्या
रण्डा—विधवा, विश्वस्ता, रण्डा
सोहागिनी—सौभाग्यवती, पतिवत्नी
पतिव्रता—साध्वी, पतिव्रता

## संस्कृत बनाओ ।

१—बङ्गाल में विधवाओं की बड़ी दुर्दशा है। २—दूती अपनी सखी के संदेश को उसके पति के पास पहुंचाती है। ३—अपने बड़े भाई की स्त्री माता के तुल्य होती है। ४—चंचल स्त्री का विश्वास न करना चाहिए। ५—सास को माता कहकर पुकारना चाहिए। ६—विधवा का यही शृङ्गार है कि वह ईश्वर की आराधना करे। ७—रामचन्द्र जी ने कहा था कि संसार में सहोदर भाई नहीं मिल सकता। ८—दक्षिण में मामा की लड़की से विवाह निषिद्ध नहीं। ९—वेश्या की संगति स्त्री को पतित कर देती है। १९—घर में पतोहू की पूरी इज्जत होनी चाहिए।

## जातीवाचक शब्द

सुनार—स्वर्णकारः
लोहार—लौहकारः अयस्कारः
चमार—चर्मकारः
कुम्हार—कुम्हकारः, कुलालः
माली—मलाकारः
मल्लाह—कर्णधारः नाविकः
चप्पू—अरित्रम्
चित्र बनाने वाला—चित्रकारः
तेली—तैलकारः तैलिकः
जुआरी—द्यूतकारः
मेहतर—श्वपचः, मार्जकः, महत्तरः
झाड़ू—सम्मार्जनी
चाक—चक्रम्
कारिगर—शिल्पी, कारुः
धोबी
जुलाहा—तन्तुवायः
मदारी—ऐन्द्रजालिकः, आहितुण्डिकः
फावड़ा—खनित्रम्
मजदूर—भारवाहः
दर्जी—सौचिकः, सूचकः
नाई—नापितः, क्षौरिकः
रंगरेज—रञ्जक, वस्त्ररागकृत्
बढ़ई—तक्षकः, सूत्रधारः
शिकारी—व्याधः
दरवान—प्रतिहारः
बौना—वामनः
पेटू—तुन्दिलः
भूनने वाला—भर्जकः
भार—भूर्जनयन्त्रम्
लेप लगाने वाला—लेपकः, सुधाजीवी
ठग—वञ्चकः
चूड़ीहार—काँचकङ्कणविक्रेता (पुं०)
सितारिया—वैणिजः, वीणावादकः
खटिक—शाकविक्रेता
शाण वाला—शस्त्रमार्जकः, असिजीवी (पुं०)
कंघा वाला—कङ्कतकृत्
चारण—कुशीलवः
कान का मैल निकालने वाला—(कनमैलिया) कर्ण मलनिस्सारकः
वैंहगी—जलानयनयन्त्रम्
कहार—जलवाहः, कहारः
कसाई—[illegible], [illegible]साकक्रेता
कलाल—शौण्डिकः, सुराजीवी
शराब—मद्यं, सुरा मदिरा
शराबघर—शुण्डापानं, मद्यस्थानम्
खेत—वप्रः केदारः क्षेत्रम्
रेत—सिकता

## संस्कृत बनाओ।

१—आम सब फलों में उत्तम है। २—प्रयाग के अमरूद संसार भर में प्रसिद्ध हैं। ३—लखनऊ के खरबूजों का स्वाद अमृत के समान हैं। ४—चुनार के पास अच्छे स्वाद वाले सरीफे होते हैं। ५—कटहर की तरकारी अच्छी होती है। ६—गर्मियों में तरबूज खाने से ठंडक होती है। ७—अंगूर खाने से बल बढ़ता ह। ८—नारंगी का रस बड़ा स्वादिष्ट और मधुर होता है। ९—जामुन का मुरब्बा पाचक होता है। १०—गर्मियों में कसेरू भी ठंडा होता है। ११—कैंत के फल की चटनी स्वादिष्ट होती है। १२—बिजौरा नींबू का अचार अच्छा होता है। १३—रोगियों को प्रायः अनार खाने के लिए दिया जाता है। १४—बेर सब फलों में निकृष्ट फल ह। १५—खट्टी चीजों में कागजी नींबू का अधिक सेवन करना चाहिए।

## संबन्धवाचक शब्द

पिता—पिता, जनकः
माता—माता, जननी
दादा—पितामहः
दादी—पितामही
परददा—प्रपितामह
परदादी—प्रपितामही
नाना—नानी—मातामहः, मातामही
परनाना—प्रमातामहः
परनानी—प्रमातामही
वृद्धप्रनाना—वृद्धप्रमातामहः
चाचा, चाची—पितृव्यः, पितृव्यपत्नी
चचेरा भाई—पितृव्यपुत्रः
भाई—भ्राता
सगाभाई—सहोदरः
भौजाई—(भाबी)—भ्रातृजाया
भतीजा—भ्रातृपुत्रः भ्रात्रीयः
भतीजी,—भ्रातृसुता
मामा, मामी—मातुलः, मातुली
मामा का लड़का—मातुलपुत्रः
पुत्र, पुत्री—पुत्रः, पुत्री
पोता, पोती—पौत्रः, पौत्री
परोतरा-तरी—प्रपौत्रः, प्रपौत्री
दामाद, जमाई—जामाता
बहिन—भगिनी
बहनोई—भगिनीपतिः
भानजा—भागिनेयः
औरत—स्त्री, योषित्, नारी
यार—जारः, उपपतिः
फूफी—पितृष्वसा
फूफड़—पितृष्वसृपतिः
फूफेरा भाई—पैतृष्वस्रीयः
मासी—मातृष्वसा
मासड़—मातृष्वसृपतिः
मसेरा भाई—मातृष्वसृस्रीयः
पति, स्त्री—पतिः, पत्नी
ससुर—श्वशुरः
सास—श्वश्रूः
साला—श्यालः
देवर—देवरः
देवरानी—याता
ननद—ननान्दा
पतोहू—पुत्रवधूः
नौकर—भृत्यः
नौकरानी—परिचारिका
मालिक—स्वामी
मित्र—मित्रम्, वयस्यः
दुश्मन—शत्रुः, अरिः, रिपुः
गाभिन—गर्भिणी

दूती—दूती, सञ्चारिका
सखी—आलि: वयस्या
वेश्या—वारस्त्री, गणिका, वेश्या
रण्डा—विधवा, विश्वस्ता, रण्डा
सोहागिनी—सौभाग्यवती, पतिवत्नी
पतिव्रता—साध्वी, पतिव्रता

## संस्कृत बनाओ ।

१—बङ्गाल में विधवाओं की बड़ी दुर्दशा है। २—दूती अपनी सखी के संदेश को उसके पति के पास पहुंचाती है। ३—अपने बड़े भाई की स्त्री माता के तुल्य होती है। ४—चंचल स्त्री का विश्वास न करना चाहिए। ५—सास को माता कहकर पुकारना चाहिए। ६—विधवा का यही शृङ्गार है कि वह ईश्वर की आराधना करे। ७—रामचन्द्र जी ने कहा था कि संसार में सहोदर भाई नहीं मिल सकता। ८—दक्षिण में मामा की लड़की से विवाह निषिद्ध नहीं। ९—वेश्या की संगति स्त्री को पतित कर देती है। १९—घर में पतोहू की पूरी इज्जत होनी चाहिए।

## जातीवाचक शब्द

सुनार—स्वर्णकार:
लोहार—लौहकार: अयस्कार:
चमार—चर्मकार:
कुम्हार—कुम्हकार:, कुलाल:
माली—मलाकार:
मल्लाह—कर्णधार: नाविक:
चप्पू—अरित्रम्
चित्र बनाने वाला—चित्रकार:
तेली—तैलकार: तैलिक:
जुआरी—द्यूतकार:
मेहतर—श्वपच:, मार्जक:, महत्तर:
झाड़ू—सम्मार्जनी
चाक—चक्रम्
कारिगर—शिल्पी, कारु:
धोबी
जुलाहा—तन्तुवाय:
मदारी—ऐन्द्रजालिक:, आहितुण्डिक:
फावड़ा—खनित्रम्
मजदूर—भारवाह:
दर्जी—सौचिक:, सूचक:
नाई—नापित:, क्षौरिक:
रंगरेज—रञ्जक, वस्त्ररागकृत्
बढ़ई—तक्षक:, सूत्रधार:
शिकारी—व्याध:
दरवान—प्रतिहार:
बौना—वामन:
पेटू—तुन्दिल:
भूनने वाला—भर्जक:
भार—भूर्जनयन्त्रम्
लेप लगाने वाला—लेपक:, सुधाजीवी
ठग—वञ्चक:
चूड़ीहार—काँचकङ्कणविक्रेता (पुं०)
सितारिया—वैणिज:, वीणावादक:
खटिक—शाकविक्रेता
शाण वाला—शस्त्रमार्जक:, असिजीवी (पुं०)
कंघा वाला—कङ्कतकृत्
चारण—कुशीलव:
कान का मैल निकालने वाला—(कन मैलिया) कर्ण मलनिस्सारक:
वैंहगी—जलानयनयन्त्रम्
कहार—जलवाह:, कहार:
कसाई—मां[illegible], [illegible]सविक्रेता
कलाल—शौण्डिक:, सुराजीवी
शराब—मद्यं, सुरा मदिरा
शराबघर—शुण्डापानं, मद्यस्थानम्
खेत—वप्र: केदार: क्षेत्रम्
रेत—सिकता

टोकरा—कण्डोल:
पेटी—पेटिका
प्याला—चषक:, पानपात्रम्
बाँसुरीं—वंशी, वेणु:
मृदङ्ग—मृदङ्ग, मुरज:
मोम—द्रावक:
आवा—आपाक:
बाजा—वादनम्, वाद्यम्
ढोल—आनक: पटह:
चक्की (घराट)—घरट्ट:
नगारा—दुन्दुभि:

ढिंढ़ोरा पीटने का बाजा—डिण्डिमा
कैंची—कर्त्तरी, छेदनी (स्त्री०)
पनशाला—प्रपा, पानीयशालिका
आरा—क्रकच: (क्रकचिक:)
चाकू—छुरी छुरिका, असिपुत्री, कर्तरिका
सूई—सूचि:, सेवनी (स्त्री०)
सूई का काम—सूचिकर्म, सूत्रकर्म (न०)
दरांती—दात्रम्
तागा—सूत्रम्
छाज—शूर्पम् (न०)

## संस्कृत बनाओ—

१—सुनार देखते हुए चोराता है, अतएव 'पश्यतोहर' कहलाता है। २—कुम्हार आवा में मिट्टी के बरतन पकाता है। ३—लोहार चाकू, कैंची सूई बनाता है। ४—चमार जूता सीता है (सीव्यति)। ५—कुम्हार डंडे से चाक घुमा रहा है। ६—भूनने वाला रेत के साथ चना भून रहा है। ७—लेप लगाने वाले ने पैर में लेप लगाया। ८—खटिक सुबह और शाम तरकारियाँ बेचता है। ९—कल सरकार ने ढिंढोरा पिटवाया कि कोई आठ बजे के बाद न घूमे। १०—कसाई बूढ़ी गौवों को खरीदते हैं। ११—इस पनशाला में ठंडा पानी मिलता है। १२—विवाह आदि उत्सवों में कहार बहंगियों से पानी लाते हैं।

## वस्त्रों के नाम

रुई (कपास)—कार्पास:, तूल:
कपड़ा—वस्त्रं, वसनं, चीरम्
पगड़ी—उष्णीषं, शिरस्त्रम्
मुरेठा (टोपी)—शिरस्कं, शिरस्त्राणम्
कुरता मिर्जई कोट—कञ्चुक:, निचोल:
दुपट्टा—उत्तरीय:
अँगरखा—अङ्गरक्षिणी-रक्षिका
जांघिया—जङ्घावस्त्रम्
धोती—अधोवस्त्रम्
गलेबन्द—गलबन्धनांशुकम्
रूमाल—करवस्त्रम्
कंबल—कम्बल:
लोई—रल्लक:
रजाई—तूलिका, नीशार:
साड़ी—शाटिका

रेशमी—कौशिकं, क्षौमं दुकूलम्
परदा—जवनिका, तिरस्करिणी
कनात—काण्डपट:, अपटी
पाजाम—जङ्घात्राणम्
पतलून—जङ्घावस्त्रम्
मोजा—पादत्राणम्
तकिया—उपधानी
चादर (बिछाने की)-शय्याच्छादनं प्रच्छद:
बिछौना—शय्या
कमरबंद—रशना, परिकर:, कटिसूत्रम्
पर्दा—अवगुण्ठनम्
जूता—उपानत् (स्त्री०)
जाकट—अङ्गरक्षक:
अंगोछा—गात्रमार्जनी
ओढ़ने की चादर—उत्तरीयाञ्चल:

## शृङ्गारिक वस्तुओं के नाम

सिन्दूर—सिन्दूरम्
बिन्दी—बिन्दुः (पुं०)
साबुन—फेनिलः
काजल—अञ्जनम्, कज्जलम्
इत्र—गन्धतैलम्
आयना—दर्पणः, मुकुरः, आदर्शः
ब्रुश—लोममयी मार्जनी
कङ्घी—कङ्कतिका, प्रसाधनी
दांत कुरेदने की सुई—दन्तशोधनी, सुची
मंगल टीका—ललाटिका

## गहनों के नाम

गहना—अलङ्कारः, आभरणम्
कण्ठा—कण्ठिका, कण्ठाभरणम्
अँगूठी—अंगुलीयकम्, ऊर्भिका
माला—ललन्तिका, लेम्बनम्
चूड़ी—काचवलयः-यम्
बाजूबन्द—केयूरम्, अङ्गदम्
कनफूल—कर्णपूरः, कर्णिका
पहुँची—आवापकः, कटकः
बुलाक—नासाभरणम्
करधनी—मेखला, काञ्चिः
हसुली—ग्रैवेयकम्
टिकुली—ललाटालङ्कारः
कँगना—कङ्कणः, कङ्कणम्
नथ—नासाभरणम्
पोजेब (झांझ)—नूपूरः
बाली—कुण्डलम्
बेणी—स्त्रीमस्तकाभरणम्

## संस्कृत बनाओ :—

१—आजकल इत्र, तेल, साबुन के बिना पूरा शृङ्गार नहीं होता। २—साबुन से कपड़े साफ करो। ३—शहर की औरतें नथ और बुलाक से बड़ी नफरत करती हैं। ४—चूड़ी पहनने का रिवाज शहर और गांव सभी जगह है। ५—विवाह में कङ्कण पहनाया जाता है। ६—कङ्घी से बाल साफ रक्खो। ७—ओढ़ने बिछाने की चादरें बिलकुल साफ होनी चाहिए। ८—सिन्दूर सोहाग की खास निशानी है। ९—रूमाल से हाथ मुंह साफ रखने चाहिए। १०—कुरता, कोट, पतलून पुराने जमाने के कपड़े नहीं हैं।

## पशुओं के नाम

शेर—सिंहः, सिंही
बाघ—व्याघ्रः, व्याघ्री
भालू—ऋक्षः, भल्लूकः
गैंडा—गण्डकः
सुअर—शूकरः
भेड़िया—वृकः
गीदड़—शृगालः
खरगोश—शशकः
बंदर—वानरः, कपिः
घोड़ा—अश्वः
ऊंट—उष्ट्रः
गधा—गर्दभः
भैंस—महिषः, महिषी
कुत्ता—कुक्कुरः, श्वा
कुत्ती—शुनी
बिल्ली—मार्जारः मार्जारी
बकरा—अजः
बकरी—अजा

हरिण—मृगः
नेवलः—नकुलः
गाय—गौः
बैल—वलदः, वृषभः
भेंड़—एडका
चूहा, चूही—मूषिकः, मूषिका
गोह—गोधा

## पक्षियों के नाम

कोयल—कोकिलः
मोर—मयूरः
हंस—हंसः
तोता—शुकः
मैना—सारिका
पपीहा—चातकः
चकवा—चक्रवाकः
तीतर—तित्तिरिः
बटेरा—लावः
चकोर—चकोरः
ममोला—खञ्जनः
कबूतर—कपोतः
बतक—वर्तकः, वर्तिका
टिटीहर—टिट्टिभः, टिट्टिभी
चील—चिल्लः
कौवा—काकः
मुर्गा—कुक्कुटः, कुक्कुटी
चिड़िया—चटकः, चटका
गीध—गृध्रः
बगला—बकः
उल्लू—उलूकः
बाज—श्येनः

## संस्कृत बनाओ :—

१—शेर और हाथी का स्वभाविक बैर है। २—लोग तोता और मैना को बड़े चाव से पालते हैं। ३—कौवा एक ऐसा पक्षी है जिसके लिए किसी के दिल में स्थान नहीं। ४—बंदर और भालू का नाच बच्चों को बहुत अच्छा लगता है। ५—चूहा और बिल्ली का सहज वैर है। ६—जानवरों में श्रृगाल और पक्षियों में कौवा बड़ा चतुर होता है। ७—कहते हैं चकोर चन्द्र की किरणों का पान करता है। ८—जिन्हें घोड़े की सवारी नहीं आती वे गधे पर चढ़ते हैं। ९—बाज बड़ा शिकारी पक्षी है। १०—रेगिस्तान में ऊट का बड़ा महत्त्व है। ११—गैंडे को मारना अत्यन्त कठिन है।

## कुछ क्रियात्मक शब्द

(नपुंसकलिङ्ग)

उठना—उत्थानम्
बैठना—उपवेशनम्
सोना—शयनम्
जागना—जागरणम्
हँसना—हसनम्
रोना—रोदनम्
खाना—खादनम्
पीना—पानम्
बोलना—भाषणम्
छूना—स्पर्शनम्
जानना—ज्ञानम्
लेना—आदानम्
देना—दानम्
घूमना—परिभ्रमणम्
ढूंढना—अन्वेषणम्
निगलना—निगरणम्
चबाना—चर्वणम्
चढ़ना—आरोहणम्

उतरना—अवरोहणम्
डुबकी लगाना—निमज्जनम्
पानी से बाहर आना—उन्मज्जनम्
धोना—प्रक्षालनम्
निचोड़ना—निष्पीडनम्
पीसना—पेषणम्
घिसना—घर्षणम्
लीपना—लेपनम्
ढाँपना—आवरणम्
ठगना—वञ्चनम्
पोंछना—प्रोञ्छनम्
सूंघना—गन्धनम्
चाटना—लेहनम्
नाचना—नर्तनम्
गाना—गानम्
बजाना—वादनम्
तोलना—तोलनम्
मापना—मानम्
इकट्ठा करना—संग्रहणम्
बिखेरना—विक्षेपणम्
बाँधना—बन्धनम्
छोड़ना—मोचनम्, विसर्जनम्
खोलना—उद्घाटनम्
रँगना—रञ्जनम्
चुनना—चयनम्
फेंकना—प्रक्षेपणम्
ऊपर फेंकना—उत्क्षेपणम्
नीचे फेंकना—अपक्षेपणम्
भूल जाना—विस्मरणम्
ढाँकना—पिधानम्
फैलाना—प्रसारणम्
भूनना—भर्जनम्
तोड़ना—त्रोटनम्
जोड़ना—संयोजनम्
खरीदना—क्रयणम्
बेचना—विक्रयणम्
घेरना—वेष्टनम्
भेजना—प्रेषणम्
गाढ़ना—निखननम्
निकालना—निष्कासनम्
भागना—पलायनम्
बोना—वपनम्
बुनना—वयनम्
लेजाना—हरणम्

## संस्कृत बनाओ :—

१—भोजन को ढांप कर रखना चाहिए। २—धन-संग्रह करना चाहिए पर उसको ठीक तरह से खर्च भी करना चाहिए। ३—सिपाहियों को देखकर चोरों ने भागना शुरू किया। ४—अच्छे गृहस्थ अपने घरों को लीप-पोत कर रखते हैं। ५—पहाड़ का चढ़ना उतरना अच्छा व्यायाम है। ६—छात्रों को नाचने गाने में समय बरबाद न करना चाहिए। ७—वस्त्र निचोड़ने से जल्दी सूख जाता है। ८—दवाई घिसकर बीमार को पिला दो। ९—किसी चीज को निगलना न चाहिए उसे चबाना चाहिए। १०—हंसना, रोना मनुष्य-जीवन के साधारण धर्म हैं।

## कुछ व्यावहारिक शब्द

अदल-बदल—विनियमः
देश में आय हुआ—अयातः
देश से गया हुआ—निर्यातः
ऐनक—उपनेत्रम्
आँधी—वात्या
कढ़ाई—कटाहः
कण्डा (पाथी)—करीषम्
कसरत—व्यायामः
कानून—राजनियमः
कैद—कारावासः

खिड़की—गवाक्षः
अपराधी—प्रतिवादी
घूस—उत्कोचः
छींक—क्षवथुः, छिक्का
ज़ामिन—प्रतिभू
जुगनू—खद्योतः
जुर्माना—अर्थदण्डः
झरना—निर्झरः
मुकद्दमा—अभियोगः
वकील—व्यवहाराजीवः
वसीयतनामा—चरमपत्रम्
व्याज—कुसीदः वृद्धिजीविका
पैसा—पणः (पु०)
अठन्नी—रूपकार्द्धकम्
चवन्नी—चतुराणकः
दुवन्नी—आणकद्वयम्
आना—आणकम्
रुपया-रौप्यकं रूपकं रजतमुद्रा
अशर्फी—स्वर्णमुद्रा, दीनारः
उधार—ऋणम्
साहूकार—उत्तमर्णः
कर्जदार—अधमर्णः
धरोहर—न्यासः, उपनिधिः
डाकिया—पत्रवाहकः
डाट—छिद्ररोधकः
ढक्कन—आच्छादनम्
तख्ता—काष्ठफलम्
दखल—अधिकारः
दाढ़ी—कूर्चकम् (न०)
बोरा—शणपुटः
दूकान—आपणः, विपणिः
नकशा—मानचित्रम्
नियुक्तिपत्र—नियोगपत्रम्
जज—विचारकः, न्यायाधीशः
पसीना—स्वेदः
पहरेदार—यामिकः
होड—प्रतिद्वन्द्विता
प्रतिज्ञा—प्रतिश्रुतिः
मखौल—परिहासः
मस्तूल—कुपकः
शोर—कोलाहलः
हद—सीमा
हैजा—विसूचिका
डेरा—निवेशः, वासस्थानम्
हाथी का झूल—कूथम्
चिंघाड़—चीत्कारः
कोड़ा—कशा
लगाम—खलीनःनम्, रश्मिः
पैदल—पत्तिः, पदातिः पदगः।
छावनी—शिबिरम्

## संस्कृत बनाओ:—

१—शोर गुल न करो यहाँ पर लड़के पढ़ रहे हैं। २—छावनी असंख्य पैदल सिपाही हैं। ३—इस संगीन मुकदमे के लिए अच्छे वकील की जरूरत है। ४—उस अपराधी को ५०० रु० जुर्माना हुआ। ५—उसने मरते वक्त एक वसीयतनामा लिखा ६—कर्जदार अपने साहूकार से हर वक्त डरता है। ७—कानून के खिलाफ कभी काम न करना चाहिये। ८—उस चोर को दो साल की कैद की सज़ा हुई। ९—वह अपराधी ज़ामिन के बिना नहीं छूट सकता। १०—आज ही डाकिया मेरे पास एक चिट्ठी लाया ११—उसने कोड़ों से उस घोड़े को इतना पीटा कि वह गिर पड़ा। १२—इतनी आँधी आई कि पेड़ तक उखड़ गये। १३—इस जिले में एक नया जज आया है। १४—घूस लेना बड़ा भारी अपराध है।

# अनुवादार्थ श्लोक

*निम्न लिखत श्लोकों का सरल हिन्दी भाषा में अनुवाद करो :--

१—तुल्यान्वयेत्यनुगुणेति गुणोन्नतेति दुःखे सुखे च सुचिरं सहवासिनीति ।
जानामि केवलमहं जनवादभीत्या, सीते, त्यजामि भवतीं न तु भावदोषात् ॥

२—घृष्टं घृष्टं पुनरपि पुनश्चन्दनं चारु गन्धं,
छिन्नं छिन्नं पुनरपि पुनः स्वादु चैवेक्षुकाण्डम् ।
दग्धं दग्धं पुनरपि पुनः काञ्चनं कान्तवर्णं,
प्राणान्तेऽपि प्रकृतिविकृतिर्जायते नोत्तमानाम् ॥

३—यावत्स्वस्थमिदं शरीरमरजं यावज्जरा दूरतो,
यावच्चेन्द्रियशक्तिरप्रतिहता यावत्क्षयो नायुषः ।
आत्मश्रेयसि तावदेव विदुषा कार्यः प्रयत्नो महान्
संदीप्ते भवने तु कूपखननं प्रत्युद्यमः कीदृशः ॥

४—सारङ्गाः सुहृदो गृहं गिरिगुहा शान्तिः प्रिया गेहिनी,
वृत्तिर्वन्यलताफलैर्निवसनं श्रेष्ठं तरूणां त्वचः ।
तद्ध्यानामृतपूरमग्नमनसां येषामियं निर्वृति—
स्तेषामिन्दुकलाऽवतंसयमिनां मोक्षेऽपि नो न स्पृहा ॥

५—सत्यं न मे विभवनाशकृतास्ति चिन्ता भाग्यक्रमेण हि धनानि भवन्ति यान्ति ।
एतत्तु मां दहति नष्टधनाश्रयस्य यत्सौहृदादपि जनाः शिथिलीभवन्ति ॥

६—लक्ष्मि । क्षमस्व वचनीयमिदं दुरुक्तमन्धीभवन्ति पुरुषास्त्वदुपासनेन ।
नोचेत् कथं कमलपत्रविशालनेत्रो नारायणः स्वपिति पन्नगभोगतल्पे ॥

७—कस्यादेशात् क्षपयति तमः सप्तसप्तिः प्रजानां—
छायाहेतोः पथि विटपिनामञ्जलिः केन बद्धः ।
अभ्यर्थ्यन्ते जललवमुचः केन वा वृष्टिहेतोः
जात्यैवैते परहितविधौ साधवो बद्धकक्ष्याः ॥

८—वयमिह परितुष्टा वल्कलैस्त्वं च लक्ष्म्या
सम इह परितोषो निर्विशेषावशेषः ।
स तु भवति दरिद्रो यस्य तृष्णा विशाला
मनसि च परितु[ष्टे] को ऽर्थवान् को दरिद्रः ॥

९—स हि गगनविहारी कल्मषध्वंसकारी दशशतकरधारी ज्योतिषां मध्यचारी ।
विधुरपि विधियोगाद् ग्रस्यते राहुणासौ लिखितमपि ललाटेप्रोज्झितुंकः [illegible]

१०—उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मीर्दैवेन देयमिति का [illegible] ।
दैवं निहत्य कुरु पौरुषमात्म्य [illegible] कृते यदि न सिद्धयति कोऽत्र दोषः ॥

११—को वीरस्य मनस्विनः स्वविषयः को वा विदेशस्तथा
यं देशं श्रयते तमेव कुरुते बाहुप्रतापार्जितम् ।

---

*ये श्लोक सुपाठ्य तो हैं ही किन्तु ये यू० पी० हाईस्कूल की संस्कृत परीक्षा [illegible] पिछले वर्षों में पूछे गये हैं। अतः इनका महत्त्व और भी बढ़ जाता है।

यद्दंष्ट्रानखलांगुलप्रहरणः सिंहो वनं गाहते
तस्मिन्नेव हतद्विपेन्द्ररुधिरैस्तृष्णां छिनत्यात्मनः।

१२–कल्याणानां त्वमसि महसां भाजनं विश्वमूर्ते,
धुर्या लक्ष्मीमथ मयि भृशं धेहि देव प्रसीद।
यद्यत्पापं प्रतिजहि जगन्नाथ नम्रस्य तन्मे,
भद्रं भद्रं वितर भगवन्भूयसे मङ्गलाय॥

१३–तानीन्द्रियाण्यविकलानि तदेव नाम सा बुद्धिरप्रतिहता वचनं तदेव।
अर्थोष्मणा विरहितः पुरुषः स एव अन्यः क्षणेन भवतीति विचित्रमेतत्॥

१४–गुणा गुणज्ञेषु गुणा भवन्ति ते निर्गुणं प्राप्य भवन्ति दोषाः।
आस्वाद्यतोयाः प्रभवन्ति नद्यः समुद्रमासाद्य भवन्त्यपेयाः॥

१५–घर्मार्तं न तथा सुशीतलजलैः स्नानं न मुक्तावली
न श्रीखण्डविलेपनं सुखयति प्रत्यङ्गमप्यर्पितम्।
प्रीत्या सज्जनभाषितं प्रभवति प्रायो यथा चेतसः
सद्युक्त्या च पुरस्कृतं सुकृतिनामाकृष्टिमन्त्रोपमम्॥

**निम्नलिखित श्लोकों की हिन्दी भाषा में व्याख्या कीजिए :—**

१६–नीतो न केनापि न दृष्टपूर्वो न श्रूयते हेममयः कुरङ्गः।
तथापि तृष्णा रघुनन्दनस्य विनाशकाले विपरीतबुद्धिः॥

१७–दुष्प्राप्याणि च वस्तूनि लभ्यन्ते वाञ्छितानि च।
पुरुषैः संशयारूढैरलसैर्न कदाचन॥

१८–आरम्भगुर्वी क्षयिणी क्रमेण लघ्वी पुरा वृद्धिमती च पश्चात्।
दिनस्य पूर्वार्धपरार्ध भिन्ना छायेव मैत्री खल-सज्जनानाम्॥

१९–स्त्रीणां हि साहचर्याद् भवन्ति चेतांसि भर्तृसदृशानि।
मधुरापि हि मूर्च्छयते विषविटप-समाश्रिता वल्ली॥

२०–पशवोऽपिहि जीवन्ति केवलं स्वोदम्भराः।
तस्यैव जीवितं श्लाघ्यं यः परार्थे हि जीवति॥

२१–मृषा वदति लोकोऽयं ताम्बूलं मुखभूषणम्।
मुखस्य भूषणं पुंसः स्यादेकैव सरस्वती॥

२२–सहकारे चिरं स्थित्वा सलीलं बालकोकिल।
त्वं हित्वाऽद्यान्यवृक्षेषु विचरन्न विलज्जसे॥

२३–अनिष्टादिष्टलाभेऽपि न गतिर्जायते शुभा।
यत्रास्ते विषसंसर्गोऽमृतं तदपि मृत्यवे॥

२४–अनन्तरत्नप्रभवस्य यस्य हिमं न सौभाग्यविलोपि जातम्।
एको हि दोषो गुणसन्निपाते निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाङ्कः॥

२५–कान्पृच्छामः सुराः स्वर्गे निवसामो वयं भुवि।
किंवा काव्यरसः स्वादुः किंवा स्वादीयसी सुधा॥

२६–विधौ विरुद्धे न पयः पयोविधौ सुधौघसिन्धौ न सुधा सुधाकरे।
न वाञ्छितं सिद्ध्यति कल्पपादपे न हेम हेमप्रभवे गिरावपि॥

२७–असंभवं हेम मृगस्य जन्म तथापि रामो लुलुभे मृगाय ।
प्रायः समापन्न विपत्तिकाले धियोऽपि पुंसां मलिना भवन्ति ॥
२८–जनयति हृदि खेदं मङ्गलं न प्रसूते, परिहरति यशांसि ग्लानिमाविष्करोति ।
उपकृतिरहितानां सर्वभोगच्युतानां कृपणकरगतानां संपदां दुर्विपाकः ॥
२९–पात्रं पवित्रयति नैव गुणान् क्षिणोति, स्नेहं न संहरति नापि मलं प्रसूते ।
दोषावसानरुचिरश्चलतां न धत्ते, सत्सङ्गमः सुकृतसद्मनि कोऽपि दीपः
३०–चित्रं चित्रं बत बत महच्चित्रमेतद्विचित्रम्,
जातो दैवादुचितरचना संविधाता विधाता ।
यन्निम्बानां परिणतफलस्फीतिरास्वादनीया,
यच्चैतस्याः कवलनकलाकोविदः काकलोकः ॥

## अनुवादार्थगद्यसंग्रह

### १—पहला पाठ

१—नारद ने युधिष्ठिर से कहा कि सत्य श्रेष्ठ धर्म है । २—किसी बन में चार दांतों वाला हाथी रहता था । ३—पूर्व पुरुषों से आये हुए घर को छोड़ना आसान नहीं है । ४—अब वर्षा बंद हो गई है, हम लोग टहलने चलें । ५—क्या आप वहां जावेंगे, नहीं, वह स्थान मुझे अच्छा नहीं लगता । ६—रमेश की लड़की उसके बनारस जाने पर इलाहाबाद जावेगी । ७—लड़का सो गया है, उसको जगाना उचित नहीं । ८—मुझे देखकर वह अपने स्थान पर खड़ा हो गया । ९—आज आप कहां चलेंगे ? आज क्या है ? १०—मेरे लिए रोटी बनाकर रख दो । ११—आज दो दिन से मदन और मोहन में बोल चाल नहीं है । १२—अनाथों का रक्षक दीनानाथ के सिवाय कौन है ? १३—हाय ! पुत्र, तुने यह क्या दुष्कृत किया । १४—यह सोचते हुए वह रात्रि गजर गई ! १५—महारज चन्द्रगुप्त पाटलीपुत्र (पटना) में निवास करते थे ।

### २—दूसरा पाठ

१—राजा भगीरथ की प्रार्थना से गंगा स्वर्ग से नीचे आई । २—यदि तुम ऐसा करोगे तो अपने देश के शत्रु समझे जाओगे । ३—यदि हम सूर्य की ओर देर तक देखें तो अन्धवत् हो जायंगे । ४—वह एक दुष्ट बालक है, क्योंकि वह सदा स्कूल से अनुपस्थित रहता है । ५—अपने बड़े भाई की आज्ञा से लक्ष्मण ने सीता को वन में छोड़ दिया । ६—पुष्पपुर नाम का एक सुरम्य नगर है उसमें नन्द नामक एक राजा रहता था । ७—राजा अपने राज्य में पूजा जाता है पर विद्वान् सब जगह पूजा जाता है । ८—महाराज दशरथ ने वचन-बद्ध होकर राम को वन में भेज दिया । ९—झूठ मत बोलो, झूठ बोलने वाले को धिक्कार है । १०—बालक चन्द्रमा को देखकर खुश होते हैं और नाचते हैं । ११–आपका मेरे साथ यह समयोचित [illegible] व्यवहार करूंगा । १३—आह ! धन से रहित मुझे धिक्कार है, मगर [illegible] नहीं करता । १४—जब तक आप शासन करते रहे हमारी हार न हुई ।

झूठ बोलने वाले का कोई [illegible]

१ हिन्दी से संस्कृत में अनुवाद के लिए "आदर्श वाक्य" आगे पटना मैट्रिक्यूलेशन के परीक्षा-पत्रों के साथ देखिए ।

## ३—तीसरा पाठ

१—एकता का यही गुण है कि उससे असाध्य काम भी सिद्ध हो जाते हैं। २—गोविन्द ने बारह वर्ष में व्याकरण सीख लिया। ३—कोशलाधीश राजा दशरथ की राजधानी अयोध्या थी। ४—दशरथ जी के राम, लक्ष्मण, भरत, और शत्रुघ्न चार लड़के थे। ५—सारे राजपाट को जुए में हारकर राजा नल वन को चले गये। ६—धन, जन, और यौवन का गर्व मत करो। ७—उसके सामने पगली की तरह न जाने मैंने क्या क्या कहा। ८—गोदावरी के किनारे पर एक बड़ा भारी शाल्मली का वृक्ष था। ९—दक्षिण देश में महिलारोप्य नामक एक नगर था। १०—सञ्जय धृतराष्ट्र को कुरुक्षेत्र का सब वृत्तान्त सुना रहे थे। ११—प्रातःकाल और सायंकाल का भ्रमण स्वास्थ्यवर्धक है। १२—महाकवि श्रीकालिदास को आधुनिक योरोपियन् विद्वान् भारत का शेक्सपियर कहते हैं। १३—चूहा-बिल्ली, सांप-न्योला और सिंह-बकरी का स्वाभाविक बैर है। १४—संसार में वही मनुष्य जीवित है जो दूसरों के लिए अपने जीवन को न्यौछावर करता है।

## ४—चौथा पाठ

१—क्षण क्षण के बाद जिसमें नूतनता पाई जावे, उसी को सौन्दर्य कहते हैं। २—अहिल्याबाई का राज्यप्रबन्ध वस्तुतः प्रशंसनीय था। ३—वीर अभिमन्यु ने निडर होकर कहा—मैं चक्रव्यूह में लडूंगा। ४—पक्षिकुल के कलरव से वह स्थान मानो बोल रहा था। ५—भारतवर्ष में श्रीशंकराचार्य जी ने वैदिक धर्म का झण्डा गाड़ दिया। ६—दीवानचन्द्र के सुरीले स्वर पर लोग मानो दीवाने हो गये। ७—प्राचीन समय में भारत एक सोने की चिड़िया कही जाती थी। ८—ऐसे क्षुद्र मनुष्य का जीना या मरना एक ही समान है। ९—बहुत बकवाद न कर, मैं तेरा भण्डा फोड़ दूँगा। १०—वीर हकीकत, हकीकत में धर्मवीर था। ११—तू तो कानों का बहिरा और आँखों का अन्धा है। १२—सनियम विद्याभ्यास करना लोहे के चने चबाना है। १३—इस कार्य को वही कर सकता है जो तलवार की नंगी धार पर खड़ा हो सके। १४—आप जो हातमताई की कबर पर लात मारते हैं।

## ५—पांचवाँ पाठ

१—उस सरोवर के पास पहुँच कर वानर ने राजा से कहा—"जो लोग आधा सूर्य निकलने पर इस सरोवर में स्नान करते हैं उन्हीं को सिद्धि प्राप्त होती है।"

२—ऐसा सोचकर बंग देश के राजा ने दिन के तिसरे पहर में अपने मित्र रत्नसेन को बुलाने के लिए अंगरक्षक को भेजा।

३—जुलाहे ने कहा—'यदि ऐसा ही है तो मैं अपने घर जाकर अपनी स्त्री से पूछकर आता हूँ, तब तुम वरदान देना।'

४—महर्षि श्रीवाल्मीकि जी ने रामायण में वर्णन किया है कि रावण को मारकर श्रीरामन्द्र जी अपने प्रियजनों के सहित पुष्पक विमान में बैठकर लंका से अयोध्या को आये।

५—इस समय ऐसी एसी पनडुब्बी नौकाएँ बनी हुई हैं कि जो पानी के भीतर ही भीतर चलती हैं, और पानी के नीचे जाकर दुश्मनों के जहाजों को समुद्र में डुबो देती हैं, और उनमें चढ़े हुए सब मनुष्य डूब जाते हैं।

६—शरीर तथा गुणों में जमीन और आसमान का फ़र्क है, क्योंकि शरीर क्षण भर में नाश हो जाता है, किन्तु गुण अनेकों कल्पों तक स्थिर रहते हैं।

७—दशरथ जी के वचनों का पालन करते हुए श्रीरामचन्द्र जी ने राज्य को छोड़ कर सीता और लक्ष्मण के साथ विन्ध्याचल पर्वत में सुख से निवास किया।

८—पापबुद्धि ने धर्मबुद्धि से कहा—'हे मित्र ! तू बुढ़ापे में अपने किस काम को याद करेगा, दूसरे देश को न देख कर बालकों से क्या नवीन बात कहेगा ?'

९—ऐसा सुनकर वे राजपुरुष विस्मययुक्त होकर धर्मबुद्धि के धन चुराने के दण्ड को शास्त्र की नज़र से देखते ही थे कि धर्मबुद्धि ने उस शमी वृक्ष की कोटर में घास फूस लपेट कर आग लगा दी।

१०—हाज़िरजबाबी उस बानर ने कहा—'अगर ऐसा ही है, तो तूने मुझे वहीं क्यों नहीं कहा कि अपने हृदय को दे दे, मैं उसी जामुन के वृक्ष की कोटर से तुझे अपने हृदय को निकाल कर अपनी भावी के लिए दे देता, मेरा हमेशा अपना हृदय उसी पेड़ की कोटर में छिपाया रहता है। हृदय से रहित मुझे तू यहाँ क्यों ले आया है ?' यह सुनकर मकर ने खुश होकर कहा—'मित्र अगर यही बात है तो मुझे अपने उस हृदय को जल्दी ला दे, जिसको खाकर वह दुष्ट स्त्री मरने से बचे जाय, मैं तुझे उसी जामुन के पेड़ के पास ले जाता हूं।

## ६—छठा पाठ

(क) एक समय एक भेड़िये ने एक बकरे को मारकर खाया, एक हड्डी का टुकड़ा उसके गले में फंस गया। वह व्याकुल होकर चिल्लाने लगा—"ऐ बनवासियो ! जो मेरे गले से इस हड्डी के टुकड़े को निकाल देगा मैं उसे बड़ा इनाम दूंगा" इनाम के लालच से एक बगुले ने अपनी लम्बी गरदन से हड्डी निकाल दी और इनाम माँगने लगा। भेड़िये ने उत्तर दिया—"रे मूर्ख ! मैंने अपने मुंह में आई हुई तेरी गर्दन को न चबाकर तुझे जीवन दान दिया, इससे अधिक क्या इनाम हो सकता है?" दुष्टों का यही स्वभाव होता है।

(ख) एक पुरुष की दो स्त्रियाँ थीं—एक बुढ़ी और एक जवान ! वह आप भी वृद्ध होने पर था। शिर के बाल कुछ सफेद और कुछ काले थे। एक दिन तेल लगाते समय जवान स्त्री ने सोचा कि मैं जवान हूँ मेरा पति भी जवान होना चाहिए। उसने सफेद बाल उखाड़ डाले। बूढ़ी स्त्री ने भी तेल लगाते समय सोचा कि मैं बूढ़ी हूं मेरा पति भी बूढ़ा होना चाहिए। उसने भी काले बाल उखाड़ डाले। कुछ दिन बाद व[ह] मनुष्य सर्वथा केश रहित हो गया। सच है दो स्त्रियों वालों की यही दशा होती है।

(ग) एक जंगल में कोई गीदड़ भूख से मारा मारा फिर रहा था। एक जग[ह] उसने सुन्दर सुन्दर मीठे अंगूरों से भरी हुई एक लता देखी। लता बहुत [illegible], बा[र] बार कूदने पर भी गीदड़ के हाथ कुछ न आया। [illegible] कर आगे जाने लगा औ[र] कहने लगा—"इस लता के अंगूर मीठे तो खट्टे हैं।" चालाक अपनी चालाकी से बा[ज] नहीं आता।

(घ) दो मुसाफिर कहीं जा रहे थे। उन्होंने प्रतिज्ञा की कि मुसीबत में ए[क] दूसरे का साथ देगा। वे एक घने जंगल में जाते ही थे कि एक रीछ सामने आया

एक आदमी पेड़ पर चढ़ गया और दूसरा निर्बल होने से प्राणायाम चढ़ाकर वहीं लेट गया। रीछ ने उसे मृतक समझ कर छोड़ दिया। रीछ के चले जाने पर पेड़ वाला मनुष्य नीचे उतरा और दूसरे से पूछने लगा कि रीछ तुम्हारे कानों में क्या कहा था। उसने उत्तर दिया कि रीछ कहता था—'दग़ाबाजों का कभी विश्वास मत करो।'

(ङ) एक लड़का छोटी अवस्था में चीजें चुराकर अपनी माता को देता था। माता खुश होती थी। इस तरह लड़का पक्का चोर हो गया। एक समय किसी बड़ी चोरी के कारण उसे फांसी की सजा मिल गई। सब लोग उसे देखने आये। उसकी माता भी वहां पर थी। उसने माता का कान काट दिया। लोगों ने उसे धिक्कारते हुए कारण पूछा। उस चोर ने उत्तर दिया—'सारा कसूर तो इसी का है अगर यह बचपन में ही मुझे चोरी करने से रोक देती तो मुझे आज फांसी न मिलती'।

### ७—सातवां पाठ

(क) किसी तलाब के किनारे पर एक बालक खेल रहा था। बालक के बहु-मूल्य वस्त्रों तथा जेवरों को देखकर एक ठग उसके पास आया। बालक ने उसे ठग समझ कर रोना शुरू किया। बालक को रोते देख, ठग ने रोने का कारण पूछा। बालक ने कहा—'मेरी एक सोने की अंगूठी इस तालाब में गिर गई।' ठग ने कपड़े उतारे और पानी में घुस गया। बालक ठग के कपड़े उठाकर चल दिया। शरारती के साथ शरारत करना ही ठीक है।

(ख) दो तपस्वी शिव के किसी मन्दिर में तपस्या करने लगे, आकाशवाणी हुई—'मैं तुम पर प्रसन्न हूँ वर मांगो। जो पहिले मांगेगा, उससे दूसरे को दूनी चीज मिलेगी।' उनमें एक लालची था। यह सोचकर कि मुझे दूनी चीज खुद बखुद मिलेगी चुप हो गया। दूसरे ने लालची को चुप होते देखकर मांगा—'हे प्रभो मेरी एक आंख कानी हो जाय।' लालची सहसा दोनों आंखों से अन्धा हो गया। इस लिए सच है कि लालच बुरी बला है।

(ग) कहते हैं श्रीरामचन्द्र जी जब बालक थे, माता की गोद में बैठे हुए पूर्ण-मासी के चन्द्र को देख कर माता से कहने लगे—मुझे इस चन्द्र को पकड़ाओ। राम-चन्द्र जी रोने लगे। माता ने बहुत समझाया मगर बालक ने एक न मानी। सब हैरान थे कि चन्द्र को कैसे पकड़ाया जाय। सुमन्त्र नामक एक अक्लमन्द मन्त्री ने कहा—"राम, ठहरो मैं अभी चन्द्रमा को पकड़ कर लाता हूँ।" तुरन्त वह एक बड़ा शीशा लाया और उसमें चन्द्र दिखा दिया। रामचन्द्र जी मुस्कुराते हुए बहुत खुश हुए।

(घ) किसी जङ्गल में एक पेड़ के नीचे शेर सोता था। उसकी गर्दन के बालों पर एक चूहा कूदने लगा। सिंह जाग उठा और चूहे को मारना ही चाहता था कि चूहे ने प्रार्थना की—"आप मृगराज हैं मुझ दीन पर दया कीजिए।" सिंह ने उसे छोड़ दिया। एक समय वही शेर किसी जाल में फँसा। चूहे ने अपने उपकार का बदला चुकाने के लिए जाल को काट दिया। सिंह चूहे की तारीफ करता हुआ चला। सच है किसी के साथ की हुई भलाई निरर्थक नहीं जाती।

(ङ) एक समय वही चूहा फिर उस शेर को मिला। शेर ने कहा हे मूषक ! मैं तुझ पर बहुत प्रसन्न हूँ और तेरे इस उपकार का बदला चुकाना चाहता हूं, कुछ माँग। चूहा फूल गया और सोचने लगा कि मैं सिंह से किस बात में कम हूँ—शेर भी मेरा कृतज्ञ है। उसने कहा कि अपनी लड़की की शादी मुझ से कर दो। सिंह ने ज्योंही यौवन से मस्त अपनी लड़की बुलवाई चूहा उसके पैर के नीचे आकर मर गया। छोटी मुंह बड़ी बात हानिकारक है।

## ८—आठवां पाठ

(क) किसी नदी में मिट्टी और पीतल के दो बरतन बह रहे थे। मिट्टी का बरतन आगे और पीतल का पीछे था। मिट्टी का बरतन घबड़ाने लगा। पीतल के बरतन ने उसे दिलासा देकर कहा कि घबड़ाओ मत, मैं तुम्हें बचाऊँगा। मिट्टी के बरतन ने कहा—भाई दूर से बोलो, कहीं तुम्हारी हमारी टक्कर हो गई तो मैं टूट जाऊँगा। ठीक है बलवान् और कमजोर की लड़ाई में कमजोर का ही नुकसान होता है।

(ख) एक गड़ेरिये ने अपनी भेड़ों की रक्षा के लिये एक कुत्ता पाला हुआ था। वह उसे कचौड़ी हलवा आदि अच्छी अच्छी चीजें खिलाया करता था। कुत्ता भी स्वामी की गैरहाजरी में एक न एक भेड़ को खा ही लेता था। जब स्वामी को उसका भेद मालूम हो गया तो वह तलवार लेकर उसे मारने लगा। कुत्ते ने कहा—मैंने तो आपके थोड़े से ही भेड़ खाये हैं जो भेड़िया रोज़ कई भेड़ खा जाता है तू उसे क्यों नहीं मारता।' गड़ेरिये ने जवाब दिया कि तू ने मेरा नमक खाक़र नमकहरामी की है इसलिए तू मारा जायगा।

(ग) किसी नदी के किनारे पर एक भेड़िया और एक भेड़ का बच्चा पानी पी रहे थे। भेड़िया ऊपर की ओर, और भेड़ का बच्चा नीचे की ओर था। भेड़िये ने भेड़ के बच्चे से कहा—'ओ बेवकूफ पानी को क्यों जूठा कर रहा है, देखता नहीं मैं पानी पी रहा हूं।' भेढ़ के बच्चे ने जवाब दिया—'भगवन् ! मैं आप से नीचे की ओर हूँ, पानी तो ऊपर से मेरी ओर आ रहा है फिर जूठा कैसे हो सकता है।' भेड़िये ने कहा—'ठीक है परके साल तूने मुझे गाली दी थी।' भेड़ के बच्चे ने जवाब दिया—महाराज ! मैं सिर्फ नौ महीने का हूं परके साल तो मैं पैदा भी नहीं हुआ था।' भेड़िये ने कहा—'तो फिर तेरा बाप रहा होगा।' भेड़ के बच्चे ने कहा—'मेरा बाप तो एक वर्ष पूर्व ही मर चुका है।' भेड़िये ने यह कह कर कि तो तेरी जाति का और कोई रहा होगा, भेड़ के बच्चे को पकड़ कर मार डाला। दुष्ट अपनी दुष्टता के लिए कोई न कोई बहाना बना ही लेता है।

(घ) एक उस्ताद कुछ शागिर्दों को पढ़ाया करते थे। [illegible]ताद साहब के लिए अपने अपने घर मे कोई न कोई [illegible] लाते थे। रहीम नाम वाला एक शागिर्द उस्ताद [illegible] लिए कभी कुछ नहीं लाता था। इस लिए उस्ताद साहब उस पर प्रायः नाराज रहा करते थे। एक दिन रहीम एक बड़े मिट्टी के कटोरे को भरकर उस्ताद साहब के लिए दूध लाया। उस्ताद साहब ने कटोरे को जल्दी से मुँह में लगाया और दूध पीने लगे। मगर कटोरा बहुत बड़ा था उस्ताद

साहब से सारा पिया नहीं जाता था, इस लिए दूध पीते पीते रहीम से बातें करने लगे। उस्ताद साहबने कहा—सुन तो रहीम, आज क्या बात है, सूरज पच्छिम से कैसे आया है ? रहीम ने कहा–उस्ताद साहब, आज मेरी माँ ने ज्योंही दूध दुह कर नीचे रक्खा कि एक कुत्ता आया और दूध को पीने लगा। इस लिए माँ ने सोचा कि जूठा दूध फेंकना क्यों है उस्ताद साहब को पहुंचा दे। उस्ताद ने सुनते ही कटोरा जमीन में पटक दिया और लगे रहीम को गाली देने। रहीम ने जोर जोर से रोते हुए कहा—'उस्ताद साहब आपने कटोरा फोड़ कर बड़ा नुकसान कर दिया है क्योंकि मेरी माँ तो इसी कटेरी में मेरे छोटे भाई को रात को पेशाब करवाया करती थी।

## ९—नौवां पाठ

महाकवि श्रीकालिदास सब कवियों में श्रेष्ठ हो चुके हैं, इसमें कुछ भी विवाद नहीं। इनके काव्य में माधुर्य-प्रसादादि सब गुण है जो कि अच्छे काव्यों में होने चाहिए। इसी लिए इस महाकवि का तथा इसके काव्यों का सभ्य समाज में बहुत आदर हैं! यह महाकवि कब हुआ ? यह सन्दिग्ध है। कोई कहते हैं कि ८वीं ईस्वी में हुए है, दूसरे कहते हैं, कि ५वीं ईस्वीं में, और तीसरे कहते हैं कि ये विक्रमादित्य की सभा के नौ रत्नों में से एक थे, परन्तु ठीक मत यही है कि यह ईसा से ५७ वर्ष पूर्व हुए हैं।

यह कवीन्द्र ब्राह्मण थे इस में सब की एक सम्मति है किन्तु यह कहाँ के थे ? यह फिर विवाद-ग्रस्त है। कोई इन्हें काश्मीर का बताते है, कोई पञ्जाब का और बाकी इन्हें मालव देश का बताते हैं। इस महाकवि के विषय में परम्परागत जन-श्रुति यह सुनी जाती है कि—यह निरक्षर भट्ट थे, अगरचे जवान और अच्छे रूप वाले थे। भाग्यवश एक राजा की लड़की विद्वत्तमा के साथ इनका विवाह हुआ और एकान्त में वार्त्तालाप से जब उसे मालूम हुआ कि यह मूर्ख हैं तो घर से इसे बाहर निकाल दिया। उसके अपमान से दुःखित और विद्या सीखने में दत्तचित्त यह सरस्वती की आराधना करके बहुत शीघ्र महाकवि हो गया। जब विद्वत्तमा के पास घर पर आयो तो किवाड़ बंद पाये। जोर से कहने लगा—'अनावृतकपाटं द्वारं देहि।' राजकन्या ने पति की आवाज पहचान कर कहा—'अस्ति कश्चिद्वाग्विशेषः।' फिर कालिदास ने संस्कृत-सम्भाषण से उसे खुश किया। उसने 'अस्ति कश्चित् वाक्' उसके कहे हुए तीनों पदों में से एक एक पद को एक एक महाकाव्य के प्रारम्भ में रखकर तीन महाकाव्य बनाये। उन में—'अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा' इत्यादि से कुमारसम्भव नामक प्रथम काव्य, कश्चित्कान्ताविरहगुरुणा' इत्यादि से मेघदूत नामक द्वितीय काव्य, 'वागर्थाविव संपृक्तौ' इत्यादि से रघुवंश नामक तृतीय काव्य बनाया। और भी इन्होंने अभिज्ञानशाकुन्तल, मालविकाग्निमित्र, विक्रमोर्वशीय, श्रुतबोध ऋतुसंहार, नलोदय, शृंगारतिलक और ज्योतिर्विदाभरण नामक ग्रन्थ बनाये हैं। इसके बाद राक्षस काव्य आदि ग्रन्थ भी इन्हीं के बनाये हैं जिनके बनाने से यह संसार में विख्यात हो गये हैं। इस प्रकार इस महाकवि ने चिरकाल तक संसार का सुख भोगा और यश के शरीर से वह हमेशा जीवित हैं।

धन्य सुरस के रसिक कवि, नित्य सुकृति जग माहिं ।
जिनके यश के काय में, जरामरण भय नाहिं ॥

## १०—दसवां पाठ

(क) एक दिन विद्यासागर किसी मित्र के साथ सड़क पर टहल रहे थे। इतने में सामने से रोता हुआ एक ब्राह्मण आ निकला। विद्यासागर ने उससे रोने का कारण पूछा, किन्तु ब्राह्मण ने उनके वेष को देखकर अपने रोने का कारण बताना व्यर्थ समझ कर कुछ न कहा। पीछे उनके आग्रह करने पर ब्राह्मण ने कहा—"महाशय, हम ने एक महाजन से रुपये उधार लेकर कन्या का विवाह किया था, पर ठीक समय पर हम उसको रुपये न दे सके, अब उसने हमारे उपर दो हजार चार सौ की नालिश की है जिसकी परसों तारीख है।" यह सुन विद्यासागर ने ब्राह्मण से उसके घर का पता पूछ लिया और उसे बिदा किया। पीछे विद्यासागर ने जाँच की तो ब्राह्मण की बात सत्य निकली। तब उन्होंने दो हजार चार सौ रुपये ब्राह्मण के नाम से अदालत में जमा कर दिये। ब्राह्मण ने कचहरी में जाकर सुना कि किसी ने सारे रुपये जमा कर दिये हैं। इस अद्भुत कौतुक को देखकर उसका चित्त कैसा गद्गद हुआ होगा इसे वह ब्राह्मण ही जानता था। फिर उसने उस महापुरुष का नाम जानना चाहा जिसने रुपये जमा किये थे, परन्तु कुछ पता न लगा। अन्त में वह दीन ब्राह्मण कृतज्ञ हृदय से गद्गद कण्ठ हो अपने गुप्त-दानी को असंख्य आशीर्वाद देता हुआ घर लौट आया। निदान विद्यासागर की दया की सीमा नहीं थी। जिस ग्राम में वे जा पड़ते थे वहीं के लोग उनके दर्शन को आते और भीड़ लग जाती थी।

(ख) कुछ लोग ऐसे भी होते हैं जो अपने में किसी गुण के न रहने पर गुणवान् बनना चाहते है। जैसे यदि कोई पुरुष कविता करना न जानता हो, पर वह अपना ढंग ऐसे बनाये रहे कि जिससे लोग समझें कि यह कविता करना जानता है, तो यह कविता का आडम्बर रखने वाला मनुष्य झूठा है, और फिर यह अपने वेष का निर्वाह पूरी रीति से न कर सकने पर दुःख सहता है और अन्त में भेद खुल जाने पर लोगों की आंखों में झूठा और नीच गिना जाता है। परन्तु जो मनुष्य सत्य बोलता है वह आडम्बर से दूर भागता है और उसे दिखलावा नहीं रुचता। उसे तो इसी में बड़ा सन्तोष और आनन्द होता है कि सत्यता के साथ वह अपना कर्तव्य पालन कर रहा ह।

## ११—ग्यारहवाँ पाठ

(क) सम्राट् विक्रमादित्य का स्वभाव था कि [illegible] कर रात्रि के समय अकेला नगर में घूमा करता था। [illegible] दिन की घटना है कि नगर के बाहर राजा को चार मनुष्य दिखाई दिये। सम्राट्ने उन मनुष्यों से पूछा कि तुम कौन हो? उन्होंने कहा 'हम चोर हैं।' सम्राट ने कहा—'मैं भी तुम्हारा साथी हूं, अच्छा अब तुम अपना अपना कौशल वर्णन करो।' यह सुनकर एक चोर ने कहा कि 'मैं जानवरों की भाषा भली प्रकार जानता हूँ।' दूसरा बोला—"मैं सूंघ कर कोष का स्थान

प्रतीत कर लेता हूँ।" तीसरे ने कहा--'मैं ताली के बिना ही ताला खोल लेता हूँ।" चौथा चोर कहने लगा--"मैं अन्धेरे में भी मनुष्य को एक बार देखलूँ तो तुरन्त पहचान सकता हूँ। फिर इन चारों चोरों ने सम्राट से पूछा कि भाई तुम में क्या कौशल है ? तुम भी तो बताओ।" सम्राट् ने उत्तर दिया कि मुझ में यह कौशल है कि यदि चोर को फाँसी मिलती हो तो मेरे सिर हिला देने से उनकी जान बच सकती है। चोर यह बात सुनकर हर्षित हुए और कहने लगे कि अब किस बात का डर है ? चलो आज सम्राट ही के महल में चोरी करें।

(ख) कैदखाने की कोठरी में एक फटी पुरानी चटाई पर वह बहादुर कैदी सो रहा था। उसकी आँख खुली तो क्या देखता है कि दासी सिरहाने खड़ी रो रही है। इन्द्रनाथ ने कहा--हमदर्द और नेकबख्त दासी ! मैं तुम्हारी सहानुभूति का बदला देने के योग्य नहीं। मेरे पास है ही क्या जो दे सकूँ ? परन्तु, इतना कहकर अपने बाहू से सोने का बाजूबन्द उतार कर देने लगा। दासी ने एक ठण्डी आह भर कहा--इन्द्रनाथ! मैं भिखारिनी तो हूं परन्तु मैं कुछ माँगने को नहीं आयी। विमला की आवाज सुनकर इन्द्रनाथ चौंक पड़ा, और बोला--"भिखारिनी ! क्या तुम्हीं ने मेरे लिए इस कदर दुःख उठाया है ? तुम ही दासी के वेष में हो ? तुम शत्रुदल में भी आ पहुंचीं।" विमला ने धैर्यपूर्वक कहा--"संसार में कोई ऐसा स्थान है जहाँ स्त्री अपना वचन निभाने को न पहुंच सके।"

---

## पंजाब यूनिवर्सिटी की एन्ट्रैन्स परीक्षा के प्रश्नपत्र
## (१९२६)

(क) १--निषध देश का राजा नल एक बार बन बिहार को निकला। नगर से कुछ दूर निकल जाने पर एक उपवन में उसने एक मनोहर तलाब देखा। उसमें खूब कमल खिले हुए थे; मछलियाँ खेल रहीं थीं; और अनेक प्रकार के जलपक्षी कलोल कर रहे थे। वहां पर उसने एक बहुत ही मनोहर हंस को देखा। राजा को वह ऐसा अच्छा लगा कि उसने उसे सजीव पकड़ना चाहा। इसलिए उसने अपने निषङ्ग से एक सम्मोहन शर उस पर चलाने के लिये निकाला। शर को उसने शरासन पर रक्खा ही था कि उसने एक अलक्षित वाणी सूनी। उस वाणी का यह मर्म था कि "हे नरेश, इस पर बाण मत छोड़। यह तेरा अभीष्ट सिद्ध करेगा। तेरी ही गुणसम्पदा के अनुरूप यह तुझे एक त्रिभुवनमोहिनी राजकन्या प्राप्त करावेगा। उसे तू अपनी महिषी बनाना।"

(ख) १--मैं कल ही कलकत्ते से आया हूं। २--तुम्हारा भाई एक ग्राम से लौट आएगा। ३--महात्मा परोपकार के लिए तन मन धन अर्पण कर देते हैं, ४--जैसे पहाड़ पृथ्वी को धारण करते हैं वैसे ही राजा प्रजा का पालन करते हैं। ५--किसी साधु ने कुत्ते से पूछा-'तू रास्ते में क्यों सोता है।' कुत्ता बोला--'मैं भले बुरे की परीक्षा करता हूं।' ६--जो सच बोलेंगे तो ईश्वर हम से प्रसन्न होगा। ७--

श्याम बड़ा अच्छा लड़का है। वह किसी को नहीं सताता। ८—ईश्वर के दिये देह के किसी अङ्ग की निन्दा नहीं करनी चाहिए। ९—इस विषय में तुम्हें कुछ चिन्ता नहीं करनी चाहिए १०—माता पिता की सेवा करो; फल पाओगे।

(१९२७)

(क) नल की दयालुता पर वह हंस बहुत प्रसन्न हुआ। वह अपना स्थान छोड़ कर नल के कुछ निकट आया और बोला—"हे निषधनाथ, ईश्वर तेरा कल्याण करें। तूने मुझपर दया दिखाई है। इसके बदले में मैं भी तेरी कुछ सेवा करना चाहता हूं। तू मुझे साधारण पक्षी मत समझ। मैं ब्रह्मा के रथ को खींचता हूं, इन्द्र के सिंहासन के पास बैठता हूँ। जयन्त इत्यादि देव—बालकों के साथ खेलता हूँ और मन्दाकिनी के किनारे विहार किया करता हूं। तूने अपने नृपोचित गुणों से इस भूमण्डल को स्वर्ग से भी अधिक मनोहर बना दिया है। इसलिए कभी कभी मैं यहाँ भी घूमने आया करता हूं। मैं चाहता हूं कि जैसे देवता मुझ से सख्यभाव रखते हैं वैसा ही तू भी रक्खें।" नल ने इस बात को प्रसन्नता-पूर्वक स्वीकार किया।

(ख) १—जो गङ्गा में स्नान करता है उसके पाप दूर हो जाते हैं। २. उद्यमी पुरुष सब कुछ कर सकता है। ३. यह मयूर मुझे बहुत अच्छा लगता है। ४. चाणक्य ने नन्द को बुद्धिबल से जीता न कि बाहुबल से। ५. उस भयङ्कर दृश्य को देखकर उस स्त्री के हाथ पाँव कांपने लगे। ६. हरि का पुत्र परशुराम अपने कुल का भूषण और अपनी श्रेणी का रत्न है! ७. अरे अन्धे! इस दीप से तुझे क्या लाभ। ८. सीता को रामचन्द्र जी प्राणों से भी प्यारे थे। ९. इस उद्यान में यह सब से ऊँचा वृक्ष है। १०. यह वार्ता सुनकर मुझे अत्यन्त दुःख हुआ।

(१९२८)

(क) सन्तान होने पर पुरुषों को इतनी खुशी क्यों होती है। राजा कैदियों को मुक्त कर देते हैं। धनी दरिद्रों को दान देते हैं। सामान्य गृहस्थ भी यथाशक्ति आनन्द प्रगट करने में त्रुटि नहीं करते। सन्तान से उपकार होगा कि अपकार, इसकी कुछ चिन्ता नहीं। उसके द्वारा कुल उज्ज्वल होगा कि कलङ्कित, इसका कुछ निश्चय नहीं। सन्तान बचेगी या मर जावेगी इसका कुछ पता नहीं। फिर भी कितना आह्लाद और आनन्द होता है। माता पिता का निःस्वार्थ प्रेम और स्नेह धन्य है।

(ख) १-यदि मैं झूठ बोलूं तो आप मुझे दण्ड दें। २. बड़े भाई की आज्ञा पाकर लक्ष्मण सीता को निर्जन वन में छोड़ आया। ३. तुम्हारे पिता का नाम क्या है? ४. अन्धकार में घूमता हुआ मोहन गिर पड़ा और रोने लगा [illegible] गया है कि हमारे राजा ने शत्रु की सेना को जीत [illegible] है। ६. साधु बहुत प्यासा था, जल पीने के लिए [illegible] गया। ७. उसने हँसकर कहा—मित्र! चुप रहो, मैंने भय का कारण मालूम कर लिया है। ८. क्या सचमुच मुझे अकेली छोड़कर लक्ष्मण चला गया है? ९. गीदड़ बारम्बार जाल को देखकर सोचने लगा—'यह बन्ध' बहुत पक्का है। १०. मैं स्नान के लिए नदी पर जाता हूं। तू अपने बच्चे को मेरे साथ भेज दे।

(१९२९)

१. माता पिता की सेवा करना सन्तान का धर्म है। २. गङ्गा का जल बहुत पवित्र माना जाता है। ३. पुरुष अपने कर्मों से ही बड़ा अथवा छोटा होता है। ४. मेरे पिता की आयु ८३ वर्ष है। ५. क्या आप लाहौर जावेंगे? ६. कल बसन्त-पञ्चमी का उत्सव था। ७. जाओ, यह समय काम करने का है, सोने का नहीं। ८. पञ्चवटी जाते हुए राम वाल्मीकि के आश्रम में ठहरे थे। ९. तुम्हारे भ्राता ने अपने कुल को कलङ्कित किया है। १०. भीष्म कुरुक्षेत्र में अर्जुन से मारा गया था। ११. इस वृक्ष के फल मीठे हैं। १२. कहा जाता है कि कल हमारे स्कूल में जलसा होगा।

(१९३०)

१. विद्या की शोभा सेवा में ही है। २. हम पढ़ने के लिए काशी गये। ३. राजा ने ऋषियों को तप करते देखा। ४. ईश्वर तेरी रक्षा करें। ५. यदि तुम मेहनत करोगे तो फल पाओगे। ६. मैं आज तुमसे एक पत्र लिखवाऊंगा। ७. मुझ से उसका दुःख सहा नहीं जाता। ८. इस पुस्तक में १६ अध्याय और ७२५ श्लोक हैं। ९. शत्रु के मरने पर सब प्रसन्न हुए। १०. धन से हीन पुरुष का कौन आदर करता है।

(१९३१)

१. प्राचीन काल में सब लोग विद्या पढ़ते थे। २. तब कोई भी विद्या रहित नहीं था। ३. राजा, रंक सब एक स्थान में पढ़ें ऐसा नियम था। ४. सब इतिहास ग्रन्थों में ऐसा सुना जाता है। ५. विद्या भी बिना मूल्य दी जाती थी। ६. आजकल इससे उलटा होता है। ७. विद्यार्थी पहिले तपस्वी होते थे। ८. आज शिष्य मास्टरों को गाली देते देखे गये हैं। ९. यह समय का भेद है। १०. देखें, आगे समय क्या करायेगा।

(१९३२)

१. पहले इस देश का नाम आर्यावर्त था। २. यह देश सारे संसार से उत्तम है। ३. इसमें छःओं ऋतु अपने यौवन में होती हैं। ४. यहाँ अनेक ऋषि मुनि जन्म ले चुके हैं। ५. वे ऋषि सच बोलने वाले और धर्म में स्थिर थे। ६. हमें चाहिये कि हम भी उन्हीं का अनुकरण करें। ७. इसी प्रकार से हमारा कल्याण होगा और दुःख कटेंगे। ८. उन ऋषियों का कथन है कि प्रत्येक बालक ब्रह्मचारी बने। ९. ब्रह्मचर्य बल और बुद्धि का बढ़ाने वाला है। १०. हे शिष्य! उठो प्रतःकाल हो गया।

(१९३३)

१. नम्रता मनुष्य का गुण है। २. फलवान् वृक्ष ही झुकते हैं। ३. श्रीनानक आदि भक्त बड़े नम्र थे। ४. युधिष्ठिर के यज्ञ में भगवान् कृष्ण ने सबकी सेवा की थी। ५. राजा लोग विद्वानों की सेवा करना अपना भाग्य मानते थे। ६. अभिमान से बड़े बड़े राजा नष्ट हुए। ७. विद्यार्थी को अति नम्र होना चाहिए। ८. कई अमीर लोगों के लड़कों में यह गुण दिखाई नहीं देता। ९. अभिमानी बालक दूसरों

से ज्ञान नहीं ले सकता। १०. शास्त्र में कहा है––अभिमान और सुरापान बराबर हैं।

(१९३४)

१. मारा हुआ धर्म मनुष्य को मार देता है। २. अहिंसा नाम का धर्म परम धर्म है। ३. अहिंसक मर कर स्वर्ग को प्राप्त होगा। ४. प्राचीन आर्य हिंसा नहीं करते थे। ५. हिंसक कभी भी विश्वासयोग्य नहीं होते। ६. दूसरे प्राणियों को मारना हिंसा है। ७. शास्त्र सुनने से ऐसी भावना उत्पन्न होगी। ८. अतः शास्त्र का पाठ अवश्य करना चाहिए। ९. ऐ विद्यार्थी जनों! प्रातः स्नान करके स्वाध्याय करो। १०. स्वाध्याय करने वाला ईश्वर विश्वासी हो जाता है।

(१९३५)

१. उन मूर्ख पण्डितों के इन वचनों को सुन कर सब लोग जो उस सभा में बैठे थे हँस पड़े। २. यह नदी हमारे देश में सब से छोटी नदी है। ३. तुमको देख देख कर मेरा मन क्यों इतना प्रसन्न होता है ४. यह पुस्तक पढ़ने योग्य है, अवश्य खरीद लो। ५. उससे पूछ कि पढ़ने के लिए कब गुरु जी के पास जायेगा। ६. पिता जी, मैं भी आपके साथ घूमने के लिए जाना चाहता हूँ। ७. कृपा करके मुझे अपना घर दिखा दें। ८. यहीं ठहर, मैं अभी नदी से जल पीकर आता हूं। ९. गुरुजी, मेरी चार बहीन और तीन भाई हैं, मैं इनमें बड़ा हूं। १०. बहुत दान देने से भी धन नष्ट नहीं होता, जैसे, सारे ग्राम से ले जाने पर भी किसी बड़े कुएं का जल।

(१९३६)

१. धन के लिए मनुष्य घर के सुख को छोड़ कर कहाँ २ फिरता है। २. चिन्ता करने से क्या मिलेगा। अब क्या करना चाहिए? यह आप कहें। ३. इन चारों चोरों को नगर से बाहर ले जाकर मार दो। ४. ऊपर से गिरते हुए बालक को पिता ने दोनों हाथों से पकड़ लिया। ५. आज ज्वर के कारण गुरु जी ने हमें पाठ नहीं पढ़ाया। ६. वह मेरा सब से बड़ा भाई है और यह सब से छोटा। ७, यहाँ बैठ जा और ध्यान देकर सुन, गुरु जी क्या कहते हैं। ८. यह काम कर जिससे दुनियां में तेरी शोभा हो। ९. देख, कोई स्त्री बाहर आई है, जा उससे उसका नाम पूछ। १०. मैं इस घोड़ी को बेचकर नई घोड़ी मोल लेना चाहता हूं––माता जी आपकी क्या इच्छा है?

(१९३७)

१. मैं हर दिन स्नान करके, पाठशाला को जाता हूं—पाठशाला [illegible] ग्राम से मेरे साथ
भोजन खाता हूं। २. हमारे गुरु जी के चार पुत्र हैं [illegible] तुम्हारे छोटे भाई के लिए क्या क्या नहीं
आये हैं, चौथा वहीं ग्राम में है [illegible]
किया परन्तु वह मर किये को नहीं जानता। ४. जो सुनने योग्य था सुन लिया है
अब यहां ठहर कर क्या करूँगा। ५. देख, देख-देख कर चल, नहीं तो तू जमीन पर
गिर पड़ेगा। ६. पापी चोरों ने शाम के समय कन्या को मार कर नदी में डाल
दिया। ७. यह दो विद्यार्थी सारा दिन खेलते हैं, न पढ़ते हैं न पढ़ेंगे। ८. प्या

भाई जल्दी जा, और यह पत्र पिता जी को दे दे। ९. माता ने कहा 'बोल' तू क्या चाहता है। १०. मनुष्य संसार में रोने के लिए आया है या हँसने के लिए ?

(१९३८)

१. तू भी तो वहाँ ही था—मुझे सुना, वहाँ क्या क्या हुआ ? २. तुम दोनों चलो, हम दोनों भी अपनी माता जी के साथ तुम्हारे पीछे आते हैं। ३. पूछो, जो पूछना है—जल्दी कर मुझे जाना भी है। ४. इन फलों को लेकर दोनों हाथों से अपने, गुरु जी के आगे रख दे। ५. विद्या के विना मनुष्य कुछ नहीं--पशु के समान ही होता है। ६. दूसरे दिन वह स्त्री रोती हुई फिर हमारे घर रात के समय आ गई। ७. जो सोता है वह रोता है यह किसी महात्मा ने ठीक कहा है। ८. तुम्हारे माता पिता किस दिन यहाँ से अपने ग्राम को जायेंगे ! ९. तू कौन है ? कहाँ से आया है ? कब, और किस लिए। १०. दूध पीकर पानी कभी नहीं पीना चाहिए--तू सुन याद रख।

(१९३९)

१. दूसरे ने कहा—तुम कैसे मूर्ख हो, मैं तुम्हारे वचन नहीं सुनूँगा। २. उसने कहा—मैं उस नरश्रेष्ठ की राजलक्ष्मी हूं। मुझे अब उसे त्यागना पड़ेगा। अतएव अब मैं दुखी हूं। ३. सूर्य, चन्द्रमा और तारे सब ईश्वरीय नियम के आधीन हैं। ४. मेरे ऊपर क्रोध मत करो। मैं जो कहता हूँ वह सत्य है। यद्यपि वह कटु है। ५. इस मास में सूर्य बड़ी जल्दी उदय हो जाता है और रात से दिन अधिक लम्बा होता है। ६. राम ! जाओ, पचपन आम खरीद कर शीघ्र लौट आओ। ७. परमेश्वर के बिना आपद् में हमारा कौन बन्धु है ? ८. शीघ्र ही उसे मार दिया गया। ९. माता तथा मातृ-भूमि स्वर्ग से भी बढ़कर हैं। १०. आप जाएं, फिर दर्शन दीजिएगा। ११. किसी साधु ने एक कुत्ते से पूछा--तू मार्ग में क्यों सोता है ? कुत्ते ने कहा—मैं भले बुरे की परीक्षा करता हूं। १२. श्रीराम मार्ग पूछते हुए सुतीक्ष्ण मुनि के आश्रम को पहुंच गये। १३. महर्षि वाल्मीकि ने रामायण में वर्णन किया है कि रावण को मारकर श्रीराम अपने प्रियजनों के साथ पुष्पक विमान में चढ़कर लंका से अयोध्या को आये।

---

## पञ्जाब यूनिवर्सिटी की प्राज्ञ परीक्षा के प्रश्नपत्र

### हिन्दी अनुवाद परीक्षा पत्र (छठा)

(१९२६)

(क) मीरा एक राठोर-सामन्त की कन्या थी। दो बातों के लिए तो वह बचपन से ही विख्यात हो गई थी। एक तो अलौकिक रूपसौन्दर्य के लिए और मधुर वाणी के लिए। उसके यह दोनों गुण देश-विदेश सब जगह फैल गये। यहां तक कि उसकी सुन्दरता को देखने और उसके सुरीले गान को सुनने के लिए दूर दूर से लोग उसके पिता के यहां आया करते थे। मीरा अपने रूप-लावण्य और

संगीत माधुर्य के द्वारा सब को मुग्ध कर देती थी। मीरा देवी बचपन से ही ईश्वर की भक्ति में लीन रहती थी। उसके जी में संसारिक भोग-विलास की लालसा थी ही नहीं। अपने पिता के घर मीरा सारे दिन सब को साथ लेकर भगवान् के नामों और गुणों का गान किया करती थी। संसारी प्रलोभनों से वह सदा दूर रहती थी।

(ख) पञ्चवटी की शोभा को देखकर रामचन्द्र जी बहुत प्रसन्न हुए, वास्तव में पञ्चवटी स्थान ही ऐसा था। वाल्मीकि जी ने पञ्चवटी का बहुत विस्तार से वर्णन किया है। उन्हीं के वर्णन का कुछ सारांश हम यहाँ लिखते हैं।

(ग) सुनिए, मेरे चार भाई हैं और सात बहिनें।

(१९२७)

(क) बेटा दुर्योधन ! काम और क्रोध के वश होने से तुम्हारी बुद्धि भ्रष्ट हो गई है। इसी से तुम गुरुजनों का कल्याणकारी उपदेश नहीं सुनते। किन्तु हे पुत्र ! जब तुम अपनी अधर्म-बुद्धि को नहीं जीत सकते तब राज्य जीतने या राज्य की रक्षा करने की तुम किस तरह आशा करते हो ? बेटा ! तुमने आज तक पाण्डवों के साथ जो बुरा व्यवहार किया है, उनको जो तुमने नाना प्रकार की पीड़ा पहुंचाई है—उसका प्रायश्चित्त उन्हें उनका राज्य देकर कर डालो। तुम समझते हो कि युद्ध होने पर भीष्म द्रोण आदि सब तरह तुम्हारी ही तरफ रहेंगे। यह बात कभी नहीं हो सकती। पाण्डवों का राज्य में हक है; और धर्मात्मा होने के कारण सब लोग उन्हें अधिक चाहते हैं, जो लोग तुम्हारे अन्न से पले हैं वे युद्ध में तुम्हारे लिए प्राण दे सकते हैं। परन्तु पाण्डवों के खिलाफ कभी तुम्हारी सहायता नहीं कर सकते। इसलिए हे पुत्र ! सन्धि स्थापन करके सब की रक्षा करो और पाण्डवों के साथ मेल करके सुख पूर्वक रहो।

(ख) अपनी विधवा पुत्री को अपने पास रखकर भास्कराचार्य उसको ज्योतिर्विद्या पढ़ाने लगे। कहा जाता है कि लीलावती विद्या में इतनी प्रवीण थी कि वह वृक्ष के पत्तों को ठीक संख्या बता देती थी। लीला ने अपना सारा जीवन विद्या-शिक्षा के काम में ही व्यतीत किया।

(ग) मैं तो अपने सब से छोटे भाई के साथ पच्चीस दिन के बाद फिर यहाँ आ जाऊंगा, परन्तु मेरी चार बहिनें वहां पर ही रहेंगी।

(१९२८)

(क) हरिद्वार हिन्दुओं का परम पवित्र तीर्थ है। ऋषि-प्रणीत ग्रन्थों में इसकी महिमा बहुत गाई गई है। वेद मन्त्रों में भी इसकी चर्चा पाई [illegible] साक्षी मानते हो तो जी का कथन है कि यदि तुम अपने हृदय में [illegible] पाप की शुद्धि के लिए गङ्गा में जाने की कोई पुनः असत्य भाषण से होने [illegible] आवश्यकता नहीं।

जो लोग शास्त्रोक्त विधि के अनुसार श्रद्धा-भक्तिपूर्वक उक्त तीर्थ का सेवन करते हैं वही यथा योग्य फल को प्राप्त कर सकते हैं, अन्य नहीं, प्रत्युत तीर्थ पर निषिद्ध आचरण करने वालों को भयङ्कर नारकी गति मिलती है।

(ख) विचारशील मनुष्यों से ऐसा सुना जाता है कि कविता और मानव जाति का अनादि सम्बन्ध चला आता है। मनुष्य के बिना अन्य कोई प्राणी कविता के रचने या समझने में समर्थ नहीं। मनुष्यों में भी सहृदय पुरुष ही उसके रस भावादि मर्म को जान सकता है। कविता के आस्वादन से रहित मनुष्य पशुवत् होते हैं। संसार में ऐसी कोई भाषा नहीं जिसमें कुछ न कुछ कविता न पाई जाय। सङ्गीत भी कविता की शाखा है। सङ्गीत कविता-प्रेम का बड़ा भारी सहायक है, और प्रेम ही सृष्टि का मूल मन्त्र है। आजकल के नवशिक्षित युवकों में से कई एक निजमातृ-भाषा की कविता से घृणा करते हैं। इसका कारण यही प्रतीत होता है कि वे कविता के मर्मज्ञ तथा मातृभाषा के स्नेही नहीं।

(ग) भद्रसेन ने कहा—उठो भाई! रात्रि के चार बज चुके हैं। ब्राह्म मुहूर्त हो गया है, सब से प्रथम भगवत् चिन्तन कर आवश्यक शौचादि से निवृत्त हो स्नान सन्ध्या करके अपने स्वाध्याय का आरम्भ करो। यह सुनकर सब ब्रह्मचारी अपने अपने बिस्तरों को छोड़ कर यथावत् नित्यविधि समाप्त करने में तत्पर हुए, उसी समय उनके गुरु आ रहे हैं।

आते ही गुरुजी ने कहा कि सब छात्र मेरी बात सुनें। आज नौ बजे के लगभग दरभङ्गा नरेश पाठशाला का निरीक्षण करेंगें। उनके साथ अनेक शास्त्रों के विद्वान् भी आ रहे हैं। वे योग्यतानुसार परीक्षा लेंगे—ऐसा सुना जाता है। किन्तु यह निश्चित बात है कि उनकी आज्ञा के अनुसार उनके प्रधान मंत्री प्रत्येक छात्र के प्रति पांच पांच मुद्रा, एक एक धौतवस्त्र और एक एक अंगोछ देंगें। सब को एक स्वर से वेदपाठ सुनाना होगा।

(१९२९)

पाप छिपाये कदापि नहीं छिपता। पाप का फल अवश्य भोगना पड़ता है। खाँसी की तरह पाप अवश्य प्रकट हो ही जाता है। किसी कॉलेज के होस्टल के किसी एक कमरे में तीसरी श्रेणी के दो विद्यार्थी रहते थे। एक दिन का वृत्तान्त है कि बिजली के लैम्पों से कमरा में चकमक हो रही है। पृथक् पृथक् मेज़ कुर्सियाँ लगी हैं। दो बडे बड़े पलंग सफेद बिस्तरों से कसे हैं। दोनों छात्र अपने अपने पलंग पर लेट कर स्वाध्याय में नितान्त मग्न हो रहे हैं। प्रायः दोनों की आयु समान थी। दोनों बहुत सुन्दर नवतरुण तथा मेधावी थे। एक का नाम 'चन्द्रशेखर' दूसरे का नाम 'निरञ्जन' था। चन्द्रशेखर शान्त तथा गम्भीर प्रकृति का था। 'निरञ्जन' का स्वभाव कुछ तर्क वितर्क करने का था। पढ़ते पढ़ते अचानक निरञ्जन ने चन्द्रशेखर की ओर देखकर कहा-भाई! पाप क्या वस्तु है? चन्द्रशेखर बोला—आश्चर्य, तुमको आज तक यही ज्ञात न हुआ कि पाप किसको कहते हैं? निरञ्जन—क्या हुआ आप ही बतादें पाप किसे कहते हैं। चन्द्रशेखर—बुरे कार्य का करना पाप है। निरञ्जन—यह ठीक नहीं, कभी कभी बुरा काम भी किया जाता है पर वह पाप नहीं होता। क्या झूठ बोलकर गौ की जान बचा लेना पाप है? नहीं, कदापि नहीं। यह सुनकर चन्द्रशेखर ने कहा—तुम्हें तर्कवितर्क करने की बहुत बान (आदत) है कभी धोखा खाओगे, चुप रहो अपना काम करो। निरञ्जन—अस्तु, मैं चुप

रहता हूँ तथापि यह अवश्य कहूंगा कि जिससे अपने या दूसरे को हानि पहुँचे वही पाप है।

कुछ समय बीत गया। दोनों विद्यार्थी अपने अपने काम में लगे रहे। परन्तु निरञ्जन ने अपने स्वभाव के अनुसार पड़ोस में रहने वाली एक कुलीन स्त्री को जो बहुत सुन्दरी थी चोरी चोरी देखना प्रारम्भ कर दिया। निरञ्जन जानता था कि मेरे देखने से इस स्त्री को कोई हानि नहीं पहुँचती, किसी को मालूम तो है ही नहीं। एक दिन कामान्ध होकर उसने उस स्त्री पर कङ्कर फेंका। स्त्री ने अपने पति को उसकी दुष्टता का वृत्तान्त सुना दिया। स्त्री के पति ने प्रिन्सिपल के आगे उसकी शिकायत की। प्रिन्सिपल ने भले प्रकार तहकीकात करके निरञ्जन को कालेज से बाहर निकाल दिया। तब उसको कई एक दुर्व्यसनों ने घेर लिया, अन्ततः राजयक्ष्मा रोग से क्षीण होकर सदा के लिए संसार से विदा हो गया। सच है पाप छिपाये नहीं छिपता।

(१९३०)

एक नगर में कोई साहूकार रहता था। उसके पाँच पुत्र थे। समय पाकर साहूकार बूढ़ा हो गया। उसके सब धन को पुत्रों ने ले लिया, और पिता के प्रति नम्र-भाव से निवेदन किया कि—अब आप कोई काम न करें, आनन्दपूर्वक डेवढ़ी में आसन जमा लें, यथेष्ट भोजनादि सेवा हो जायगी। पर ध्यान रहे कि कोई अपरिचित आदमी अन्दर न आ सके। पिता ने अपने पुत्रों की बात को मान लिया। कुछ दिवस बीतने पर उसके पुत्रों की स्त्रियों ने अपने पतियों से कहा—तुम्हारा पिता बहुत थूकता है, सब स्थान को भ्रष्ट कर देता है, यह मालूम नहीं कि— कब मरेगा। इसको ऊपर के चुवारा में ले जाओ, वहाँ इनके पास एक घण्टी रख दें, जब इनको भूख प्यास लगे—अथवा और आवश्यकता हो तो घण्टी बजा दिया करें, हम इनकी इच्छानुसार सेवा कर दिया करेंगी, पुत्रों ने ऐसा ही किया, पिता ने यह भी मान लिया। एक दिन का वृत्तान्त है कि उस बूढ़े का पोता अपने दादा के पास चुबारा में चला गया और दादा के साथ खेलने लगा। दादा भी उसके साथ प्यार करके बहुत प्रसन्न हुआ।

अन्ततः वह बालक अपने दादा की घण्टी लेकर नीचे चला आया, पर किसी का इस बात पर ध्यान न पड़ा। जब बूढ़े को भूख प्यास सताने लगी तो इधर उधर हाथ मारा, घण्टी न मिली, उसकी कोई आवाज सुन न सका, क्योंकि चिल्लाहट लगाने का उसमें बल था ही नहीं। एवं भूख प्यास से तड़फ तड़फ कर यम-लोक को सिधार गया। जब उसके पुत्र घर आये तो उन्होंने स्त्रियों ने [illegible] लगी, जी भोजन कर चुके हैं क्या? स्त्रिया बोलीं, आज [illegible] पुत्र ऊपर गये, देखा तो पिता जी यदि लगती तो घंटी बजाते। [illegible] सदा के लिए [illegible] है।

संसार में प्राय: निर्धन बूढ़ों की यही दशा होती है।

(१९३१)

(क) सुनो, इस बात पर मैं बालू के पुल का वृत्तान्त आप लोगों को सुनाता हूं:—

प्रतिष्ठान नगर में तपोदत्त नाम का एक ब्राह्मण था। उसने बाल्यावस्था में
पिता के बहुत समझाने और ताड़ना करने पर भी विद्या नहीं पढ़ी। जब अवस्था
अधिक हुई तब सब लोगों से अपनी निन्दा सुनकर पश्चात्ताप करने लगा और
विद्या की प्राप्ति के लिए गंगा तट पर जाकर तपस्या करने लगा। चिरकाल के
अनन्तर उसे उग्र तप करता देखकर इन्द्र ब्राह्मण का रूप धारण करके उसके निकट
आये और उसी के आगे गंगा किनारे की बालू ले ले कर जलप्रवाह में फेंकने लगे।
यह देखकर वह तपोदत्त मौन को त्याग कर बोला—'हे ब्राह्मण! यह तुम क्या
कर रहे हो।' उसके बार-बार पूछने पर इन्द्र ने कहा—'लोगों के पार जाने के
लिए मैं गंगा में पुल बना रहा हूं, जब यह पुल बन जायगा, सब लोग अनायास
ही सुख से गंगा पार हो जाया करेगें।' यह सुन कर तपोदत्त ने कहा—'रे मूर्ख!
यह बालू तो जल में बही जा रही है, भला इससे कभी गंगाजी में पुल बन
सकता है? कदापि नहीं, यह तेरा प्रयत्न सर्वथा निष्फल है।' तब इन्द्र ने हंसकर
कहा—कि जो तुम यह जानते हो तो बिना पढ़ने और परिश्रम करने के केवल
व्रत उपवासादि करके विद्या के उपार्जन करने का क्यों उद्योग कर रहे हो?
अक्षरों के सीखे बिना लिखना और अध्ययन के बिना विद्या खरगोश के सींग
और बिना भित्ति के चित्र के समान है, तब तुम्हारा भी यह यत्न मेरी ही तरह
निष्फल है, तब इन्द्र के यह वचन सुनकर वह तपोदत्त उन वचनों को यथार्थ
जान कर तप को त्याग कर अपने अपने घर को चला गया और गुरु के पास अक्षरा-
भ्यास और अध्ययन में कठिन परिश्रम करके थोड़े ही काल में अच्छा विद्वान्
हो गया। सारांश यह कि विद्या अभ्यास के बिना नहीं प्राप्त होती।

(ख) एक पहाड़ के नीचे एक नदी बहती थी। नदी के किनारे किनारे
पहाड़ से मिला हुआ एक तंग रास्ता दूर तक चला गया था। संयोगवश दो बकरे
एक ही समय उस राह से आ निकले, एक इधर से और दूसरा उधर से। जब
बराबर सामने आये तो बड़ी कठिनाई में पड़ गये। न कोई मुड़कर लौट सकता
था और न दूसरे के पास से आगे निकल सकता था। एक ओर ऊंचा पहाड़ रोकता था
और दूसरी तरफ नदी का भय था कि तनिक पर फिसला और जान गई। अब
देखो, उनके मेल-जोल ने कैसा काम किया, जिस विपत्ति में वे फँसे थे उससे कैसे
सहज ही में छुटकारा हो गया। उनमें से एक बकरा राह में लेट गया और दूसरा
धीरे धीरे उस पर पांव रख कर इधर उतर आया। अब जो लेटा हुआ था उसके
लिए आगे का रास्ता साफ हो गया। जहाँ जाना था उठ कर चल दिया। मेल
जोल से दोनों ने अपनी जान बचा ली।

सारांश यह कि एक दूसरे की सहायता करो और एक दूसरे के लिये कष्ट
सहना सीखो, इसमें दोनों की भलाई निश्चित होती है।

(१९३२)

(क) कितने ही आदमी घड़ी-यन्त्र को देखकर विस्मित हो जाते हैं। पर
इस हमारे शरीर का यन्त्र इससे भी अद्भुत है। इसमें कुछ तो कर्म या ज्ञान
इन्द्रियां हैं, जैसे—हाथ, कान नाक, मुंह आदि और जिन से सारे शरीर की पुष्टि

होती हैं और कर्मेन्द्रियां अपने अपने कामों में प्रवृत्त होती हैं उन्हें अङ्ग कहते हैं। कर्मेन्द्रियों को रोगों से बचाने के ये उपाय हैं कि उनसे उतना ही काम लेना चाहिए जितनी उनमें सामर्थ्य है। जब किसी इन्द्रिय में दुःख या थकान का अनुभव होने लगे तो तुरन्त उससे काम लेना बन्द कर दिया जाय। पर यह भी न भूलना चाहिए कि ये इन्द्रियां और शरीर काम करने ही के लिए बने हैं, काम न लेने से ये निकम्मे हो जाते हैं।

साधारण काम काज के सिवाय शरीर से परिश्रम के काम नियमानुसार लेने से बल बढ़ता है और भोजन पचता है। इस नियमानुसार परिश्रम को ही व्यायाम कहते हैं। व्यायाम दो प्रकार का होता है—एक साधारण दूसरा विशेष। साधारण व्यायाम वह है जिससे सारा शरीर हिलता है, जैसे—घोड़े की सवारी करना, कुश्ती लड़ना, तैरना, दौड़ना, गेंदबल्ला खेलना आदि। विशेष व्यायाम वह है जिससे विशेष-विशेष अंगों को बल प्राप्त हो, जैसे—मुद्गर हिलाना, जोर जोर से चिल्लाना इत्यादि।

सब तरह के व्यायामों में इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि अपने बल के अनुसार ही व्यायाम हो, नहीं तो बड़ी हानि होती है। व्यायाम के पीछे विश्राम करना भी अति आवश्यक है। इसके सिवाय स्वच्छ भोजन, पानी, हवा और स्वच्छ-वस्त्र भी शरीर की स्थिति के लिए परम आवश्यक हैं।

(ख) एक बार एक भेड़िये के गले में एक हड्डी अटक गई। उसने बहुतेरा यत्न किया पर हड्डी न निकली। अन्त में उसने सारस के पास जाकर कहा—भाई! हम तुम एक ही जंगल के रहने वाले हैं। इस समय पड़ोसी का धर्म निबाहो। मेरे गले में हड्डी अटक गई है प्राण जाते हैं, तुम अपनी लम्बी चोंच से इसको निकाल दो जो कुछ माँगोगे वही दूंगा। सारस ने यह बात मान ली और भेड़िये (भगियाड़) के गले में अपनी लम्बी चोंच डाल कर हड्डी खींच ली।

कुछ दिन के बाद भेड़िया एक हरिण मार लाया और नदी के किनारे बैठकर खाने लगा। इतने में सारस उसके पास गया और अपने पहले उपकार की याद दिला कर कहने लगा—भाई आज मैं बहुत भूखा हूं इसमें से मुझे भी एक टुकड़ा दो।

भेंड़िया हंस कर बोला—ऐ मूर्ख! यह उपकार क्या थोड़ा है कि तूने मेरे गले में अपनी गर्दन डाली और मैंने बिना चबाए छोड़ दी और तुम्हें प्राण-दान दिया।

(१९३३)

तब युधिष्ठिर जी बोले—'हे प्रिये! क्रोध से भला भी हो सकता है और [illegible]
भी। इस लिए देश, काल का विचार करके क्रोध करना [illegible] क्रोध करना चाहिए।
समय और जिस जगह क्रोध करना [illegible] मनुष्य क्रोध को रोक नहीं सकता उसका विनाश हुए
आवश्यकता [illegible]
बिना नहीं रहता। आप दुःखी होने पर दूसरे को दुःख [illegible] आग किए हुए यमुन
प्रहार करना, मारने पर मारना बहुत बुरी बात और वेग से बह रही है। पार जान
ऐसा ही करते तो सम्पूर्ण पृथ्वी आज तक [illegible] की शिक्षा याद आई, और सूखे बां

सनातन धर्म है। इसलिये हमने दुर्योधन आदि से क्षमा का व्यवहार किया है।' द्रौपदी ने कहा—'राजन्! राज्य की रक्षा करना आप का परम कर्त्तव्य था। जिस सनातन धर्म ने मोह उत्पन्न करके उस कर्त्तव्य से आप की बुद्धि को भ्रष्ट कर दिया उसको नमस्कार है। आप अपना कर्तव्य छोड़कर अब वन में बैठ कौनसा धर्म कमा रहे हैं। सो भी तो मैं नहीं देखती। हाथ पर हाथ रखकर बैठे रहना ही आप को पसन्द है। आर्य लोग कह गये हैं कि जो धर्म की रक्षा करता है उसकी रक्षा धर्म भी करता है, पर कहिए आपके धर्म ने आपकी रक्षा कहाँ की? और अधर्म की विजय कैसे हुई? कारण इसका यह है कि वह बलवान् है। बलवान् से धर्म भी डरता है। इसलिए हे महाराज! बल ही मुख्य है। दुर्बल मनुष्य ही पराधीन होते हैं और उनकी ही दशा सदा शोचनीय होती है।' युधिष्ठिरजी फिर कहने लगे—

द्रौपदी! तुम्हारी बात ऊपर से अवश्य ही बहुत भली जान पड़ती है किन्तु, मालूम होता है कि तुम उसका पूरा तत्त्व नहीं समझतीं। हे सुन्दरी! तुम्हें अपनी अल्प बुद्धि पर विश्वास करके विधाता का तिरस्कार न करना चाहिए। तुरन्त फल लाभ की ओर सदा दृष्टि रखने से कभी कभी अंतिम फल शुभ नहीं मिलता। हम आगामी नित्य सुख की ओर दृष्टि रखकर वर्तमान समय के शीघ्र ही नाश हो जाने वाले दुःखों के सहन करने की पूर्ण शक्ति रखते हैं और इसी का नाम बल है। जिसे तुम बल कहती हो वही दुर्बलता है।

(१९३४)

(क) राज-कुल के पुरोहित यह बन्धुविरोध न देख सके। ब्राह्मण के उदार हृदय पर बड़ा आघात हुआ। क्षत्रित्व को ऐसे दूषित होते देख कर वे दुःखसागर में निमग्न हो गये! इस राज्य की वे सदैव उन्नति चाहते थे। राज-कुमारों की श्री-वृद्धि और सुख ही उनकी तपस्या का परम लक्ष्य था। एक साधारण कारण से राजकुमारों को क्रोधान्ध देखकर शान्ति-प्रिय ब्राह्मण ने प्रताप और शक्ति को बड़ी नम्रता से कहा—'सिसोदिया वंश के गौरव को नष्ट मत करो। मैं आपका पूज्य कुल पुरोहित हूं। हमारे वचनों की रक्षा आपके पूर्वजों ने सदा की है। अतः मैं प्रार्थना करता हूं कि इस बैरभाव को छोड़ कर परस्पर प्रम से रहो।'

(ख) महाराज उदयन वासवदत्ता के प्रेम में आसक्त हो, राज काज का भार मन्त्रियों पर डालकर लावणक में सुख भोगने लगे। उधर शत्रुओं ने उन पर आक्रमण कर दिया। मन्त्रियों ने सोचा कि मगधदेश का राजा उनकी सहायता कर सकता है। अतः उसकी बहिन पद्मावती से महाराज उदयन के विवाह के लिए उन्होंने एक षड्-[illegible] रचा। एक दिन महाराज आखेट को गये हुए थे। मन्त्रियों ने ग्राम में आग लगा दी और मशहूर [illegible] किया कि वासवदत्ता ग्राम-दाह में जल गईं और उनकी रक्षा के लिए यौगन्धरायण भी आग में कूद कर [illegible] हो गये। राजा को इससे अत्यन्त दुःख हुआ। [illegible]र यौगन्धरायण ने ब्राह्मण का रूप धारण किया और वासवदत्ता को अपनी [illegible] कर उसकी [illegible] [illegible] बढ़ाने से मगधराजपुत्री पद्मा-

[illegible]

हर्ष, अहंकार, क्रोध और सुख ये सब धन से पैदा होते है। (३) ब्राह्मण सब वर्णों से विद्या में उत्कृष्ट है। (४) भले लोगों की संगत सुख देने वाली होती है। (५) चूहा प्रतिदिन उस बिल में सोया करता था। (६) हम अपने आप को बड़ा समझते हैं।

(१९३५)

(क) महाराज दशरथ एक दिन वन में शिकार खेलते खेलते तमसा नदी के किनारे पर जा पहुंचे। उस समय श्रवण नामक एक ऋषिकुमार नदी में से जल भर रहा था। जल भरने से गड़-गड का शब्द हो रहा था। महाराज दशरथ ने समझा कि कोई जङ्गली हाथी नदी में जलपान कर रहा है। उन्होंने शब्द-वेधी बाण छोड़ा। बाण लगते ही श्रवण चिल्लाया। इतने में महाराज दशरथ भी वहाँ पहुँच गये और उस भयानक दृश्य को देखकर काँप उठे। ऋषि-कुमार के कहने पर वे उठे उसके अंधे माता-पिता के पास ले गये। महाराज ने अपना परिचय देकर सब हाल कह सुनाया। यह सुनते ही दोनों का हृदय शोक से विदीर्ण हो गया और मरते मरते महाराज दशरथ को यह शाप दे गये कि जैसे वृद्धावस्था में पुत्र-वियोग से पीड़ित हो हम मरते हैं यही दशा तुम्हारी भी होगी।

(ख) किसी गाँव में एक धोबी रहता था। उसके पास एक कमजोर सा गधा था। उसे एक दिन एक मरा हुआ व्याघ्र मिला। उसने सोचा "यदि शेर की खाल पहना कर अपने गधे को खेत में छोड़ दूं तो उसे निकालने का किसी को साहस न होगा।" उसने ऐसा ही किया। शाम को शेर की खाल पहनाकर उसे खेत में छोड़ जाता और सबेरे ही अपने घर ले जाता। ऐसे कुछ दिनों में ही गधा खूब मोटा-ताजा हो गया। एक दिन उसने दूर से गधी के शब्द को सुना। उसे सुनते ही मद-मस्त हो चिल्लाने लगा। अब खेतवालों को मालूम हुआ कि यह शेर की खाल में छिपा गधा हैं। सो उन्होंने उसे डंडों से पीटकर मार डाला।

(ग) (१) हरि ने या तुमने इस लड़की को मारा है। (२) मैं, तुम दोनों और राम के तीनों भाई कल अयोध्या जायंगे। (३) पञ्जाब और संयुक्त-प्रान्त के बीच में यमुना नदी बहती है। (४) कुरुक्षेत्र में भगवान् कृष्ण ने अर्जुन को आत्म-तत्त्व का उपदेश दिया। (५) गुरु अपने शिष्यों को वेद पढ़ाता है और धर्म का मार्ग दिखाता है। (६) गोपाल ने सौ रुपये में दस पुस्तकें खरीदीं और उन्हें सिर पर उठाकर घर ले गया। (७) गंगा नदी यमुना से ज्यादा लम्बी है और सब नदियों से ज्यादा पवित्र है। (८) ब्रह्मचारी को दिन में दो बार भोजन करना चाहिए। (९) ज्योंही मैं घर पहुंचा त्योंही मूसलाधार वर्षा होने लगी। (१०) यदि अच्छी वर्षा हो जाती तो दुर्भिक्ष न होता।

(१९३६)

(क) अब श्रीरामचन्द्र [illegible] और लक्ष्मण सहित भारद्वाज मुनि को प्रणाम कर उनके बताए हुए रास्ते से, चित्रकूट पर्वत की ओर चल दिये। भारद्वाज भी उन्हें आशीर्वा[illegible] देकर अपने आश्रम में बैठ गये। दोनों भाई जानकीजी को आगे किए हुए यमुन[illegible] के तीर पर पहुंचे। देखा कि यमुना बड़ी गहराई और वेग से बह रही है। पार जान[illegible] चाहते हैं पर कोई नाव नहीं। तब उन्हें मुनि की शिक्षा याद आई, और सूखे बां[illegible]

इकठ्टे करके एक घरनाई बनाई। फिर वृक्षों की सूखी लकड़ियों और घास से उसके छिद्र भरे और नरम नरम टहनियों से सीताजी के लिए बैठक बनाई। तब सीता को उस पर बैठा कर दोनों भाइयों ने नाव चलाई और दूसरे किनारे जा उतरे।

(ख) दूरदर्शिता के समान संसार में मनुष्य का हित करने वाली दूसरी कोई वस्तु नहीं है। जहाँ तक देखते हैं यह कभी मनुष्य को दुःख में पड़ने नहीं देती, वरन् आने वाली विपत्तियों से उसकी रक्षा करती है। यही मनुष्य को आगा-पीछा सुझाती है और समय के अनुसार उचित शिक्षा भी देती है। जो मनुष्य दूरदर्शिता से काम करता है वह कभी कोई दुःख नहीं देखता। क्योंकि यह मनुष्य को सन्मार्ग दिखलाती है और सब उत्तम गुणों का स्थान है। बुद्धि इसकी बड़ी बहिन है। इसी से इन दोनों का ऐसा परस्पर प्रेम और सम्बन्ध है कि जहाँ एक रहती है वहाँ दूसरी अवश्य आ मौजूद होती है।

(ग) (१) हरि और तुम या राम और मैं इस कठिन कार्य को कर सकते थे। (२) धोबी मैले कपड़ों को गाड़ी में नदी पर ले जायगा। (३) माता पुत्र को प्रेम से लड्डू खिलाती है और दूध पिलाती है। (४) बारह वर्ष में चारों वेद छँ अंगों सहित पढ़े जाते हैं। (५) उसने मेरे सौ रुपये देने हैं इसलिये वह मुझ से द्रोह करता है। (६) ब्रह्मचारी भोग-विलास से सदा डरे और पाप से बचे। (७) मेरे किये हुए उपकारों को याद करके आप मुझ पर अवश्य दया कीजिए। (८) उस पुरुष को जानने की इच्छा करता हुआ मैं उसके पीछे दौड़ा। (९) मैं बड़े संकट में पड़ गया हूं, अब में कहाँ जाऊंगा और कैसे अपनी रक्षा करूंगा? (१०) यदि तुम खूब मेहनत करते तो परीक्षा में जरूर पास हो जाते।

## (१९३७)

(क) एक साधु का कथन है कि "सांसारिक कार्य साधन कर जो परमार्थ लाभ करता है वह मनुष्य सचमुच ही प्रंशसनीय है" यह उक्ति हमारे परम पूज्य वैदिक धर्मतत्त्वों के अनुसार ही है। वैदिक धर्म ने जो वर्णाश्रम-व्यवस्था बतलाई है उसके अनुसार चलते हुए अनेक सत् पुरुष सब कार्य करके अन्त में जीवन्मुक्त हो चुके हैं। आधुनिक काल में भी मुक्त होते हैं और भविष्य में भी होंगे। हाँ, इतना अवश्य है कि वैदिक धर्म पर आसाधारण श्रद्धा रखकर उसके अनुसार आचरण रखना चाहिए।

(ख) वाल्मीकिजी ने रामजी से कहा कि "मैं प्रथम व्याध का काम करता था। अनेक जीवों को मारकर उनका द्रव्य हरण करके अपने कुटुम्ब का पालन करता था। एक दिन सप्तर्षि वहाँ आगये। मैं उनको भी मारने लगा। तब वे बोले जिन्होंने तुझे इस घोर कर्म में प्रवृत किया है वे तेरे पाप के भी साझी हैं या नहीं? तब मैं यह वार्ता सुनकर कुटुम्ब के लोगों से पूछने गया। उन्होंने कहा कि हम तुम्हारे पाप में साझी नहीं हैं। यह सुनकर मैं बड़ा दुःखी हुआ। ऋषियों के पास गया। उन्होंने मुझे शिक्षा दी।"

(ग) (१) नम्रता मनुष्य का अत्युत्तम गुण है। (२) अभिमान से मनुष्य नष्ट हो जाता है। (३) तू क्या चाहता है स्पष्ट क्यों नहीं कहता? (४) राम ने वानरों की सहायता से लंका को जीता। (५) खेलने के समय खेलना और पढ़ने के समय

पढ़ना चाहिए। (६) अभिमानी बालक विद्या नहीं प्राप्त कर सकता। (७) प्राचीन काल में राजा लोग विद्वानों की सेवा करना अपना भाग्य समझते थे।

(१९३८)

(क) इतने में गुरु गोविन्द सिंह आ पहुँचे। कौन कह सकता है कि उनके मन में मातृ-भूमि का हित न रहा था! मनुष्य को बचपन में पिता से प्यार होता है, बुढ़ापे में सन्तान से। इनके लिए वह बड़े से बड़ा पाप करने को भी उद्यत हो जाता है। परन्तु गुरु गोविंदसिंह ने देश और धर्म पर दोनों को न्योछावर कर दिया। प्रतीत होता है कि वे पञ्जाब के वीरों से निराश हो गये थे और देख रहे थे कि आशा की किरण कहीं और भी दिखाई देती है, या नहीं? इसी धुन ने उन्हें पञ्जाब से दक्षिण में खींच लिया। यहां आये, तो वैरागी की कीर्ति सुनी। उनका हृदय-कमल खिल उठा; सोचने लगे; क्या मेरी मानोवाञ्छा सिद्ध होगी?

(ख) हिन्दू-समाज में रामायण का जो स्थान है, जैसा उसका मान है, दूसरे किसी ग्रन्थ का नहीं। राजा से लेकर रंक तक, पण्डित से लेकर सामान्य अक्षराभ्यासी तक, सब रामायण को अपनी रुचि के अनुसार पढ़कर आनन्द प्राप्त करते हैं। हर जगह पण्डितों के द्वारा उसकी कथा कहलाते हैं।

(ग) देखो, इस संसार में जितने बड़े बड़े लोग हो गये हैं, जिन्होंने संसार का उपकार किया है और उसके लिए आदर और सत्कार पाया है उन सभों ने अपने कर्तव्य को श्रेष्ठ माना है। जिन जातियों में यह गुण पाया जाता है, वे ही संसार में उन्नति करती हैं और उनका नाम आदर से लिया जाता है

(घ) (१) सन् उन्नीस सौ पैंतीस ईस्वी में इस घर में एक पुरुष, दो स्त्रियें, तीन बालक और चार कन्याएं रहती थीं। (२) धन से सब कार्य और मनोरथ सिद्ध होते हैं। (३) क्या आप से बैठा नहीं जाता? (४) माता पिता की आज्ञा पालना बालकों का पहला कर्तव्य होना चाहिए।

(१९३९)

(अ) शूर्पणखा ने देखा कि यह तो बड़ी दुर्घटना हुई। अब क्या करूँ और इनसे कैसे बदला लूँ। यह राम तो बड़ा बलवान् है। सेना कटी और दोनों भाई मारे गये। अब यह समाचार रावण को देना चाहिए। वह चाहे तो बदला ले सकता है। यह सोचकर वह लङ्का में पहुंची और रावण से उसके दरबार में बोली कि मेरी दशा पर रोओ। तुम्हारे जीते जी मेरी यह दुर्दशा! तुम तो यहीं पड़े-पड़े सुख से दिन बिता रहे हो और राज्य में क्या हो रहा है इसका तुम्हें कुछ भी पता नहीं। ऐसे ही राजाओं का राज्य नष्ट होता है। तुम्हारी पञ्चवटी में रहनेवाली सारी सेना मारी गई। खर और दूषण भी मारे गये।

(इ) महर्षि कण्व ने राजा के निमन्त्रण की चिरकाल तक प्रतीक्षा की। उसकी उपेक्षा का कारण अज्ञात था। उन्होंने यह सोचकर कि विवाहिता लड़की को बहुत दिन पिता के घर रहना उचित नहीं, उसे बिना बुलाये ही भेज देने का निश्चय कर लिया। दो ब्रह्मचारियों और दाया गौतमी के साथ शकुन्तला को राजा के पास भेज दिया। यह दृश्य अतीव हृदय-विदारक था। यद्यपि कण्व बड़े सिद्ध थे तथापि वियोग

के समय वह साधारण संसारियों की भाँति बिलख बिलख कर रोये। सखियों की दशा विचित्र थी। बेचारी शकुन्तला के हृदय को कौन कहे।

(उ) (१) उस सेठ के पास दो करोड़, पैंतीस लाख, सत्तर हजार, नौ सौ, सात रुपये थे। (२) जो उसने सुना मुझे सब ही सुना दिया। (३) आओ, यहाँ बैठें और ईश्वर के गुण गावें। (४) संसार में पिता और पुत्र में भी धन के लिए झगड़ा हो जाता है।

---

# PATNA UNIVERSITY QUESTIONS

## संस्कृत अनुवाद के लिए आदर्श वाक्य—

### 1928 (Additional)

(१) एक स्त्री जल के घड़े को लेकर पानी लाने को जाती है। (२) सूर्य्य की प्रखर किरणों से वृक्ष लता सब सूख जाते हैं। (३) हम घर जाकर अपने मित्रों से पूछ कर आवेंगे। (४) माता और गुरुजनों का सम्मान करना उचित है। (५) देशाटन करने से शरीर बलवान् हो जाता है।

**एषां वाक्यानां संस्कृतानुवादः**

(१) एका स्त्री जलकुम्भमादाय जलमानेतुं गच्छति। (२) सूर्य्यस्य तीक्ष्णकिरणैः वृक्षलताः शुष्काः भवन्ति। (३) अहं गृहं गत्वा मित्राणि पृष्ट्वा आगमिष्यामि। (४) मातापितरौ गुरुजनाश्च सम्माननीयाः। (५) देशपर्य्यटनेन शरीरं बलवद् भवति।

### 1928 S.

(१) राम ने वन में लाखों राक्षसों को मारा। (२) वह बानर वृक्ष से उतर कर नीचे बैठा है। (३) विद्याहीन मनुष्य और पशुओं में कोई भेद नहीं है। (४) एक पागल लड़का इधर दौड़ता हुआ आया। (५) ईश्वर की कृपा से उसका शरीर आरोग्य हो गया।

**एषां वाक्यानां संस्कृतानुवादः**

(१) रामः वने लक्षशः राक्षसान् जघान। (२) स वानरः वृक्षात् अवतीर्य्य नीचैः उपविशति। (३) विद्याहीनस्य नरस्य पशूनाञ्च कोऽपि भेदो नास्ति। (४) कश्चित् (एको) मत्तो बालक इतो धावन्नागतः। (५) ईश्वरस्य कृपया तस्य शरीरं नीरोगमभवत्।

### 1929 S.

(१) मैंने आज पढ़ा नहीं, इसलिए मेरे पिता मुझ पर नाराज थे। (२) और मैं खेलकर समय नष्ट नहीं करूंगा। (३) तुम घर जाओ। तुम्हारे साथ मैं नहीं खेलंगा। (४) देवदत्त आज मेरे घर आवेगा। (५) इस वर्ष परीक्षा में उत्तीर्ण नहीं हुआ इस कारण वह परिश्रम से पढ़ता है।

**एषां वाक्यानां संस्कृतानुवादः**

(१) अहमद्य नापठम् अतः मम पिता मयि अप्रसन्न आसीत्। (२) अहञ्च क्रीडित्वा समयं न नंक्ष्यामि। (३) त्वं गृहं गच्छ। त्वया सह अहं न क्रीडिष्यामि।

(४) देवदत्त: अद्य मम गृहमागमिष्यति । (५) अस्मिन्वर्षे स परीक्षायामुत्तीर्णो नाभवत् अत: परिश्रमेण पठति ।

पुराणों में कथा है कि एक बार धर्म्म और सत्य में परस्पर विवाद हुआ। धर्म्म ने कहा "मैं बड़ा" सत्य ने कहा "मैं"। अन्त में फैसला कराने के लिए वे दोनों शेषजी के पास गये। उन्होंने कहा कि "जो पृथ्वी धारण करे वही बड़ा"। इस प्रतिज्ञा पर धर्म्म को पृथ्वी दी, तो वे व्याकुल हो गये, फिर सत्य को दी, उन्होंने कई युग तक पृथ्वी को उठा रक्खा।

### एतस्य प्रघट्टकस्य संस्कृतानुवाद:

पुराणेषु कथास्ति यत् एकदा धर्म्मसत्ययो: परस्परं विवादोऽभवत्। धर्म्मोऽब्रवीत "अहं बलवान्" "सत्योऽवददहम्" अन्ते निर्णायितुं तौ सर्पराजस्य समीपे गतौ। तेनोक्तं यत् "य: पृथ्वी धारयेत् स एव बलवान् भवेदिति।" अस्यां प्रतिज्ञायां धर्म्माय पृथ्वीं ददौ। स हि धर्म्मो व्याकुलोऽभवत्। पुन: सत्याय ददौ। स कतिपय-युगानि यावत् पृथ्वीमुत्थापयत्।

(१) सबेरे उठकर पढ़ने बैठ जाओ। (२) परीक्षा के बाद छुट्टियों में दूसरी जगह जाना अच्छा है। (३) अच्छी तरह पास करोगे तो एक किताब मिलेगी। (४) हस्तलिपि को साफ शुद्ध बनाओ (५) पढ़ने के समय दूसरी ओर ध्यान मत दो।

### एषां वाक्यानां संस्कृतानुवाद:

(१) प्रातरुत्थाय अध्येतुमुपाविश। (२) परीक्षानन्तरम् अवकाशेषु अन्यत्र गमनं वरम्। (३) सम्यगुत्तीर्णो भवेस्तर्हि पुस्तकमेकं लभेथा:! (४) हस्तलिपे: स्पष्टं कुरु। (५) अध्ययनसमये अन्यत्र मा ध्यानं देहि।

### नीचे लिखे वाक्यों का संस्कृत में अनुवाद करो--

एक धूर्त सियार था। उसके चार मित्र थे। उन में से एक बाघ था, एक मूसा, एक भेड़िया और एक नेवला था। पांचो मित्र बड़े आत्मीय थे और जंगल में रहते थे, और जिन पशुओं को वे मार सकते उन्हीं को खाकर जीते थे। एक ही तरह का शिकार प्रतिदिन नहीं मिल सकता है। किसी दिन उनको एक छोटा पशु मिलता था और किसी दिन एक बड़ा। एक दिन कहीं से एक बहुत बड़ा हरिन वहां आया। पांचो मित्र उस हरिन को देख कर बहुत प्रसन्न हुए। उन सबों ने कहा आज हम लोग इस हरिन को मारेंगे और उसको अपना भोजन बनावेंगे। इसके बाद उसी क्षण बाघ दौड़ा, भेड़िया दौड़ा, नेवला दौड़ा। हरिन भी अपने प्राण की रक्षा के लिए भागा। खूब तेजी से उस हरिन को पीछा करने के कारण पांचो मित्रों की [illegible] जीभें उनके मुख से बाहर निकल पड़ीं।

### एषां वाक्यानां संस्कृतानुवाद:।

एक: धूर्त: शृगाल आसीत्। तस्य चत्वारि मित्राणि आसन्। तेष्वेक: व्याघ्र:, एको मूषिक:, एको वृक:, एकश्च नकुल आसीत्। पञ्च मित्राणि अत्यात्मीयानि आसन् वने च वसन्ति स्म। यान् पशूंश्च हन्यु: तानेव भक्षयित्वा जीवन्ति स्म। सदा समानमृगया न लभ्यते कदाचित् तै: कश्चित् लघुपशु: कदाचिच्च महान् पशु: अलभ्यत। एकदा कुतश्चित् कश्चित् महान् मृग: तत्रागत:। पञ्च मित्राणि तं मृगं

दृष्ट्वा अतिप्रसन्नानि बभूवु: । ते सर्वे ऊचु: अद्य इमं हनिष्यामस्तञ्च भक्षयिष्याम: । अथ तस्मिन्नेव क्षणे वृकव्याघ्रमूषिकनकुला अधावन् । हरिणोऽपि प्राणान् रक्षितुं पलायितवान् । अतिवेगेन तमनुसरतां पञ्चमित्राणां दीर्घजिह्वा: तेषां मुखेभ्यो बहिरागता: ।

**नीचे लिखे वाक्यों का संस्कृत में अनुवाद करो—**

तब सियार बोला, "बाघ मामा, यह जानवर बड़ा बली है । तुम इसे आसानी से हरा नहीं सकते । आओ, हम लोग झाड़ी में चुपचाप छिप रहें । तब हरिन के सो जाने पर मित्र चूहा उसकी टांगों की रगें काट देगा और वह दौड़ न सकेगा । हम लोग उसे मारकर उसका मांस मनमाना खायँगे" । बाघ बोला—खूब कहा भांजे, ऐसा ही हो। भेड़िया बाघ नेवला और चूहा एक स्वर से बोले—"हां हां ऐसा ही हो" ! तब चूहे ने हरिन की टांगें काट दीं । और बाघ ने उसकी गर्दन तोड़ दी ।

**एषां वाक्यानां संस्कृतानुवाद: ।**

तदा श्रृगाल उवाच—मातुल व्याघ्र, अयं पशुर्महाबलवान् अस्ति, त्वमिमं लीलयैव जेतुं न शक्ष्यसि । आगच्छ वयं गुल्मे तूष्णीं प्रच्छन्ना भवेम । ततो हरिणे सुप्ते मित्रं मूषिक: तस्य पदानां शिरा: छेत्स्यति स च धावितुं न शक्ष्यति । वयं तं हत्वा तस्य मांसं स्वेच्छया भक्षयिष्याम: । **व्याघ्र उवाच**—साधूक्तं भागिनेय, एवमेवास्तु । वृकव्याघ्रमूषिकनकुला: एकस्वरेणोचु:—आम् आम् ( बाढ़म् बाढ़म् ) एवमेवास्तु । ततो मूषिक: हरिणस्य पदानां शिरा: चिच्छेद । व्याघ्रश्च तदैव तस्य ग्रीवां बभञ्ज ।

## १९२५

**नीचे लिखे वाक्यों का संस्कृत में अनुवाद करो—**

(क) जिसने हमको और संसार की सब वस्तुओं को बनाया है और जो सर्वव्यापक तथा निराकार है उसी का नाम ईश्वर है । (ख) भूखे को भोजन देना, प्यासे को पानी पिलाना, और वस्त्रहीन को वस्त्र देना, उपकार कहलाता है । (ग) जिस प्रकार अपवित्र स्थान में पड़े हुए सोने को कोई नहीं छोड़ता उसी प्रकार अपने से नीचे के पास भी विद्या हो तो उसे अवश्य सीख लेना चाहिए । (घ) प्रात:काल अतिरमणीय समय है । इस समय सूर्य्य की किरणों से सारी पृथ्वी प्रकाशित हो जाती है और मनुष्यगण शय्या त्याग करके अपने कार्य्यों में लग जाते हैं ।

(१) राम के साथ रावण का भीषण युद्ध हुआ था । इस युद्ध में रावण का विख्यात वीरपुत्र इन्द्रजित आदि महावीर लोग विनष्ट हुए थे । (२) रामचन्द्रजी ने द्वितीय बार विवाह न करके सीता जी की सुवर्णमयी मूर्ति निर्माण करके यज्ञ आरम्भ किया । (३) एक चक्षु अन्ध होने से दूसरे चक्षु की ओर समस्त शरीर का भार होता है । (४) बाघ, सिंह, सियार प्रभृति मांसाशी पशु वन मे वास करते हैं । (५) पिता माता और गुरुजनों की भक्ति करनी चाहिए ।

**एषां वाक्यानां संस्कृतानुवाद: ।**

(क) योऽस्मान् संसारस्य सर्ववस्तूनि च निर्ममौ यश्च सर्वव्यापको निराकारश्चास्ति, तस्यैव नाम ईश्वर इति । (ख) बुभुक्षिताय भोजनदानं पिपासिताय जलदानं वस्त्रविहीनाय च वस्त्रदानम् उपकार इति उच्यते । (ग) **यथा**—अपवित्रस्थान-

पतितं सुवर्णं कोऽपि न परित्यजति तथैव स्वस्मान्नीचादपि विद्याऽवश्यं शिक्षितव्या। (घ)प्रभातमतिरम्यकालोऽस्ति। अधुना सर्वा पृथिवी सूर्य्यकिरणैः प्रकाशिता जाता। मनुष्यगणाः शय्यां विहाय स्वेषु स्वेषु कर्म्मसु प्रवर्त्तन्ते।

(१) रामेण सह रावणस्य भीषणयुद्धं बभूव। अस्मिन् युद्धे रावणस्य विख्याता इन्द्रजित्प्रभृतयः पुत्रा महावीरा विनष्टाः बभवुः। (२) रामचन्द्रो द्वितीयं वारं परिणयमकृत्वा सीतायाः सुवर्णमयीं मूर्त्तिं विधाय यज्ञमारेभे। (३) एकस्मिन्नेत्रेऽन्धे जाते द्वितीयचक्षुः प्रति सर्वदेहस्य भारो भवति। (४) शृगालव्याघ्रसिंहप्रभृतयो मांसाशिनः पशवो वने वसन्ति। (५) पितरौ गुरुजनांश्च प्रति भक्तिः कार्या।

—:o:—

## अधोलिखितस्य सन्दर्भस्य संस्कृतानुवादः कार्यः

एक समय राजा दिलीप ने अश्वमेध यज्ञ करने के लिए एक घोड़ा छोड़ा। उसकी रक्षा का भार रघु पर पड़ा। वह घोड़े के पीछे-पीछे चला। इन्द्र ने इस डर से कि 'सौ यज्ञ करके दिलीप मेरा पद ले लेगा' छिपकर उस घोड़े को चुरा लिया। नन्दिनी की कृपा से रघु को यह बात विदित हुई और पहले उसने साम-नीति के अनुसार देवेन्द्र से वह घोड़ा मांगा। घोड़ा न मिलने पर रघु ने देवेन्द्र के साथ युद्ध आरम्भ किया। उनके बीच में युद्ध होने पर रघु ने ही पहले देवेन्द्र के हृदय पर बाण मारा। प्रहार से क्रुद्ध होकर उसने भी रघु पर बाण मारा। दानवों के रक्त को निरन्तर पीते रहने के कारण और मनुष्य के खून का स्वाद न जानते हुए मानो वह बाण रघु का खून पीने लगा। उसके बाद सुकुमार रघु ने भी अपने नाम वाले बाण को देवेन्द्र की बांह पर मारा। बाण फेंकने के बाद उसने देवेन्द्र की ध्वजा काट डाली। इस प्रकार उनका घोर युद्ध हुआ। इन्द्र के पास सिद्धियां थीं; रघु के पास जो सैनिक थे वे युद्ध को देखते रहे। इन्द्र के आकाश में और रघु के भूमि पर होने के कारण उनके बाणों के मुख ऊपर और नीचे थे। समय पाकर रघु ने देवेन्द्र के धनुष की डोर काट डाली। इससे अति क्रुद्ध होकर देवेन्द्र ने पहाड़ों के पंखों को काटनेवाले वज्र से सुकुमार रघु के ऊपर प्रहार किया। उससे चोट खाकर रघु पृथ्वी पर गिर पड़ा। किन्तु क्षण भर में पीड़ा को भुला कर फिर युद्ध करने के लिए तैयार हो गया। इस प्रकार रघु की अलौकिक वीरता को देखकर देवेन्द्र बड़ा प्रसन्न हुआ और उसने युद्ध बन्द कर दिया।

### अस्य सन्दर्भस्य संस्कृतानुवादः —

एकदा राजा दिलीपोऽश्वमेधयज्ञं कर्तुमश्वमेकं मुमोच। तस्य रक्षितृत्वेन नियुक्तो रघुस्तमनुययौ। "दिलीपः शतं यज्ञान् विधाय पदवीं मे ग्रहीष्यति" इति भयेन प्रच्छन्नरूपो देवेन्द्रस्तं वाजिनमपजहार। नन्दिनी प्रसादाद् विदितवृत्तो रघुः प्रथमं साम्नादेवेन्द्रमश्वं ययाचे। अनुपलब्धेऽश्वे तेन सह योद्धुं प्रववृते। तयोर्मिथः युद्धे संप्रवृत्ते रघुरेव पूर्वं देवेन्द्रं बाणेन हृदि बिभेद। तत्प्रहारेण संक्रुद्धो देवेन्द्रोऽपि

रघुबाणेन प्रत्यविध्यत् । शायकः खलु यः सततमसुराणां रक्तपानेनाज्ञात नररुधिरास्वादः कुतूहलेनैव तच्छोणितं पपौ । कुमारो रघुरपि स्वनामाङ्कितं सायकं देवेन्द्रस्य भुजायां निचखान । इषुणा च तस्य पताकां चिच्छेद । तयोरेवं तुमुलं युद्धमजनि । इन्द्रपार्श्वे सिद्धाद्याः, रघोःसमीपे च तस्यसैनिका युद्धप्रेक्षणका बभूवुः । इन्द्ररघ्वोराकाशभूमिस्थायित्वेन तयोः सायकाअप्यूर्ध्वमुखा अधोमुखाश्च प्रासरन् । अवसरमुपलभ्य रघुर्देवेन्द्रस्य धनुर्ज्यामच्छिनत् । तेनातिक्रुद्धो मघवा पर्वतपक्षच्छेदनोचितं वज्रं सुकुमारे रघौ प्राहिणोत् । तेन ताडितो रघुर्भूम्यां पपात । तद्व्यथां च क्षणेनैवावधूय सः पुनर्योद्धुं सज्जोऽभवत् । रघोस्तादृशमलौकिकं वीर्यं निरीक्ष्य भृशं तुतोष देवेन्द्रो युद्धाद्व्यरमेञ्चेति ।

## अधोलिखितस्य संदर्भस्य संस्कृतभाषयानुवादो विधेयः

राजा रघु ने विश्वजित् नामक यज्ञ में अपना समस्त खजाना यज्ञ करनेवालों और भिखमंगों को दान किया और अपना समस्त स्नानादि कार्य मिट्टी के वर्तन से करने लगा ।

कुछ ही समय के बाद महर्षि वरतन्तु का शिष्य कौत्सऋषि गुरुदक्षिणा प्राप्त करने के उद्देश्य से रघु के पास आया क्योंकि चौदह विद्याएं सीखकर वह गुरु को दक्षिणा देना चाहता था । रघु ने अपने घर पर आये हुए अतिथि कौत्स की अर्घ्यादि से यथाविधि पूजा की । रघु ने कुशल पूछी तो कौत्स ने कहा--"राजन् आपके समान धर्मात्मा प्रजापालक राजा के होते हुए प्रजा क्यों सुखी न हो । इस समय मैं आपके पास स्वार्थवश आया हूं । किन्तु आपकी वर्तमान स्थिति को देख कर यही कल्पना करता हूं कि अच्छा होता यदि मैं आपके पास पहले ही आ गया होता । इसलिए अब मैं गुरु-दक्षिणा को प्राप्त करने के लिए किसी और राजा के पास जाऊंगा ।" यह कहकर कौत्स जाना ही चाहता था कि रघु ने उसे रोक कर कहा--'विद्वन्, आपको कितने धन की आवश्यकता है ?', तब कौत्स ने अपने गुरु महर्षि वरतन्तु के साथ हुई पहले की अपनी वातचीत सुनाई कि उन्हें देने के लिए मुझे चौदह करोड़ गुरु-दक्षिणा की आवश्यकता है । यह सुनकर रघु ने कहा--"आज तक कभी भी कोई अतिथि रघु के पास से विफल मनोरथ नहीं गया । अतः आप दो तीन दिन मेरे अग्नि-गृह में निवास करके प्रतीक्षा करें, मैं प्रयत्न करता हूं ।" कौत्स ने रघु की बात मान ली ।

तब रघु ने कुबेर पर चढ़ाई करने का निश्चय किया । सुबह वह रथ पर चढ़ कर जाना ही चाहता था कि भण्डारियों ने आकर निवेदन किया--राजन्, रात को खजाने में सोने की वर्षा हुई । रघु ने जाकर उसे देखा । उसने उस सुमेरु पहाड़ के समान सुवर्ण के ढेर को विद्वान् कौत्स को दान दे दिया । कौत्स भी उसे पुत्र प्राप्ति का आशीर्वाद देकर गुरु के आश्रम की ओर चल दिया । कुछ समय के बाद रघु की रानी को एक पुत्र रत्न उत्पन्न हुआ जिसका नाम "अज" पड़ा ।

इस प्रकार शनैः शनैः उचित समय पर शिक्षा आदि प्राप्त करके अज जवान् हुआ । पिता की आज्ञा से उसने इन्दुमती के स्वयंवर की ओर प्रस्थान किया ।

मार्ग में उसने हाथी के रूप धारण किये हुए प्रियम्वद नामक गंधर्व को मारकर योनि-मुक्त किया जिसको मातङ्ग महर्षि का शाप था। उसने प्रसन्न होकर अज को सम्मोहन नामक अस्त्र दिया। इस प्रकार वह विदर्भ के राजा भोज की नगरी में पहुंचा। भोजने उसका स्वागत किया और खूब सजाये हुए अपने महल में उसे ठहराया। अज ने समस्त स्नानादि क्रियाएं समाप्त की और वहां विश्राम किया। दूसरे दिन प्रातःकाल वर के योग्य वेशभूषा बनाकर स्वयंवर की ओर चला जहां राजा लोग एकत्र थे।

## उपरिलिखितस्य संदर्भस्य संस्कृतभाषयाऽनुवादःकार्यः

विश्वजिन्नाम्नि यज्ञे सर्वं स्वकीयं कोषजातमृत्विग्भ्यो याचकेभ्यश्च दत्त्वा मृण्मयपात्रेणैव रघुः सर्वमात्मीयं स्नानादिकं देहकृत्यमकार्षीत्।

ततः किंचत्समयानन्तरं महर्षेर्वरतन्तोः शिष्यः कौत्सनामा ऋषिश्चतुर्दश विद्या अधिगत्य स्वगुरवे दक्षिणां दातुकामः रघोः समीपमाययौ। रघुः स्वगृहमागतमतिथिं कौत्सं विलोक्य यथाविध्यर्घ्यादिभिस्तमपूजयत्। कुशलप्रश्नानन्तरं कौत्सस्तमभाषत "राजन्! भवादृशे धर्मात्मनि प्रजापालके भूपतौ सति कथं न प्रजाः सुखिताः स्युः। साम्प्रतमहं तु भवत्सन्निधौ स्वार्थं साधयितुमेवायातोऽस्मि, परं भवत्कीं वर्तमानस्थितिमवलोक्य मया कल्प्यते यद्भवत्सन्निधौ ममागमनमतः प्रागेव समुचितमभवदिति। अतः सम्प्रत्यहं गुरुदक्षिणार्थमन्यस्यैव कस्यचिन्नरपतेः सविधेःयामि। इत्युक्त्वा यावत्कौत्सोऽन्यत्र गन्तुमैच्छत् तावद्रघुस्तं प्रत्यावर्त्यापृच्छत्—"विद्वन्! कियद्धनमपेक्ष्यते भवता?" ततः कौत्सो गुरुणा सह कृतां सर्वां स्वां वार्तामुक्त्वा रघुं विज्ञापितवान्—"यदहं चतुर्दश कोटिपरिमितं द्रव्यं वाञ्छामीति।' तदाकर्ण्य रघुरपि "मत्सकाशान्नाद्यावधि कश्चिदतिथिर्विफलीभूतमनोरथोऽन्यत्र गतः, इत्यतो भवान् मदीय आवासे द्वित्राणि दिनान्यतिवाहयन् प्रतीक्षतामहंतवद्भवदर्थं साधनाय प्रयते" इत्यवदत्। कौत्सोऽपि तदङ्गीचकार।

रघुरपि प्रातः कुबेरं प्रत्यभियातुं निश्चिकाय। ततो यावत् प्रातरेव रथमारुरुक्षुः स उदतिष्ठत् तावदेव भाण्डागारिकैरागत्य विनयावनतैः निवेदितम्—यन्महाराज! रात्रौ कोषागारे हेमवृष्टिरभवदिति। ततो रघुरपि तामद्राक्षीत्। ततश्च सुमेरुपर्वतभागमिव स्थितं समस्त धनराशिं कौत्साय ददात्। कौत्सोऽपि सुतप्राप्त्याशिषं तस्मै दत्त्वा गुरोराश्रममाजगाम ततोऽचिरादेव रघोर्महिष्याः सुतरत्नमेकमजायत यः खलु "अज" इतिनाम्ना प्रसिद्धिमगात्।

एवं क्रमेण यथाकालं शिक्षादिकं प्राप्य किशोरावस्थामत्यवाहयत्। [illegible] पितुराज्ञयेन्दुमत्याः स्वयंवरे प्रस्थापयामास। मार्गे च मातङ्गमहर्षिशापवशाद् गजत्वं प्राप्तं प्रियम्वदं बाणेनाहत्य गजयोनितस्तमुज्जहार। प्रसन्नो भूत्वा स च तस्मै सम्मोहनं नामकास्त्रं समार्पयत्। स चेत्थं विदर्भराजभोजस्य नगरीं प्रापत्। भोजोऽपि तस्य स्वागतं विधायैकस्मिन् सर्वालङ्कारभूषिते शोभने राजप्रासादे तं न्यवासयत्। ततोऽजः सकलाः स्नानादिकाः क्रियाः समाप्य विश्राममलभत अन्येद्युः प्रातरेव वरोचित वेशभूषां विधाय राजाधिष्ठितं स्वयंवरं प्रतिजगाम।

# अनुवाद के लिए अभ्यास १

नीचे लिखे वाक्यों की संस्कृत बनाओ :—

(१) एक हंसिनी अपने बच्चे के साथ किसी खेत में रहा करती थी। उस खेत का अनाज पक जाने पर हंसिनी ने सोचा– कि अब किसान लोग अनाज काटना शुरू करेंगे। इसलिए प्रतिदिन भोजन ढूंढ़ने के लिए बाहर जाते समय वह अपने बच्चों से कह जाती थी कि मेरे लौट आने के पहले, जो कुछ तुम लोग सुनो वह सब मेरे लौटते ही मुझ से कह देना।

(२) कृपा कर आप अपने पुत्र को अपने साथ मेरे पास लाइये। मैंने सोनपुर के मेले में सौ रुपये का घोड़ा बेचा। वे लोग आप से कुछ पूछने आये हैं। क्या तुम को मेरी बातें पसन्द है ? वे दोनों भाई इसी स्कूल में पढ़कर पास हुए हैं। तुम लोगों ने मेरी बातें ध्यान देकर न सुनीं।

(३) मुझे इस रसोइये की बनायी रसोई नहीं रुचती। बाजार चलो वहाँ पर पर दूकानों में मैं तुम्हें मिठाई खिलाऊँगा। मैं आपकी फुलवारी से बहुत से सुगन्ध वाले फूल लाना चाहता हूँ। आजकल लड़के पढ़ने में रात-दिन व्यस्त देख पड़ते हैं। परीक्षा हो जाने पर वे घर जाकर आराम करेंगे। उनका इतना परिश्रम करना उचित ही है।

(४) हम लोग कृष्ण को ईश्वर का अवतार मानते हैं। हम लोग यहाँ और नहीं रह सकेंगे। कृष्ण के बिना और कोई यह कार्य्य नहीं कर सकेगा। बड़े लोगों की आज्ञा के अनुसार हम लोगों को काम करना चाहिए। शिक्षक को पिता के समान पूजना चाहिए।

(५) हनुमान् को देखकर मैनाक ऊपर उठा। उन्होंने छाती का धक्का लगाया, जिससे पर्वत समुद्र में दब गया। देवताओं ने नागमाता सुरसा को भेजा। वृद्ध लोगों तथा रावण की भार्य्या मन्दोदरी ने सीता को वापस देने को कहा पर रावण उनकी बातों को न माना। शूर्पणखा की शिकायत पर उसने कहा कि उसके पति को युद्ध में मारूँगा। दुर्वासा के आने पर शकुन्तला की सखियों ने क्षमा मांग कर शाप छुड़ाने की प्रार्थना की।

(६) कण्व—बेटी मेरे मन में बड़ी चिन्ता रहती थी कि तुझे अच्छा पति मिले। सो तूने अपने सुकृतों से योग्यपति पाया। अब मैं तेरी लता का भी विवाह इस आम से जो उसके निटकवर्त्ती हो रहा है, कर दूंगा। तुम अब देर मत करो। विदा होओ। शकुन्तला—हे सखि ! प्यारी माधवी को तुझे सौंपती हूं इसकी देख भाल तू करना।

(७) अपने विवाह से पहले मेरा भाई मथुरा में रहता था। मोहन, तुमने इस छोटे लड़के को कै बार (कतिकृत्वः) पीटा। महाशय ! मैं रोज तीन बार आपके पास आता हूं पर आपके दर्शन नहीं कर सका। तुम लोगों में कौन बड़ा धर्मात्मा है, उसका नाम बताओ। कल दोपहर के बाद यहां बहुत लोग आवेंगे उनकी शुश्रूषा करनी चाहिए।

## अनुवाद के लिए अभ्यास २

(१) मेरा मन यहां नहीं लगता है। मुझे यहां आये हुए बहुत दिन बीत गये। अब जल्दी से मैं प्रयाग को प्रस्थान करूंगा। यहां कोई दार्शनिक नहीं है--जिससे मैं पढ़ूं। केवल दिन में चार या पांच बार इधर उधर घूमता हूं। यही तो मेरा दैनिक कर्त्तव्य है। अधिक सोचना व्यर्थ है, अब मैं चला।

(२) दो मित्र एक साथ जंगल में घूम रहे थे। दैवयोग से एक भालू उसी समय वहां पहुंच गया। मित्रों में से एक भालू को देख कर बहुत डर गया और निकटवर्त्ती वृक्ष पर चढ़ गया। दूसरा आदमी और कोई उपाय न देखकर मृतक के समान जमीन पर लेट गया। क्योंकि उसने पहले सुना था कि भालू मरे मनुष्य को नहीं छूता है।

(३) विश्वामित्र नामक एक बड़े ज्ञानी मुनि बक्सर के नजदीक जंगल में रहा करते थे। वह एक बार राजा दशरथ की सभा में गये तो उन्हें देख राजा आसन से उठ गये और प्रणाम करके उन का उचित सत्कार किया।

तुम लोग आकर उन गरीब लड़कियों को भोजन वस्त्र और कपड़े दो। यदि तुम संस्कृत के विद्वान् होना चाहते हो तो पहले सिद्धान्तकौमुदी को काशी में जाकर पढ़ो, पीछे इङ्गलैण्ड जाकर डाक्टर इत्यादि उपाधि लेना सुगम है। नहीं तो बिना पाणिनीय व्याकरण पढ़े इङ्गलैण्ड जाकर संस्कृत पढ़ने से कोरे रह जावोगे। मुनि लोग वन में रह कर वृक्ष से फल को तोड़ कर खाकर तपस्या करते थे न कि चावलों से भात पका कर।

(४) मोक्ष चाहने वाले रोते पुत्र और कलत्र को छोड़ कर संन्यासी हो जाते हैं। सुख और शान्ति पाने के लिए ज्ञान और कर्म सच्ची राह है जिसके बिना कुछ नहीं होता। चन्द्रगुप्त ने अपने राज्य की सीमा सिन्धुनदी तक की थी। एक दिन जब पांचों पाण्डव वन में घूम रहे थे तब युधिष्ठर को प्यास लगी, उन्होंने नजदीक वाले किसी सरोवर से जल लाने को सहदेव को भेजा।

(५) सीता राजा जनक की अपनी पुत्री नहीं थी। जिस समय जनकजी यज्ञ के लिए मिट्टी खोद रहे थे उसी समय पृथ्वी के भीतर से सीता निकली और राजर्षि जनक उसी क्षण उनको गोद में उठा कर घर ले आये। यह कथा रामायण में लिखी हुई है। इसी लिए बहुत से लोग सीता को पृथ्वी की कन्या कहते हैं।

(६) गुरुजी ने शिष्यों से कहा कि मेरे चारों ओर बैठ जाओ। उनके बैठने [illegible] वे बोले--सुनो जहां कोई राजा या विद्वान् न रहता हो वहां कभी न [illegible] चाहिए। चारों दिशाओं में जाने से चार फल मिलते हैं। उन्हें जो अपने परिश्रम से पा लेगा उसी का जन्म सफल होगा।

(७) इक्ष्वाकुवंश में सगर नाम के राजा हुए। राजा बड़े पराक्रमी शूरवीर थे। उन्होंने अनेक बार अश्वमेध यज्ञ किये अन्त में फिर अश्वमेध यज्ञ करने की तैयारियां कीं। यज्ञ के लिए घोड़ा छोड़ा गया। उस घोड़े को इन्द्र ने बांध रक्खा। घोड़ा ढूंढ़ने के लिए राजा के लड़के और बहुत सी सेना गई। परन्तु घोड़े का

कहीं पता न मिला, सब लोग निराश होकर लौट आये । अन्त में पाताल लोक म जाकर उन लोगों ने देखा कि कपिल मुनि यहां तपस्या कर रहे हैं, घोड़ा वहीं उनके समीप बंधा हुआ है ।

---

## PATNA UNIVERSITY.

### Matriculation Examination 1924

(क) कछुवा स्वभाव से बहुत धीरे धीरे चलता है । इसलिए एक खरहा किसी कछुवे की हंसी उड़ाने लगा । कछुवा कुछ हंस कर बोला ! भाई बोल चाल का काम नहीं, दिन ठीक करो उसी दिन हम दोनों एक समय चलना आरम्भ करें । देखा जायगा कि कौन पहले नियत स्थान पर पहुंचता है । खरहा बोला और दिन का क्या काम है आओ आज ही देखा जाय, अभी जाना जायगा कि कौन कितना चल सकता है ।

### 1926 (Additional)

(ख) (१) आषाढ़ और श्रावण इन दोनों महीनों को वर्षा ऋतु कहते हैं । इन महीनों में वर्षा न होने दूर्भिक्ष होता है । (२) आदमी लोग धन के वास्ते धर्म्म अधर्म्म नहीं समझते हैं । (३) स्वास्थ्य से और अच्छा पदार्थ कुछ नहीं है । स्वास्थ्य रहने से मनुष्य विद्या और धन का लाभ कर सकता है । (४) बुद्धदेव ने राजगृह में वास कर बहुत दिन तपस्या की थी । (५) रामचन्द्रजी विश्वामित्र के साथ गङ्गा नदी पार होकर जनकपुरी में पहुंचे ।

### 1926 (Supplementary)

(१) गाय, भेड़, बकरी और भैंस आदि जन्तुओं से मनुष्य का बहुत कार्य्य सिद्ध होता है । (२) इस ग्राम में पांच सौ आदमी वास करते हैं । वे लोग बड़े गरीब हैं (३) हिमालय ऐसा ऊंचा पर्वत संसार में अन्यत्र नहीं है । (४) नदी के किनारे वास करके और नदी का पानी पीकर आदमी स्वस्थ रहता है । (५) लड़के लोग वसन्त काल में फूलों के बगीचे में टहल कर गीत गाते हैं ।

एक किसान को एक घोड़ा था । वह एक दिन अपने पुत्र को साथ लेकर इस घोड़े को बेचने चला । उस समय इनके रास्ते में कितने लड़के हंसी खेल करते चले जाते थे । उनमें से एक ने अपने साथी से कहा, क्या तुमने इस किसान और इसके बेटे के समान कोई गवांर देखा है ? ये बिना क्लेश के घोड़ा चढ़ सकते थे । किन्तु ये घोड़े के साथ पैदल दौड़ रहे हैं !

### 1925

जब शिकारी दौड़ रहे थे, एक हरिण मारे जाने के डर से भाग कर अंगूरवन में छिप गया और वह यह समझ कर कि शिकारी मुझे ढूंढ़ नहीं सकेंगे स्वच्छन्द मन से अंगूर-लता को खाने लगा । शिकारी हरिण के विषय में निराश होकर अंगूरवन के किनारे से जाने लगे । उन्होंने लता भक्षण का शब्द सुन कर वन की ओर मुंह

फेरा और यह अनुमान करके कि हरिण यहीं है तीर चलाया। तीर के आघात से हरिण मर गया।

1927

एक सिंह एक गदहा और एक सियार ये तीनों मिलकर शिकार करने को गये। शिकार शेष होने पर उन्होंने भाग कर खाने की इच्छा की। सिंह ने गदहा को भाग करने की आज्ञा दी। तब गदहा तीन समान भाग करके साथियों को एक एक भाग लेने को बोला। सिंह ने बहुत क्रोधित होकर नखों से गदहा को शीघ्र ही टूक टूक कर डाला। तब सियार ने भाग करने को आरम्भ किया।

1929

(१) रामचन्द्र सा दयालु और युधिष्ठिर सा धार्मिक संसार में दूसरा नहीं। (२) उसने उसका नाम और निवास-स्थान पूछा था। (३) इस प्रकार का फल दूसरी जगह कहीं नहीं मिलता। (४) राजा उदयकेतु ने ब्राह्मणों को बहुत दान दिया। (५) तुमने देर क्यों की? कहां गये थे?

1926

(१) लड़के लोग वहां पर खेलते थे और नाचते थे। (२) कुरुक्षेत्र के युद्ध में अर्जुन ने कौरवों को पराजित किया। (३) सीताजी ने मृग को देख कर रामचन्द्रजी से उसको लाने को कहा। (४) हम चार महीने से ज्वर से पीड़ित हैं। (५) एक अन्धा भिक्षुक भिक्षा मांगने को आया था।

1927

एक जगह पर कई मोर के पर पड़े थे। उन्हें देख कर एक काग ने अपने मन ही मन सोचा कि यदि मैं इन परों को अपने पंखमें लगा लूं तो मैं भी मोर सा ही सुन्दर हो जाऊंगा। यही सोच कर वह काग अपने पंखों में उन पंखों को लगा कर दूसरे कागों के निकट जाकर कहने लगा कि तुम सब बड़े नीच हो, बड़े ही बदसूरत हो। आज मैं तुम लोगों के साथ नहीं रहूंगा। यही कह कर उन कागों को गालियां दे वह मोरों के दल में मिलने गया।

1929 A.

(१) मैं आज अपने पुत्र के साथ प्रयाग जाऊंगा। (२) मैंने तुम्हारी बहन को एक किताब दी। (३) मुरारि इस वर्ष प्रवेशिका परीक्षा में उत्तीर्ण नहीं हुआ। (४) हरि बहुत अच्छा लड़का है, वह रोज रोज मन लगा कर पढ़ता है। (५) व्यर्थ समय गोलमाल मत करो।

1930 A.

(१) रामचन्द्र आदि चारों भाई क्रमशः बढ़ने लगे। (२) अयोध्या के लोगों के तो वे आंखों के तारे थे। (३) सभी लोग उनको देखकर अपनी आंखों को सफल समझते थे। (४) राजा दशरथ ने उनकी शिक्षा का अच्छा प्रबन्ध किया। (५) थोड़े दिनों में चारों भाई शस्त्र विद्या और कलाओं में प्रवीण हो गये।

## 1930 S.

(१) वह मुझे छोटे भाई के समान मानता है। (२) तुमने व्यपार के लिए मुझसे एक हजार रुपये कर्ज लिये (३) मैंने उनसे चार प्रश्न पूछे पर उन्होंने किसी का उत्तर नहीं दिया। (४) रोज सबेरे हाथ मुंह अच्छी तरह धोकर ध्यान से पढ़ने बैठो। (५) जो लड़का परिश्रम से पढ़ेगा व जरूर इनाम पावेगा।

## 1931

(१) बुरे कामों से बहुत तरह की बदनामी होती है। (२) कालिदास के समान कवि संसार में न होगा। (३) वेद पढ़ना हो तो ब्रह्मचारी होना चाहिए। (४) यदि बचपन में जी लगाकर विद्या पढ़ते तो सब जगह आदर होता। (५) गुरु के उपदेश और आज्ञा को पालन करना उचित है।

## Additional Sanskrit 1931

(१) राजा ने अपने भृत्यों को बुलाकर कोलाहल के कारण को निर्णय करने को आदेश दिया। (२) संन्यासी का वेष धर कर राक्षसराज रावण ने सीता के निकट उपस्थित होकर भिक्षा मांगी। (३) वन के मध्य में जाते जाते पथिक ने देखा कि एक मरा हुआ मनुष्य जमीन पर पड़ा है (४) जब मृत्यु निश्चित है तो बुद्धिमान् को परोपकार के लिये जीवन त्याग करना उचित है। (५) दया करने वाली बालिका ने भिक्षुओं को भोजन कराया और उनको कुछ वस्त्र दिया।

## 1932 (S.)

(१) प्रातःकाल गौएं दुही जाती हैं। (२) बिना आज्ञा यहां तुम्हारे आने का प्रयोजन नहीं। (३) क्योंकि तुम अस्वस्थ हो, मैं तुम्हें धूप में नहीं दौड़ने दूंगा। (४) बेटा ! दुःखी मत हो। एक न एक दिन सब मरेंगे। (५) मेरे लड़के ! तुम मत डरो। यह पशु शान्त हैं। यह तुमको नहीं काटेगा।

## 1931

(१) क्या इसी आश्रम में भगवान् महर्षि वाल्मीकी रहते हैं। (२) पुत्र के विद्वान् होने पर पिता बड़ा प्रसन्न होता है। (३) बचपन चरित्र-गठन और गुरूजनों के उपदेश ग्रहण करने का समय है। (४) जो लड़के बचपन में मन लगाकर पढ़ते हैं, वे ही बड़े होकर विद्वान् बनते हैं। (५) इस किताब का मूल्य सवा रुपया है।

## Addl. 1931.

(१) बालिका हाथ में एक किताब लेकर घर जाती थी। (२) उसके बाद मुनि ने देखा कि एक बिलाई चूहे को खाने के लिये उसके पीछे पीछे दौड़ रही है। (३) इस स्थान को छोड़ कर राजपुत्र दिनरात चल कर क्रम से मन्दिर में उपस्थित हुआ। (४) अनुग्रह करके कल आप अपने छोटे भाई को लेकर हम लोगों के घर आइयेगा। (५) मैंने एक दिन प्रातःकाल एक मनुष्य को देखा जिसका दाहिना पैर भग्न था।

आज सिद्धार्थ अपनी ही इच्छा से भिखारी बने हुए हैं। जिसके पास हजारों दास मौजूद थे, आज उनके पास बात पूछने वाला भी कोई नहीं रह गया। जो पलंग पर सोता था, उसके पास एक बिस्तर भी नहीं है। जिसके भोजन के लिए

उत्तमोत्तम पदार्थ सदा तैयार रहते थे, उसके खाने का कोई ठौर ठिकाना नहीं है। जो सोने चांदी के बर्तनों में खाता था, वह पत्तों पर खा रहा है।

(१) कुसुमपुर में नन्द नामक एक राजा था। उसका शकटार नामक एक कायस्थ मन्त्री था। दोनों ही बड़े बुद्धिमान् और राजनीति जाननेवाले थे। (२) मनुष्य को उद्यम करना चाहिए। उद्यम के बिना किसी कामका निर्वाह नहीं हो सकता। जो आलसी है और परिश्रम नहीं करना चाहता है वही सब से बड़ा पापी है। (३) त्याग से समाज की शक्ति बढ़ती है। पूर्वकाल में भारतवर्ष में बड़े बड़े त्यागी पुरुष हुए। राजर्षि दधीचि ने देवताओं को अपनी हड्डी दे दी। (४) यह तालाब बहुत गहरा है। इसमें जल भरा हुआ है और बहुत से कमल भी हैं। मैं कमल से भगवान् की आराधना करता हूं। (५) जो समाज-सेवा और लोक-सेवा में नियत हैं वे धन्य हैं। समाज ही भगवान् का प्रत्यक्षरूप है। (६) कुमार्ग में जाने से दुःख होता है और सुमार्ग में जाने से सुख और यश मिलता है। जो अच्छा लगे उसी मार्ग से जाओ। (७) सुख और दुःख कोई दूसरा नहीं देता। ये अपनी करनी से उत्पन्न होते हैं। जो यह समझते हैं कि दूसरा दुःख देता है, उसकी कुबुद्धि है।

## 1932 A—S(c).

(१) सूर्य्य, चन्द्र और तारे ईश्वर की आज्ञा का पालन करते हे। (२) सूर्य्य डूब गया। चिड़ियाँ अपने अपने घोसलों को लौट रही हैं। (३) वह जंगल में रहता है, वह वृक्ष से फल इकट्ठा करता है और चावल से भात पकाता है। (४) जब गाय दूही जा रही थी मैं गया और जगत्पति-कृष्ण को देखा। (५) राजा धनपाल हाथी पर चढ़ कर कई एक जंगलों के बीच भ्रमण करते हुए अपने देश को वापस आये।

## 1932 A—S(a).

(१) मत डरो, सुबह होते ही मैं तुम को घर ले जाऊँगा। (२) विद्वान् होने की इच्छा से उसने पाँच वर्ष बनारस में पढ़ा। (३) प्रातःकाल जब वह बगीचे में टहल रहा था तब उसने एक लड़की को फूल इकट्ठा करते हुए देखा। (४) हम लोग ईश्वर को नहीं देख सकते, परन्तु वह, हम लोग जो कुछ करते हैं, सब देखता है। (५) हरी घास मेरा बिछौना है। चिड़ियाँ मेरे खेल के साथी हैं।

## 1933.

(१) विष्णु ने क्षीरसागर से अमृत मथा। (२) सृष्टिकर्ता की महिमा का [illegible] सब जगह देखा जाता है। (३) हरिण वन में दोपहर के समय [illegible] (५) गुरु छात्रों से दुर्गुणों को [illegible] करते हैं। (४) उसने शत्रु से एक सौ गायें [illegible] छुड़ाता है।

## 1935 A—S(c).

(१) तुम कहाँ रहते हो, यह मैं जानना चाहता हूँ। (२) मैं तुम्हारा बोझ [illegible] लेकर नहीं जाऊंगा। (३) जुलाहे ने राह में कपड़ा फैलाया था। (४) उसने व[illegible] में जाते जाते मुझे एक बाघ दिखाया। (५) किसी को चलते हुए नहीं खाना चाहिए

